कटक० ना० पु० सैन, फौज, दलि, नगर विशेष जो उड़ैसादेश में है।
कटकट० ना० पु० झगड़ा, दांतों से दांतलड़ाना।
कटकटाना० स० क्रि० चबाना किसी वस्तुका।
कटकटेरि० ना० स्त्री० दारुहल्दी।
कटकना० ना० पु० बांधना, उपाय, ठेका।
कटकाया० ना० स्त्री० सेमरवृक्ष।
कटघरा० ना० पु० कटहरा।
कटंकटी० ना० स्त्री० दारुहल्दी।
कटना० अ० क्रि० कटिजाना, लज्जितहोना, घायल होना, मोहित होना।
कटनी० ना० स्त्री० कटाई, अनाज काटने का समय वा काटने की वस्तु यथा कैंची।
कटफल० ना० पु० कायफल।
कटम्भरी० ना० स्त्री० स्यौना वृक्ष।
कटरा० ना० पु० हाट, चौक।
कटहरा० ना० पु० कटहरा, बड़ापिंजड़ा।
कटहु० गु० काटनेवाला।
कटा० ना० स्त्री० माराजाना बहुत लोगोंका।
कटाक० ना० स्त्री० जो दरस दर्दहोकर चलै।
कटाना० स० क्रि० किसी पदार्थ के टुकड़ेकराना।
कटार० ना० पु० खंजर।
कटारा० ना० पु० औषधि, पौधा विशेष।
कटारी० ना० स्त्री० खंजर, छुरी।
कटाह० ना० पु० कड़ाह, कड़ाही।
कटाक्ष० ना० पु० वानरविशेष, ना० स्त्री० तिरछी चितवन।
कटि० ना० स्त्री० लङ्क, कमर।
कटित० गु० लपत।
कटिबन्ध० ना० पु० पृथ्वी के सप्रभाग करने के लिये उसके पांच कटिबन्ध नियत किये अर्थात् शीत कटिबन्ध दो, और सम कटिबन्ध दो २, उष्ण १॥
कटीला० ना० पु० पौधा विशेष, गु० काँटेवाला सजीला, सारन्त।

कटु० } गु० कड़वा, कड़ा, बुरा।
कटुक० }
कटुकी० ना० स्त्री० कटुकी औषधि।
कटुग्रन्थ० ना० स्त्री पिपरामूल।
कटुत्कट० } ना० स्त्री० सोंठि।
कटुभद्र० }
कटुमी० ना० स्त्री० मालकंगुनी।
कटुरोहिणी० ना० स्त्री० कुटकी औषधि।
कटैया० ना० स्त्री० पौधा कांटेवाला विशेष।
कटोरा० ना० पु० } भोजन करने का पात्र
कटोरी० ना० स्त्री० } विशेष।
कट्ठा० ना० पु० काठका जिसपर कपड़ा धोतेहैं।
कठ्यानी० गु० रोमांचित, रोमखड़ेहुये।
कठन्दर० ना० पु० काष्ठोदर, रोगविशेष।
कठड़ा० ना० पु० }
कठड़ी० ना० स्त्री० } काठकी थाली वा पात्र
कठरा० ना० पु० } विशेष।
कठरी० ना० स्त्री० }
कठवत० ना० स्त्री० काठका बर्तन विशेष।
कठारी० ना० स्त्री० काठका बर्तन, कमण्डलु।
कठिन० गु० निष्ठुर, कठोर, कड़ा, मुश्किल।
कठिनता० ना० स्त्री० } कठोरता, निठुरई,
कठिनत्व० ना० पु० } कड़ापन, कड़ाई।
कठिया० ना० स्त्री० काठकी [illegible] काठका छोटासा पात्र।
कठिल्ल० ना० पु० करेला तरकारी।
कठेठी० ना० स्त्री० कड़ी, कठिन।
कठोर० गु० निठुर, कड़ा, असह, ना० पु० बेल वृक्ष वा उसका फल।
कठोरता० ना० स्त्री० निठुरता, निठुराई।
कठोलिया० ना० स्त्री० काठका छोटासा पात्र।
कठौता० ना० पु० } काठका बड़ापात्र।
कठौती० ना० स्त्री० }
कड़क० ना० स्त्री० धमाका, चटक, गर्जनि, रुर्न।
कड़कना० अ० क्रि० चटकना, भड़कना गरजना।

कड़खा० ना० पु० युद्धमें बढ़ावा देनेकी मान वहना।
कड़खैत० गु० भाट जो बढ़ाव देता है।
कड़ुआ० गु० र्तता, तीक्ष्ण, निठुर, थोड़ा।
कड़ुवाहट० ना० स्त्री० तीक्ष्णता।
कड़ा० गु० कठोर, दृढ़, मगरा, ठीठ, निठुर, ना० पु० लोहेका वा चांदीआदि का भूषण जो हाथमें पहिरते हैं।
कड़ाड़ा० ना० पु० नदीका उंचा किनारा।
कड़ाह० ना० पु० दुग्धादि औंटने के लिये लोहे का पात्र, गुरुनानक का भोग।
कड़ाही० ना० स्त्री० छोटा कड़ाह।
कढ़ी० ना० स्त्री० काढ़ी, धरनी, धन्नी।
कड़ु० ना० स्त्री० खुजली, खारिश्त।
कढ़ना० अ० क्रि० निकलना, उठना, खिंचना।
कठिल्लक० ना० पु० लालपुनर्नवा।
कढ़ी० ना० स्त्री० भोजन विशेष जो बेसन औ दही से बनता है।
कढ़ुआ० ना० पु० उधार, कर्ज।
कण० ना० पु० धान्य, अनाज, रा यमात्यद्रव्य, जर्रे।
कणा० ना० स्त्री० पीपरी।
कणामूल० ना० पु० पीपरामूल।
कणाखुफल० ना० पु० अकोल औषधि।
कणिका० ना० स्त्री० सोनजुही, अणु, लेश, टुकड़ा, जर्रे।
कणी० ना० स्त्री० छिनक, टुकड़ा, जर्रे।
कण्टक० ना० पु० कांटा, गोखुरू, शत्रु, कृपण, पित्तपापड़ा।
कण्टकलता० ना० स्त्री० खीरा फलविशेष।
कण्टकारि० } ना० स्त्री० छोटीकटाई, सफेद
कण्टकिनी० } भीड़कारि।
कण्टकिफल० ना० पु० कटहल।
कण्टकी० ना० पु० बिल्व, बेतु।
कण्टफल० ना० पु० गोखुरू।
कण्टार० गु० कटीला।
कण्टारिका० ना० स्त्री० छोटी सफेद कटाई।
कण्टिया० ना० स्त्री० आंकड़ी।
कण्ठ० ना० पु० गला, घाटी, उपस्थित, मुखाग्र।
कण्ठगत० गु० गल में जान या स्वर।
कण्ठमाल० } ना० स्त्री० गलेकीमाला, मुख्य
कण्ठमाला० } रोग जिसमें गला सड़जाता है।
कण्ठला० ना० पु० माला जो लड़कों के लिये बहुयत्न युत बनाते हैं।
कण्ठस्थ० ना० पु० मुखाग्र।
कण्ठा० ना० पु० बड़ी गुरियों का माला।
कण्ठाग्र० गु० मुखाग्र, जबानी।
कण्ठाभरण० ना० पु० गलेका भूषण।
कण्ठी० ना० स्त्री० छोटीमाला तुलसीआदि की।
कण्ठीरव० ना० पु० सिंह, व्याघ्र, शेर।
कण्ठ्य० गु० जिन अक्षरों का उच्चारण कण्ठ से होवे।
कण्डा० ना० पु० उपला।
कण्डी० ना० स्त्री० छोटाउपला।
कण्डुपुष्पी० ना० स्त्री० शतावृला।
कण्डू० ना० पु० रोगविशेष, स्त्री० जमुहाई।
कण्डूम० ना० स्त्री० पत्थर, औषधि।
कण्डेरा० ना० पु० धुनिया, जाति विशेष जो तीर बनाते हैं, कमानगर।
कण्व० ना० पु० मुनिविशेष।
कत० अव्य० कहां, क्योंकर, किसलिये।
कतना० अ० क्रि० काताजाना।
कतरन० } ना० पु० काटना।
कतरा० }
कतरना० स० क्रि० काटना।
कतरनी० ना० स्त्री० कटनी, कैंची।
कतराना० स० क्रि० कटवाना।
कतहु० अव्य० कभी।
कताई० ना० स्त्री० कातने का काम, कातने का पैसा।
कतीरा० ना० पु० गोंदविशेष।
कत्त० अव्य० कहां क्योंकर।

कत्था० ना० पु० खदिर, खैर।
कत्सायल०ना० पु० कालाहरिण।
कथक० गु० पौराणिक, पवांरिया, कथिक।
कथन० ना० पु० कहना, वाक्यें का प्रयोग कहना।
कथना० अ० क्रि० कहना।
कथनीय० गु० कहने के योग्य।
कथा० ना० स्त्री० कहानी, वृत्तांत, पवांरा।
कथित० गु० कहाहुआ।
कथोपकथन० ना० पु० आलाप, परस्पर बात चीत।
कथ्य० ना० स्त्री० हर्रे, गु० कहने योग्य।
कद० अव्य० कब।
कदध्वा० ना० स्त्री० अतिमार्ग, कठिनमार्ग।
कदन० ना० पु० नाशक, बधिक।
कदम्ब०ना० पु० समूह, वृक्षविशेष, कदम।
कदम्बक० ना० पु० समूह, गिरोह।
कदर्य्य० गु० लोभी, कंजूस।
कदली० ना० पु० केलावृक्ष।
कदक्षर० ना० पु० कुत्सित वर्ण।
कदा० अव्य० कब।
कदाचार० गु० शास्त्र से विपरीत व्यवहार।
कदाचित्० अव्य० जो कभी होता हो,

कनागत० ना० पु० आश्विनकृष्णपक्ष में पितरों का श्राद्ध।
कनिक० ना० पु० चून, पिसान, आटा।
कनियाना० सं० क्रि० संकोच से कतराजाना, आंख छुपाना।
कनियाहट० ना० स्त्री० खींच, संकोच।
कनिष्ठ० गु० छोटा।
कनिष्ठा० ना० स्त्री० पांचवीं अंगुली, नीचछी।
कनिष्ठिका० ना० स्त्री० पांचवीं अंगुली।
कनिहा० गु० घूना।
कने० अव्य० पास, साथ।
कनेर० } ना० पु० करवीरवृक्ष जिसका फूल
कनैल० } देवतों को चढ़ता है।
कनैया० ना० पु० कर्णवेधन, ना० स्त्री० टाबी
कनौज० ना० पु० प्राचीन नगर, विशेषदेश,
कनौजिया० गु० कनौज देश का वासी।
कन्त० ना० पु० स्वामी, भर्त्तार, निर्वाहक मालिक।
कन्था० ना० स्त्री० कथड़ी, गुदड़ी, [illegible]
(शनैःकन्था शनैःपन्था शनैः[illegible] शनैर्विद्या शनैर्वित्तमेते पंचशनैः[illegible])
कन्द० ना० पु० जड़ विशेष [illegible] लता है यथा, सूरण, [illegible]

कन्धेली० ना० स्त्री० खोगीर, जो घोड़ों को उढाते हैं।
कन्यका० ना० स्त्री० कुमारी,कन्या।
कन्या० ना० स्त्री० बेटी, छटी राशि, दश वर्षतक की लड़की।
कंस० ना० पु०श्रीकृष्णका मामू।
कन्हाई० } ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजीका एक
कन्हैया० } नाम।
कपना० अ० क्रि० थरथराना।
कपकपी० ना० स्त्री० थरथराहट, फुरफुरी।
कपट० ना० पु० छल, फरेब, खोटाई और भगल।
कपटभू० ना० स्त्री० मायाभूमि, तिलसमाती जमीन।
कपटी० गु० छली, खोटा, बहुरूपिया।
कपड़ा० ना० पु० वस्त्र।
कपड़ोंसेहोना० अ० क्रि० रजोधर्म होना, ऋतुमती होना।
कपर्दी० ना० पु० श्रीमहादेवजी, बरगद।
कपाट० ना० पु० किवाड़,पट।
कपार० } ना० पु० माथा, ललाट, भाग्य।
कपाल० }
कपालभृत्० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
कपाली० ना० पु० श्रीमहादेवजी और श्रीभैरवजी।
कपास० ना० स्त्री० रुईका वृक्ष, कपास।
कपि० ना० पु० बानर, बन्दर।
कपिकुञ्जर० ना० पु० श्रेष्ठ बानर।
कपितन० ना० पु० पारस, पीपल।
कपित्थ० ना० पु० कैथाका वृक्ष।
कपिध्वज० ना० पु० अर्जुन, पाण्डुपुत्र।
कपिन्द्र० } ना० पु० मुख्य बानर और श्रेष्ठ
कपीन्द्र० } बानर।
कपिपति० ना० पु० सुग्रीव, गु० जो बानरों का राजा होवे।
कपिपिप्पली० ना० स्त्री० सालउन्ना।

कपिभूत० ना० पु० पारस, पीपल।
कपिल० ना० पु० मुनि विशेष, साख्यशास्त्र के वक्ता, पीतलधातु।
कपिला० ना० स्त्री० पिंगलवर्णकीगाय, रेणुका।
कपिलदेव० ना० पु० आदित्यवतार।
कपिल्य० ना० स्त्री० कपाला औषधि।
कपीश० ना० पु० सुग्रीव बानरोंका राजा।
कपूर० ना० पु० सुगन्धि विशेष, काफूर।
कपोत० ना० पु० कबूतर परेवा।
कपोतवर्णा० ना० स्त्री० छोटीइलायची।
कपोताक्ष० ना० पु० नद विशेष।
कपोतिका० ना० स्त्री० मूली तरकारी।
कपोल० ना० पु० गाल।
कफ० ना० पु० खखार, श्लेष्मा, बलगम।
कफोद्भिज० ना० पु० समुद्रफेन।
कब० अव्य० कहा, कदा।
कबड्डी० ना० स्त्री० गवड्डी खेल विशेष।
कबन्ध० ना० पु० बिनामस्तक की देह और पानी, मेघ, राहु, ( उभेपूर्वापरेसन्ध्ये नित्य पश्यामिभारत, उदयास्तमयेसूर्य्य कबन्धैःपरिवारित ) इतिमहाभारते।
कबरा० गु० कर्बुर, चितला, चितकबरा।
कबाड़० ना० पु० काम, उद्यम, तरकारी।
कभी० } ना० पु० अव्य० कभी, कदापि
कभू० } कधी।
कमठ० ना० पु० कछुवा।
कमठा० ना० पु० धनुष, कमान।
कमठी० ना० स्त्री० कछुई, धतुरी।
कमण्डलु० ना० पु० दण्डियों का बरतन।
कमनीय० गु० सुन्दर, मनोहर।
कमन्दर० ना० स्त्री० सीपी यथा ( सुक्ता रत्नोगन्धि मद्वजी शक्ति मौक्तिक मन्दरः ) इति निघण्टे।
कमरख० ना० पु० फल विशेष और वृक्ष विशेष।

कमल० ना० पु० पद्म ।

कमलज० } ना० पु० ब्रह्मा ।
कमलभव० }

कमलवायु० ना० पु० कामर, रोगविशेष जिसमें देह और आंखें पीली होजाती हैं ।

कमला० ना० स्त्री० लक्ष्मी, श्री ।

कमलाकर० ना० पु० तालाव ।

कमलासन० ना० पु० ब्रह्मा ।

कमलासिनी० ना० स्त्री० सरस्वती ।

कमलाक्ष० ना० पु० कमलनयन ।

कमलिनी० ना० स्त्री० पद्मिनी ।

कमाई० ना० स्त्री० उपार्जन, प्राप्ति, पैदा,यश ।

कमाऊ० गु० उद्यमी, यत्नी, देशविशेष पु० ।

कमाना० स० क्रि० उपार्जन करना, पैदा करना ।

कमेरा० गु० परिश्रमी, मेहनती ।

कमोदिनी० ना० स्त्री० कमलविशेष जो रातको खिलता है अर्थात् फूल ।

कमोरी० ना० स्त्री० मटकी, हंडी, दुग्धादि ।

कम्प० ना० पु० कपकपी, थरथराहट ।

कम्पना० अ० क्रि० कांपना, थरथराना ।

कम्पवाय० ना० पु० रोगविशेष जिसमें सारा शरीर कम्पा करता है ।

कम्पाहा० गु० थरथराहा ।

कम्पित० गु० कांपता भया ।

कम्पनी० ना० स्त्री० साहिब लोगों के बहुतों का मेल वा साझा, अंगरेज़ी शब्द ।

कम्बल० ना० पु० ऊनका वस्त्र ।

कम्बु० ना० पु० शंख, हाथी, कम्बाहार ।

कम्बुज० ना० स्त्री० हरसिंघाड़ ।

कम्बुमालिनी० ना० स्त्री० शंखहोली ।

कम्बोज० ना० पु० घोड़ा, राजाविशेष ।

कम्भारी० ना० स्त्री० औषधि विशेष ।

कम्बल० ना० पु० रोम वस्त्र, कम्बल ।

कर० ना० पु० हाथ, राजधन, महसूल, किरण, पुष्कर, विषया ।

करक० ना० स्त्री० पीड़ा, दर्द ।

करकस० गु० कर्कश, लड़ाकू ।

करका० ना० पु० ओला, हिमोपल ।

कर्कशा० ना० स्त्री० लड़ाकी ।

करज० ना० स्त्री० अंगुली, नख ।

करट० ना० पु० कौआ ।

करटी० ना० पु० हाथी, ना० स्त्री० कायफली ।

करण० ना० पु० साधन, करणविशेष ।

करणी० ना० स्त्री० कर्म, क्रिया, थवई का एक हथियार करनी सम्बन्धी ।

करणीय० गु० अवश्य कर्त्तव्य ।

करतल० ना० पु० हथेला ।

करतलगत० गु० हाथमें ।

करताल० } ना० स्त्री० बाजा विशेष अथवा
करताली० } हथेली की ताल ।

करतूति० ना० स्त्री० कर्त्तव्य, चाल, करणी ।

करतोया० ना० स्त्री० नदी विशेष जो बङ्गाले में है ।

करना० स० क्रि० बनाना, रचना ।

करनी० ना० स्त्री० करणी, कर्त्तव्य ।

करपल्लव० ना० पु० अंगुली वा उसका पोर ।

करपृष्ठ० ना० स्त्री० हाथकी पीठ ।

करवी० ना० स्त्री० ज्वारका पौधा ।

करभ० ना० पु० हाथी ।

करभप्रिय० ना० पु० पन्नूड ।

करभूषण० ना० पु० कङ्कणादि आभरण ।

करम० ना० पु० कर्म ।

करमर्दी० ना० पु० बड़ाकरौंदा ।

करमूल० ना० पु० कलाई ।

करवार० गु० कलावादि भिन्न मनभिलाषे यथा, नन्द यशोमति भाग बड़ेरी, सुतकी करवर टरा करेरी ।

करवाल० ना० पु० तलवार ।

करवीर० ना० पु० कनैलवृक्ष विशेष ।

करवीरक० ना० पु० कनैलवृक्ष ।

कररुह० ना० पु० नख, नाखून ।

करसम्पुट० ना० पु० हाथजोड़न ।
करहाट० ना० पु० सिफाकन्द, मैनफल ।
करहाटक० ना० पु० सिफाकन्द ।
करान्त० ना० पु० आरा ।
करान्ती० गु० आरेसे चीरनेहारे ।
कराना० स० क्रि० बनाना, रचना ।
करायल० ना० पु० भाजनविशेष जस ।
करार० ना० पु० किनारा, गु० भयङ्कर, कराल ।
करारा० ना० कड़ारा, किनारा ।
कराल० गु० भयङ्कर, टेढ़ा, ना० स्त्री० विडंग औषधि ।
कराली० ना० स्त्री० भयङ्कर, कठिन ।
करावलि० ना० स्त्री० किरणों का समूह ।
कराहना० अ० क्रि० सांसभरना, दु:खकरना ।
करिया० ना० पु० केवट, मल्लाह ।
करिल० ना० पु० मठोर जिसका शिर टूटाहो, बांसका नया पौधा ।
करी० ना० पु० हाथी ।
करीर० } ना० पु० वृक्ष विशेष जो कांटों
करीरक० } वाला होता है ।
करील० }
करीष० ना० पु० गोबर की मांदि या सरैयरएडा और कोई २ कोयला बनाते हैं ।
करुणा० ना० स्त्री० दया, कोमलता ।
करुणाकर० गु० दयाकर, दयाकी राशि, कोमलता की खानि ।
करुणाकरना० स० क्रि० गुण कहिकर रोना, दया करना ।
करेरा० गु० दृढ़, कड़ा, बलवान् ।
करेरी० ना० स्त्री० दृढ़, कड़ी ।
करेला० ना० पु० तरकारी विशेष ।
करैत० ना० पु० सांप विशेष ।
करोड़० गु० सौलाख १००००००० ।
करोड़ा० ना० पु० उगाहनेवाला, प्रधान ।
करौंदा० ना० पु० वृक्ष या उसका फलविशेष ।
कर्क० } ना० पु० चौथीराशि विशेष केकड़ा,
कर्कट० } गंगरा ।
कर्कटशृङ्गिका० ना० स्त्री० काकड़ासिंगी ।
कर्कटा० ना० पु० बेरफलविशेष ।
कर्कटाख्या० ना० स्त्री० काकड़ासिंगी ।
कर्कटी० ना० स्त्री० ककड़ी, पिंडलखजूर ।
कर्कन्धु० ना० पु० बेरका वृक्ष या फल ।
कर्फल० ना० पु० अजमोद, सूदनवायु ।
कर्कश० गु० कड़ा, कठोर, लड़ाका, असह ।
कर्कशछदा० ना० स्त्री० केतरी ।
कर्कार० ना० पु० कुम्हड़ा, खभड़ा ।
कर्कोज० ना० पु० घोड़ा ।
कर्कोटक० ना० पु० मुख्य सर्प ।
कर्कोटिका० ना० स्त्री० ककोड़ी औषधि ।
कर्चूर० ना० पु० कचूर ।
कर्चूरिका० ना० स्त्री० हाथकी चूड़ी, कचूरी ।
कर्छा० ना० पु० कफगीर, चमचा ।
कर्छी० ना० स्त्री० छोटी कर्छा ।
कर्ण० ना० पु० कान, पतवार, सर्यसुत, कमान या रोद, वतर ।
कर्णधार० ना० पु० मांझी, पदनदार ।
कर्णफूल० ना० पु० कानका भूषणविशेष ।
कर्णवेधन० ना० पु० कानका छेदना, कनछेदन ।
कर्णवेष्टन० ना० पु० कुंडल जो कानमें पहिनते हैं ।
कर्णाट० } ना० पु० दक्षिण भरतखण्डका
कर्णाटक० } एकभाग विख्यात ।
कर्णालम्बित० गु० कानतक खींचना ।
कर्णिकार० ना० पु० किदवाली औषधि ।
करणी० ना० स्त्री० क्रिया, कर्म, करण, जाति ।
कर्तव्य० ना० पु० करतूति, करने के योग्य ।
कर्तव्यता० गु० स्त्री० चाल, करतूति ।
कर्ता० } ना० पु० क्रियामें प्रधान होता है,
कर्त्तार० } करनेवाला, सिरजनहार, प्रभु, भर्ता विशेष ब्रह्मा ।
कर्तृकर्मभाव० ना० पु० कर्त्ता और कर्म का सम्बन्ध ।

कर्तृत्व० ना० पु० कर्ताका धर्म ।
कर्तृप्रधान० ना० पु० गु० जिस अर्दमें कर्त्ता प्रधान है ।
कर्तृवाचक० गु० जिस प्रदमें कर्त्ता पायाजावै ।
कर्दम० ना० पु० कीचड़, कादा, लप और ऋषि विशेष ।
कर्दमक० ना० पु० कीचड़ ।
कर्धनी० ना० पु० कटिबन्धन, सूत जो कमर में बांधते हैं ।
कपर्दी० ना० स्त्री० कौड़ी, यथा कपर्दी स्व वरा गि इति निघण्ट ।
कर्पास० ना० स्त्री० कपास, कपासका वृक्ष ।
कर्पूर० ना० पु० कपूर, कापूर ।
कर्म० ना० पु० द्वितीयकारक, काम, भाग्य, प्रारब्ध शास्त्रविहित जप यज्ञादि ।
कर्मकर० गु० सेवक, नोकर ।
कर्मकाण्ड० ना० पु० जप यज्ञादि ।
कर्मकारक० ना० पु० कारक विशेष ।
कर्मच्युत० गु० काम से भ्रष्ट, क्रियाभ्रष्ट ।
कर्मनाशा० ना० स्त्री० नदीविशेष जो काशी ओर गया के मध्य में है ।
कर्मप्रधान० गु० कर्म मुख्य, विविक्त कर्ता ।
कर्मभोग० ना० पु० प्रारब्ध का भाग और तपस्या, पक्षी विशेष ।
कर्मरङ्ग० ना० पु० कमरख ।
कर्मवाच्य० गु० जिस क्रिया पदका कर्म उद्देश्यहो ।
कर्मवाचक० गु० कर्मसूचक ।
कर्मविपाक० ना० पु० कर्मों का फल, ग्रन्थ विशेष ।
कर्मसाक्षी० ना० पु० सूर्य ।
कर्माधर्मी० गु० जपन पैया, भाग्यवान्, दैवागत ।
कर्मार० ना० पु० बांस ।
कर्मिणी० ना० स्त्री० कामना, जघा ।
कर्मी० गु० कर्मोका करनेवाला ।
कर्मेन्द्रिय० ना० स्त्री० इन्द्रिया जिनसे कर्म करते हैं, वह पांच हैं अर्थात् गुदा, लिंग, हाथ, पांव, मुख ।
कर्राना० अ० क्रि० कड़ापड़ना ।
कर्बुक०
कर्व्याद० } ना० पु० निशाचर, क्रव्याद ।
कर्बुर० ना० पु० सुवर्ण, राक्षस ।
कर्ष० ना० पु० प्रमाण, की, धैर ।
कर्षण० ना० पु० खैंच ।
कर्षफल० ना० पु० बहेड़ा ।
कर्षा० ना० स्त्री० ईर्षा, उत्साह ।
कर्षित० गु० खींचागया ।
कल० ना० स्त्री० चैन, सुख, यन्त्र गु० अव्यक्त सुन्दर, मीठा, मधुरशब्द, आजका पहिला वा पिछला दिन ।
कलकण्ठ० ना० स्त्री० कायल पक्षी ।
कलकत्ता० ना० पु० नगर विशेष ।
कलकल० ना० पु० कोलाहल, शोर, झगड़ा ।
कलकाची० ना० स्त्री० नगर विशेष ।
कलङ्क० ना० पु० अपवाद, चिह्न, दाग ।
कलङ्की० गु० दागी, पापी ।
कलङ्किनी० ना० स्त्री० दूषिता, अपवादिनी, जिसको कलङ्क लगा ।
कलधौत० ना० पु० सोना, चांदी ।
कलप० ना० पु० रंग, जिसमें बाल रंगजाते हैं वसमा मांड़ी ।
कलपना० अ० क्रि० कुढ़ना, दुखितहोना, कलपकरना, मांड़ा लगाना ।
कलपाना० स० क्रि० कुढ़ाना दुःखीकरना कलपकराना, मांड़ीलगवाना ।
कलभ० ना० पु० हाथी, धतूरा, उत्तालका सार ।
कलम० ना० स्त्री० लेखनी यह अर्बी शब्द है
कलमलाना० अ० क्रि० कुलबुलाना ।
कलरव० ना० पु० कबूतर, कोकिला ।
कलबल० ना० पु० कलकल, तोतरी बात ।
कलविङ्क० ना० पु० गौरैया पक्षी ।

कलश० ना० पु० घट जो विवाह आदिमें स्थापित करते हैं, घडा, गगरा।
कलस० ना० पु० शूल, कलशे।
कलसी० ना० पु० छोटाकलश, गगरी।
कलह० ना० पु० विरोध, लड़ाई, झगड़ा।
कलहंस० ना० पु० राजहंस, मैलाहंस।
कलहा० } कलहारा० } गु० लड़का, झगड़ालू।
कलही० ना० स्त्री० कर्कशा, लड़ाकी।
कलत्र० ना० स्त्री० पत्नी, स्त्री विवाहिता।
कला० ना० स्त्री० सोलहवां अंश, बाट।
कलाई० ना० स्त्री० पहुंचा, रंगामृत।
कलावंत० ना० पु० गवैया, गायक।
कलाद० ना० पु० सुनारजाति, यथा नाडीधम। स्वर्णकार कलादोरुक्मकारक इत्यमरः।
कलाधर० ना० पु० चन्द्रमा, नृत्यक, बहुरूपी।
कलाना० स० क्रि० भुनाना।
कलानिधि० ना० पु० चन्द्रमा।
कलाप० ना० पु० समूह, व्याकरण विशेष गुण० तर्कश, आभरण, चन्द्रमा, दुःख, हरिद्रूर भजन, भौंरों का समूह, ग्राम विशेष।
कलापी० ना० पु० मयूर, मोर।
कलापशाक० ना० पु० मड़्वा साग।
कलार० } कलाल० } ना० पु० कलवार, सुंडी।
कलि० ना० पु० चौथायुग जो ४६४००० वर्ष का होता है वेदोक्त समय का नाशक, समय कलि युग, युद्ध, पाप, क्लेश, सूर्मा, तर्कश।
कलिकवि० ना० पु० कालिदासादि।
कलिका० ना० स्त्री० सरकोंका, कली, बिना फूला फूल।
कलिकारी० ना० स्त्री० कलिहारी।
कलिंग० ना० पु० इन्द्रयव, तरबूज, कटकरंजका पौधा, देश विशेष, राजा विशेष।
कलित० गु० बद्धाभया, सुन्दर।
कलिद्रुम० ना० पु० बहेरा।
कलिन्द० ना० पु० तरयुक्त पर्वत विशेष।
कलिमल० ना० पु० पाप, दोष।
कलिमलसरि० ना० स्त्री० कर्मनाशानदी।
कलियाना० अ० क्रि० कली निकलना, फूलना।
कलिल० ना० पु० क्लेश, सकट, दुःख।
कली० ना० स्त्री० कलिका, करी।
कलुष० ना० पु० पाप, दोष, गुनाह।
कलेऊ० ना० पु० बासी रसोई, प्रात काल में थोड़ाभोजन।
कलेजा० ना० पु० अंग विशेष, सूर्माणन, साहस।
कलेवर० ना० पु० देह, तन।
कलेवा० ना० पु० कलेऊ वह जो विवाह में दूलह को खिलाते हैं।
कलेश० ना० पु० क्लेश।
कलोर० ना० पु० ओसर, नई गाय।
कलोल० ना० स्त्री० खेल, मगनता।
कल्की० ना० पु० दशवा अवतार, म्लेच्छान्तक जो कलि के अन्त में सम्भल में होगा।
कल्प० ना० पु० ब्रह्माका दिन रात, प्रलय, कल्पवृक्ष, सामर्थ्य, विचार, रचना, बदलना, शास्त्र विशेष।
कल्पतरु० ना० पु० कल्पवृक्ष।
कल्पना० अ० क्रि० खेदित होना, मान लेना, फर्ज करना, तर्क, लालसा, कष्ट।
कल्पान्त० ना० पु० कल्पका अन्त, क़यामत।
कल्पित० गु० रचित, विचारित, मानाहुआ।
कल्याण० ना० पु० कुशल, मंगल, बदनी।
कल्लर० गु० ऊसर।
कल्लाना० अ० क्रि० जलनि पड़ना, पिराना।
कल्लोलिनी० ना० स्त्री० तरंगयुत।
कवच० ना० पु० झिलम, बख्तर, रक्षक, मन्त्र विशेष।
कव्य० ना० पु० छन्द विशेष।
कवर्ग० ना० पु० ककारादि पञ्चअक्षर।
कवरी० ना० स्त्री० केशपाश, वेणी, कावरी।

कथ्थ० नाः पु० ग्राम सुषमा।

कवि० नाः पु० भाट, श्लोकवन्धदकर्त्ता, शायर।

कवित० नाः पु० छन्द, पद्य।

कविता० } नाः स्त्री० पद्य, श्लोक, छन्द।
कविताई०

कविमाता० नाः स्त्री० शुक्राचार्यकी माता।

कविपुंगव० नाः पु० बड़ा कवि, श्रेष्ठकवि।

कविराज० } नाः पु० बडाकवि, उत्तमकवि।
कवीश्वर०

कशर० नाः पु० कचनार।

कशेरू० } नाः पु० कसेरु।
कशेरुक०

कश्मीर० नाः पु० काश्मीर।

कश्यप० नाः पु० मुनि, मरीचि, प्रजापति का पुत्र।

कश्यपी० नाः स्त्री० पृथ्वी, धरती, जमीन जो कश्यपसे सम्बन्ध रक्खे।

कषाय० गु० कसैला रस।

कष्ट० नाः पु० दुःख, पीड़ा, दर्द।

कष्टनाश० नाः पु० नीलकण्ठ पक्षी जिस को कष्टनाश कहते हैं।

कष्टित० } गु० दुःखित, पीड़ित, रंजदि।
कष्टी०

कस० अव्य० कैसा, किसप्रकार।

कसक० नाः पु० पीड़ा, दुःख।

कसकना० अ० क्रि० दुःखभोगना, दुःखहोना।

कसकसा० गु० बालू मिलाहुआ पदार्थ।

कसन० नाः पु० दृढ़ा, यन्त्रणा।

कसना० स० क्रि० खेंचना, जाचना, घीमेंभूनना, तलना, आजमूदाकरना।

कसा० गु० खेंचाहुआ।

कसाई० नाः स्त्री० खिंचावट।

कसाना० स० क्रि० खिंचाना, जचाना, घी में भुनवाना, तलना।

कसान० नाः पु० वह पदार्थ जिससे कसाजावे।

कसुभिक्क० नाः पु० नींबवृक्ष।

कसेरू० नाः पु० जलका कन्द विशेष।

कसेरुक० नाः पु० कसेरू।

कसेरुका० नाः स्त्री० पीठकी हड्डी।

कसेरा० नाः पु० कांसकारक, कांसगर, जाति विशेष, बर्त्तन बनानेवाला।

कसैला० } गु० कषाय, कसेला।
कसेला०

कसैया० गु० कसनेवाला।

कसौटी० नाः स्त्री० स्वर्णादिपरीक्षपाषाण।

कस्तूरी० नाः स्त्री० मृगमद, मुश्क।

कस्मल० नाः पु० पाप, मूर्च्छा।

कस्मर्या० नाः स्त्री० कम्भार।

कस्मिन्० सर्व० कौन।

कस्य० सर्व० किसकी।

कस्यप० नाः पु० कश्यपमुनि विशेष।

कहतूति० नाः स्त्री० कहावत, मसल।

कहना० स० क्रि० बोलना, जताना, आज्ञा करना, वर्णन करना।

कक्ष० नाः स्त्री० कांख, बगल।

कक्षा० नाः स्त्री० ग्रहों की चालका मडलाकार पन्थ।

कहलाना० स० क्रि० कहलाना, जतलाना, सुनाना।

कहा० सर्व० क्या। नाः पु० आज्ञा।

कहानी० नाः स्त्री० कथा, किस्सा, वृत्तान्त।

कहार० नाः पु० जातिविशेष धीमर।

कहावत० नाः स्त्री० बात, दृष्टान्त, मसल।

का० सर्व० किसी, क्या, संबन्धार्थी।

कांक० नाः पु० ककर।

कांख० नाः स्त्री० कक्ष, बगल, कराह।

कांखना० अ० क्रि० कलाहना, घुरनाना, स० क्रि० छेदना, दबाना।

कांगनी० नाः स्त्री० पौधा विशेष, बीज उसका।

कांच० गु० कच्चा, ना० पु० गुदा में रोग विशेष ना० स्त्री० शीशा।

कांजी० ना० पु० जल विशेष, भात की सड़ाय के बनता है।

कांटा० ना० पु० कंटक, स्वर्णादिक तौलनेका यन्त्र तुला, जलमें गिरीहुई वस्तु निकालने का यन्त्र।

कांठा० गु० किनारा, अन्त, छोर, समीप।

कांड० ना० पु० खण्ड, तीर विशेष।

कांडी० ना० स्त्री० कड़ी, धरन।

कांढू० ना० पु० चीनी पकानेका कड़ाह, भूजाजाति विशेष, भुर्जी।

कांदो० ना० स्त्री० कीच, कीचड़, कादो।

कांधना० अ० क्रि० मचलना, स्वीकारकरना।

कांधा० ना० पु० कन्धा।

कांपना० अ० क्रि० दलदलाना, थरथराना।

कांस० ना० पु० तृण विशेष।

कांसा०
कांस्य० } ना० पु० धातुविशेष।

कांक्षा० ना० स्त्री० इच्छा, मनोरथ।

काई० ना० स्त्री० हरी वस्तु जो तालादि में लगती है।

काऊ० सर्व० जिसको, किसी को।

काक० ना० पु० कौआ, पक्षी विशेष।

काकजघा० ना० स्त्री० पौधा विशेष।

काकटम्बपुष्पी० ना० स्त्री० महामुण्डी।

काकतिक्ता०
काकपदी० } ना० स्त्री० कागजघा।

काकपक्ष० ना० पु० जुल्फ, बावरी, काकुल, कौआ के पर।

काकमुशुण्डि० ना० पु० प्रसिद्ध पक्षी श्रीरामा यण वक्ता।

काकर० सर्व० किसका।

काका० ना० पु० पिताका भाई, चचा।

काकिणी० ना० स्त्री०, २० कौड़ी को कहते हैं, लीलावत्या यथा वराटिकानांदशकद्वयं यत्साका किणीताश्चपणश्चतस्रः, तेषोडशद्रम्मइहावगम्यो द्रम्मैस्तथाषोडशभिश्चनिष्कः।

काकी० ना० स्त्री० काका की पत्नी, चाची।

काकु० ना० पु० व्यंग्यवचन, वक्रोक्ति।

काकोदर० ना० पु० सर्प, कौवाका पेट।

काकोल० ना० पु० विष, हलाहल।

काख० ना० स्त्री० कांख, कच्छ।

काखमलाई० ना० स्त्री० कखौरी।

काग० ना० पु० काक, कौआ।

कागासुर० ना० पु० काकरूपी दैत्य जिसकी चोंच श्रीकृष्णचन्द्रजीने तोड़दीथी।

काच० ना० पु० कांच, गु० कच्चा।

काचक० ना० पु० वास।

काचा० गु० कच्चा, अज्ञानी।

काछ० ना० स्त्री० धोतीका दूसरा सिरा जो पीछे को खोंचते हैं, कमर, जंघाका ऊपरभाग।

काछना० स० क्रि० कछमारना, चढ़ाना, पो छना, बटोरना।

काछनी० ना० स्त्री० काछ विशेष।

काछी० ना० पु० मुराऊ जाति विशेष।

काज० ना० पु० कार्य्य, काम।

काजल० ना० पु० कज्जल, अंजन, सुरमा।

काजी० गु० कार्य्य कर्त्ता, कामी।

कांचन० ना० पु० सुवर्ण, सोनाधातु।

कांचनपुष्पिका० ना० स्त्री० मूसली।

कांचनार० ना० पु० कचनार वृक्ष।

कांचनी० ना० स्त्री० हल्दी, सोनेकी पुतली पर्वती वेश्या।

कांची० ना० स्त्री० पुरीविशेष, जिसके दो भाग हैं एक विष्णुकांची दूसरी शिवकांची।

काट० ना० स्त्री० चीरा, मैल, तीक्ष्णता, तेजी

काटना० स० क्रि० कतरना, टुकडे करना, का टखाना, लवना, अर्थात् लौनी, धाराकरना, रहना, बिताना, रोकना, लज्जित होना, छीलना, लज्जितकरना।

काठमाण्डु० ना० पु० नेपालदेशकीराजधानी।
काठ० ना० पु० काष्ठ, सूखीलकड़ी।
काठिन्य० ना० पु० कठिनता, कठोरपन।
काठियावाड़० ना० पु० देशविशेष।
काठी० ना० स्त्री० घोड़े के उपरका काष्ठ का आसन, मियान जिसमें तलवार रखते हैं, तन, देह, डौल, लकड़ी।
काढ़ना० स० क्रि० निकालना, चमड़ा उधेड़ना, कपड़े में फूल बूटा बनाना, चालमिलाना।
काढ़ा० ना० पु० क्वाथ।
काण०
काणा० } गु० एकाक्ष, एकनयन।
काणी० ना० स्त्री० एक आंखवाला।
काण्ड० ना० पु० खण्ड, प्रकरण।
काण्डरुहा० ना० स्त्री० कुटकी।
कातना० स० क्रि० सूत रुई से बनाना रहँटा के द्वारा।
कातर० गु० डरपोक्ना, व्याकुल, ना० पु० जगल दुर्भिक्ष, कोल्हू की पाटि।
कातिक० ना० पु० आठवां महीना।
कातिकी० ना० स्त्री० कातिक की वस्तुआदि, कातिककी पूर्णमासी।
काती० ना० स्त्री० छोटी तलवार, कत्ती।
कात्यायन० ना० पु० मुनिविशेष, स्मृतिविशेष।
कात्यायनी० ना० स्त्री० देवीविशेष, स्मृति विशेष, कात्यायन वंशी।
कादम्बिनी० ना० स्त्री० मेघमाला।
कादर० गु० डरपोक्ना, व्याकुल।
कादरता०
कादराई० } ना० स्त्री० भय, डर, डरपोकनापन।
काधना० स० क्रि० कांधना, कांधे धरना।
कान० ना० पु० कर्ण, श्रवण, लाज, अदब।
कानन० ना० पु० बन, जंगल, महावाघुल।
कानि० ना० स्त्री० मर्याद, सकोच, अदब, लाज।
काना० ना० पु० अक्षर की खड़ी लकीर, काणा, कड़ाही आदि का गड़ा।
कानी० ना० स्त्री० जो एक आंख की होवे।
कानीन० गु० नीच, क्षुद्र, स्त्री० लड़की, रामचन्द्रिकाशा अथापि आनि नरे वृदिकानीन।
कान्त० ना० पु० पति, स्वामी, सुन्दर।
कान्ता० ना० स्त्री० पत्नी, प्यारी।
कान्ताह्वा० ना० स्त्री० प्रियगु ओषधि।
कान्ति० ना० स्त्री० शोभा, चमक और नम चन्द्रमा की एक कला का।
कान्तिपाषाण० ना० पु० चुम्बक।
कान्दा० ना० पु० जलका कन्द, कलकंदरा।
कान्यकुब्ज० ना० पु० देश विशेष, ब्राह्मण
कान्ह०
कान्हर० } ना० पु० श्रीकृष्ण जी का एकनाम।
कापट्य० गु० शठता, कपट।
कापथ० ना० पु० अतिमार्ग, कठिनमार्ग।
कापुरुष० गु० कुत्सित, मनुष्य, बुरा आदमी कुजन, कुकर्मी, नर।
काम० ना० पु० भोगकार्य्य, अभिलाष, कामदेव, लाज, विषय, बधावा, सुन्दर।
कामक० ना० पु० मेघ।
कामकेलि० ना० स्त्री० दुलार, प्यार, संगम, प्रसग।
कामकञ्चुका० ना० स्त्री० घुघची।
कामतरु० ना० पु० कल्पवृक्ष।
कामद० गु० कामना दाता।
कामदगो० ना० स्त्री० इन्द्रकी गाय।
कामदूती० ना० स्त्री० बसन्तऋतु, कुम्मी।
कामदेव० ना० पु० मदन, मन्मथ।
कामधेनु० ना० स्त्री० इन्द्रकी गौ, देवगौ।
कामना० ना० स्त्री० इच्छा, कामाभिलाष, मदन।

कामपाल० ना० पु० बलदेवजी।
कामदहन० ना० पु० जिस वनमें श्री सदाशिव ने कामदेव का जलाया था।
कामरी० ना० स्त्री० वम्मत।
कामरूप० ना० पु० इच्छाचारी, सुन्दर, देश विशेष।
कामरूपी० गु० बहुरूपिया, सुंदर, कामरूप वासी।
कामसखा० ना० पु० इन्द्र, वसन्तऋतु।
कामांग० ना० पु० आम्रवृक्ष।
कामातुर० } गु० मदनमत्त, कामी, धूल-
कामार्त्त० } हारा।
कामिनी० ना० स्त्री० उत्तम, सुन्दरी, ना० पु० वृक्ष विशेष, कामातुर स्त्री।
कामी० गु० कामातुर, बहुधन्वी, मनलता माधवी वृक्ष।
कामुक० ना० पु० स्त्री के सुख में आसक्त, कामातुर।
कामोद० ना० स्त्री० रागिनी विशेष।
काम्बोज० ना० पु० देश जो बंगाले के दक्षिण पूर्व है।
काम्य० गु० सुंदर, अच्छा।
काम्यकर्म० ना० पु० स्वर्गादि फल के लिये जो कर्म करना।
काय० ना० स्त्री० देह, तन।
कायक० गु० देही।
कायफल० ना० पु० औषध विशेष।
कायर० गु० भयमान, डरपोक, हेठा।
कायस्थ० ना० पु० जातिविशेष, गु० जो निज काया में स्थितहो अर्थात् सन्तुष्ट।
कायस्था० ना० स्त्री० हर्रे, काकोली।
काया० ना० स्त्री० देह, तन।
कायाकल्प० ना० पु० देहका बदलना।
कारक० ना० पु० क्रियाका साक्षात् निमित्त।
कारज० ना० पु० कार्य, काम।
कारण० ना० पु० निमित्त, लिये, सबब, प्रकृति।
कारणी० गु० कारण, कर्त्ता।
कारवल्ली० } ना० पु० करेला, तरकारी।
कारवेल्ल० }
कारवी० ना० स्त्री० अजमोद, कलौंजी।
कारागार० } ना० पु० बन्दीघर, जेहलखाना।
कारागृह० }
कारु० } ना० पु० शिल्पकार, थवई
कारुकर० }
कारुणिक० गु० दयालु, कृपालु।
कार्त्तस्वर० ना० पु० सुवर्ण, काञ्चन।
कार्तिक० ना० पु० कातिक।
कार्तिकेय० ना० पु० स्वामिकार्तिक।
कार्पण्य० ना० पु० दरिद्रता, दीनता।
कार्पास० ना० स्त्री० कपास।
कार्मुक० ना० पु० धनुष, महानिंब वृक्ष।
कार्य० ना० पु० प्रयोजन, काम।
कार्षापण० ना० पु० चाँदी के सोलहपण की माप अथवा तोल।
काल० ना० पु० मृत्यु, दुर्भिक्ष, समय, फल काला, धर्मराज, सर्प, सुन्दर, यमराज २।
कालक० ना० पु० कृष्णता, बीजगणित में प्रमाण का बोधक।
कालकूट० ना० पु० विष, हलाहल।
कालपर्णिक० ना० पु० तेंदुआवृक्ष।
कालपर्णी० ना० स्त्री० कालानिसात।
कालमेषिका० ना० स्त्री० मजीठ, बाकुची।
कालमेषी० ना० स्त्री० कालानिसोत।
कालयवन० ना० पुं० नाम एक म्लेच्छ का जिसको श्रीकृष्णचन्द्र ने भस्म किया था।
कालरात्रि० } ना० स्त्री० प्रलयकाल की रात्रि
कालरात्रि० } अर्धरात्रि, देवी विशेष।
कालवाहन० ना० पु० भैंसा।
कालवृत्तिका० ना० स्त्री० तुम्बी जो पानी होती है।
कालदारु० ना० पु० सरफोंका।
कालसार० ना० पु० तेंदुआ वृक्ष।

कालसूत्र० ना० पु० नरक भेद।
कालस्कन्ध० ना० पु० तमालवृक्ष।
कालक्षेप० ना० पु० समय काटना, दुःख भोग करना, गुजरान करना।
कालज्ञ० गु० ज्योतिषी, परिहत, मार्गाश्वर, ज्ञाता, मुर्गापक्षी, शृगाल।
काला० गु० कृष्णवर्ण, श्यामरंग।
कालिका० ना० स्त्री० धनिया, मसाला, काला जीरा, देवीविशेष।
कालिख्याल० ना० स्त्री० किन्दवाली।
कालिन्दी० } ना० स्त्री० यमुनानदी विशेष।
कालिन्द्री० }
कालियङ्क० ना० पु० मलय, चन्दन।
कालिया० ना० पु० कालीनाग, गु० काला।
काली० ना० स्त्री० मसी, देवीविशेष, मिसर देशकी नदी ना० पु० कालीनाग जो यमुना में रहा करता था।
कालीदह० ना० पु० यमुनाजी में विशेषस्थान।
काल्पनिक० गु० आरोपित, कल्पना कियागया, ना० स्त्री० नदी विशेष जो दक्षिण में है।
कावेरी० ना० स्त्री० नदी विशेष।
काव्य० ना० पु० पद, श्लोक, छन्द, पुस्तक, जिसमें कविताई हो, शुक्र।
कास० ना० पु० खांसी, खोंखा।
कासघ्नी० ना० स्त्री० भारंगी औषधि।
कासमर्द० ना० पु० कलौंजी का साग।
काश्मीर० ना० पु० देश विशेष जो पंजाब के उत्तर है, पुष्करमूल।
काश्मीरी० ना० स्त्री० केसर, कम्भारी, काश्मीरदेशवासी।
काश्यप० ना० पु० कश्यपकी सन्तान।
काश्यपी० गु० सूरज का रथवान।
काशी० ना० पु० नगर विशेष।
काष्ठ० ना० पु० काठ, लकड़ी।
काष्ठकेता० ना० पु० मदार।
काष्ठपादुका० ना० स्त्री० कुर्सी।
काष्ठान्तर० ना० पु० काठके भीतर।
काष्ठी० ना० स्त्री० कफरी।
कासार० ना० पु० तालाब, भैंसा।
कासु० सर्व० किसको।
काहन० ना० पु० कार्षापन।
काहे० सर्व० क्यों।
काक्षी० ना० स्त्री० फकरी।
कि० अव्य० प्रथमवाक्य का द्वितीयवाक्य से सम्बन्धकारक।
किंशुक० ना० पु० पलाश, ढाक, टेसू।
किंकर० ना० पु० टहलुआ।
किंकरी० ना० स्त्री० दासी, टहलुइन।
किंकिणी० ना० स्त्री० क्षुद्रघण्टिका घण्टा समेत, चाकसू।
किफ्यान० ना० पु० घाड़ा।
किचकिचाना० अ० क्रि० दांतपीसना।
किचड़ाना० अ० क्रि० आंखों में कीचड़आना।
किचपिचाना० अ० क्रि० गड़बड़ाना।
किंचित्० अव्य० थोड़ा, अल्प, कुछ।
किंचिन्मात्र० गु० कुछ, अतिअल्प।
किंचुक० ना० पु० सनविशेष।
किंचुकी० ना० स्त्री० चोली अंगिया।
किंजरक० ना० पु० किंजल्क।
किटि० ना० पु० शूकर, सूअर, यथा, वराह-सूकरो घृष्टि कालपोनी किरिकिरि इत्यमर।
किड़किड़ाना० अ० क्रि० क्रोधसे दांतपीसना
किड़हा० ना० पु० कुआं, गु० घुना।
कित० अव्य० कहां, किधर।
कितना० }
कितनी० } गु० प्रमाण का प्रश्नकारक
किती० }
कितेक० गु० बहुत।
किते० अव्य० किधर।
कित्ति० ना० स्त्री० कीर्ति, यश, रामचन्द्रिकाया यथा, अस्तव्य कीर्ति लेय भूमि देयमान देखिये

किधर० अव्य० कहां।
किनारा० ना० पु० तट, कूल।
किनारी० ना० स्त्री० गोटा, मगजी।
किन्० ना० पु० घाव, अव्य० क्योंनहीं।
किन्तघ० ना० पु० धतूरा।
किन्तु० अव्य० परन्तु निमपरभी।
किन्नर० ना० पु० यक्षदेवता।
किन्नरी० ना० स्त्री० सारंगी, यक्षिणी।
किपलता० ना० पु० कैथा का वृक्ष।
किम्० सर्व० क्यों किसप्रकार।
किमपि० सर्व० क्योंभी, किसप्रकार।
किमर्थ० सर्व० किसलिये।
किमाञ्च० ना० पु० खड्डा, कीच।
किमि० सर्व० क्यों किमप्रकार।
किम्पुरुष० ना० पु० नवखण्ड धरातल में से एक नामहै, कुवेर पौरुषी।
किंवा० अव्य० अथवा।
किरकिरी० ना० स्त्री० छोटी लकडी।
किरकिरा० गु० रतीला बालुआ।
किरकिराना० अ० क्रि० चिचकियाना, बन्द डाना।
किरण० ना० स्त्री० रश्मि, शुआ।
किरात० ना० पु० भील जातिविशेष, चिरायता।
किरातक० ना० पु० चिरायता।
किराना० स० क्रि० साफ करना, ना० पु० मसाला, औषधि वगैरह।
किरि० ना० पु० किरि शूकर।
किरिच० ना० स्त्री० तलवार टुकड़ा।
किरिया० ना० स्त्री० शपथ, सौगन्द, सौंह क्रिया।
किरीट० ना० पु० मुकुट, ताज।
किरीटी० ना० पु० अर्जुन ना० स्त्री० रत्ता दूसी आषधि, गु० मुकुटधारी।
किल० अव्य निश्चित।
किलनी० ना० स्त्री० कीटविशेष।
किलकिल० ना० पु० वानरों का शब्द।
किलिम० ना० स्त्री० देवदारु।
किलकारी० ना० स्त्री प्रसन्नता से हँसना।
किलकारीमारना० अ० क्रि० प्रसन्नहोके जय जयकार करना, खूब हँसना।
किलकिलाना० अ० क्रि० चिल्चिलाहाना।
किल्ली० ना० स्त्री० गजी कीला।
किल्बिष० ना० पु० पाप, दोष, गुनाह।
किसलय० ना० पु० नवीनपत्ता।
किशोर० ना० पु० तरुणअवस्था अर्थात् १६ वर्षतक का लड़का।
किसनई० ना० स्त्री० खेतीका काम।
किसान० ना० पु० नागर, मन करनेहारा, जाति विशेष।
कीचड़० ना० पु० बबूल।
कीच०<br>कीचड़० } ना० पु० कादा, चहला।
कीट० ना० पु० कीड़ा।
कीटमारी०<br>कीटसारी० } ना० स्त्री० हसपादी पौधा।
कीड़ा० ना० पु० कीट, कृमि, किरम।
कीतनक० ना० पु० मुलहटी।
कीना० स० क्रि० करना।
कीर० ना० प० तोतापक्षी यथा कीरशुकौ समौ स्मृतौ।
कीरत०<br>कीरति० } ना० स्त्री० कीर्ति, बड़ाई, तारीफ़
कीर्तन० ना० पु० गाना, कीर्तन, कहना।
कीर्त्ति० ना० स्त्री० यश, स्तुति, नेकनामी।
कील० ना० स्त्री० लोहेका काग।
कीलना० स० क्रि० मन्त्र फूककर रोकना।
कीला० ना० पु० लोहका काग।
कीलाल० ना० पु० जल, पानी।
कीश० ना० पु० वानर, बन्दर।
कु० अव्य० यह अक्षर जिस शब्द के प्रथम संयुक्त होता है उसका अर्थ कभी बुरा, निन्दित, कभी न्यून होताहै, पृथ्वी,

कुंवर० } नां० पुं० कुमार।
कुंवारा० }

कुंवारी० नां० स्त्री० कुमारी।

कुआरा० नां० पुं० बिनाब्याहा लड़का।

कुआरी० नां० स्त्री० कन्या बिना बियाही।

कुकन्या० नां० स्त्री० पृथ्वीकी कन्या विशेष श्री सीताजू, गु० दुष्ट कन्या।

कुकर्म० नां० पुं० बुराकाम।

कुकर्मी० गु० कुकर्म करनेहारा।

कुक्कुट० नां० पुं० मुरगा।

कुक्कुटाण्ड० नां० पुं० सफेदमांदा, कुक्कुटका अण्डा।

कुक्कुटी० नां० स्त्री० मुरगियां, मुरगी।

कुकुरन्द० नां० पुं० जंगली करोंदा।

कुक्रिया० नां० स्त्री० निन्दिताचरण, तुच्छकर्म।

कुगृह० नां० पुं० लडाघर, बुराघर।

कुघाट० नां० पुं० बेडौल, बदसूरत, कुत्सितघाट, जहा घाट न हो।

कुघात० नां० स्त्री० कुसमय मारना, बुरीबात।

कुंकुम० नां० पुं० केसर, जाफरान।

कुंकुमा० नां० पुं० गुलाल भरने के लिये जो लाखका बनता है।

कुच० नां० पुं० स्तन, चूची, उरोज।

कुचन्दन० नां० पुं० पतंग जिससे कपड़ा रँगतेहैं।

कुचलना० स० क्रि० चूरकरना, मसलना।

कुचला० नां० पुं० औषधि विशेष।

कुचिया० नां० स्त्री० तोलकी, कानका अग्रभाग।

कुचैला० गु० मैला।

कुचैना० गु० दुःख, अप्रसन्नता।

कुछ० सर्व० थोड़ा, रंचक।

कुज० नां० पुं० मंगल, वृक्षादि, भौमासुर।

कुजाति० गु० नीचजाति, या नीच।

कुञ्चित० गु० छल्लेदारबाले, गभुवारेबाले।

कुञ्चिका० नां० स्त्री० कुंजी, ताली।

कुञ्ची० नां० स्त्री० कलौंजी।

कुञ्ज० नां० पुं० वृक्ष लतादि रचित रमणीय स्थान, तंगगली, पक्षीविशेष।

कुञ्जर० नां० पुं० हाथी, मुख्यप्रधान, रामायणे यथा, कपि कुंजरहि बोलिलेआये।

कुञ्जिका० } नां० स्त्री० ताली, चाभी।
कुञ्जी० }

कुटकी० नां० स्त्री० औषधि विशेष, कीटविशेष।

कुटज० नां० पुं० इन्द्रयव।

कुटना० नां० पुं० भडुआ, अ० क्रि० पिटना।

कुटनाना० स० क्रि० फुसलाना।

कुटनी० नां० स्त्री० दूती, नायिका।

कुटाना० स० क्रि० पिटाना।

कुटिल० गु० टेढ़ा, क्रूर।

कुटिलता० } नां० स्त्री० टेढ़ापन, क्रूरता।
कुटिलाई० }

कुटी० }
कुटीर० } नां० स्त्री० मढ़ी, झोपड़ी, एकान्त स्थान, समिया।
कुटीरा० }

कुटुम० नां० पुं० कुटुम्ब।

कुटुमी० नां० कुटुम्बी।

कुटुम्ब० नां० पुं० कुनबा, घराना।

कुटुम्बी० नां० पुं० गृहस्थ, घरवाला।

कुटेव० नां० स्त्री० कुभाव, कुचालि, बुरी रीति।

कुट्टनी० नां० स्त्री० कुटनी।

कुठार० नां० पुं० फरसा, कुल्हाड़ी, तबर।

कुठारी० नां० स्त्री० कुल्हाड़ी, टांकी।

कुठाहर० नां० पुं० कुसमय, बे मौका।

कुड़कना० } अ० क्रि० क्रोधयुक्त होकर क-
कुड़कुड़ाना० } हना, रिसाय के बोलना।

कुढ़ना० अ० क्रि० विलापकरना, कलपना, डाहकरना, हसदकरना।

कुढ़ाना० स० क्रि० सताना, छेड़ना।

कुरटन० नां० पुं० श्योनावृक्ष।

कुण्ठित० गु० लज्जित, गठीला, अतीव।

कुण्ड० ना० पु० आगिरखनेके लिये कृत्रिमकुण्ड, जलका विशेष स्थान, पति विद्यमान होते जार-ज पुत्र, गड्हा, तालाव ।

कुण्डल० ना० पु० कर्णभूषण, घेरा, मण्डला मोती।

कुण्डलिया० ना० स्त्री० गोलाई, छन्दविशेष ।

कुण्डलित० गु० गोलाकार, कुंडलयुत ।

कुण्डली० ना० पु० कचनार, गुरच ।

कुण्डी० ना० स्त्री० कोंढ़ी।

कुतुप० ना० पु० दिनका आठवा मुहूर्त ।

कुतर्क० ना० स्त्री० नीचविचार, बुरीदलाल ।

कुतर्की० गु० कुतर्क करनेहारा ।

कुतर्ना० स० क्रि० दांतों से काटना ।

कुत्तल० ना० पु० धराूतल, रूपजमीन ।

कुतिया० ना० स्त्री० कुत्ताकी स्त्री गु० कूतनेहारा ।

कुतुक० ना० पु० कौतुक ।

कुतूहल० ना० पु० कौतुक, चोप, उतावली, खेल, हँसी ।

कुत्ता० ना० पु० कुक्कुर ।

कुत्सा० ना० स्त्री० निन्दा, अवज्ञा ।

कुत्सित० गु० निन्दित, नीच, बुरा, खराब, निषेधित ।

कुदकना० अ० क्रि० उछलना, कूदना ।

कुदरा० ना० पु० अस्त्र विशेष, जिससे लकड़ी चीरते हैं ।

कुदराना० अ० क्रि० उछलना, कूदना ।

कुदाना० स० क्रि० उछलाना, फँदाना ।

कुदारि० } ना० स्त्री० मिट्टी खोदने का अस्त्र
कुदला० } विशेष ।

कुदृष्टि० ना० स्त्री० पापदृष्टि, बदनजर ।

कुदाल० ना० पु० कचनार ।

कुधातु० ना० पु० लोहा रामयथे यथा, पारस परस कुधातु सोहाई ।

कुधि० } गु० निर्बुद्धि, बुरीगति, बेतमीज ।
कुधी० }

कुनटी० ना० पु० मनसिल ।

कुनवा० ना० पु० कुणबा, घराना, खानदान ।

कुनीति० ना० स्त्री० कुचाल, कुरीति, अन्याय ।

कुन्त० ना० पु० पानी, पवन, कमल, भाला, कराल, राजा विशेष ।

कुन्तल० ना० पु० बाल, केश, सूत्रधार, बर्छा, हल, खेतजोतने का, राजा विशेष, बानर विशेष, कपटी ।

कुन्तली० ना० पु० चिरपोटा ।

कुन्तिज० ना० पु० युधिष्ठिरादि पांडव ।

कुन्ती० ना० स्त्री० पाण्डवोंकी माता ।

कुन्द० ना० पु० श्वेतवर्ण, पुष्प विशेष, उज्ज्वल ।

कुन्दन० ना० पु० उत्तमस्वर्ण, अच्छासोना ।

कुपति० गु० दुष्पति, दुष्स्वामी, बुरामालिक ।

कुपथ० ना० पु० कुमार्ग, कुराह, बुरीराह ।

कुपथ्य० गु० जो पदार्थ पाचक न हो वा रोगी का उपकारी न होवे, बदहजम ।

कुपरामर्श० ना० पु० कुमन्त्रण ।

कुपात्र० गु० अयोग्य, नालायक ।

कुपुरुष० गु० पुरुषार्थ रहित, बुरा ।

कुपूत० ना० पु० कपूत, नालायक लड़का ।

कुप्य० ना० पु० चांदी, रूपा ।

कुप्पा० ना० पु० चर्मपात्र, बड़ापात्र चमड़े का जिसमें घी आदि रखते हैं ।

कुप्पी० ना० स्त्री० छोटाकुप्पा ।

कुब० ना० पु० कुबड़ा ।

कुबजा० ना० पु० कुब्ज ।

कुबड़० ना० पु० टेढ़ा ।

कुबड़ा० गु० कुब्जा ।

कुब्ज० गु० कुबड़ा, वक्रपृष्ठ ।

कुब्जा० ना० स्त्री० कुबड़ी, टेढ़ी, कूबरी प्रसिद्ध ।

कुबत० ना० स्त्री० निकृष्टवार्ता, बुरीबात ।

कुमण्डल० ना० पु० धरामण्डल, राज्य ।

कुमति० ना० स्त्री० मूर्खता, अल्पमती गु० उन्मत्त, मूर्ख ।

कुमद० ना० पु० कुमुद।
कुमदिन ना० पु० फूल।
कुमार० ना० पु० बालक, राजपुत्र, स्वामि कार्त्तिक, पापरहित।
कुमारिका० } ना० स्री० कन्या, जिसको रजो
कुमारी० } धर्म नहीं भया, साधारण सुता, घीकुआरिपौधा।
कुमार्ग० ना० पु० कुपथ, बुरीराह।
कुमुद० ना० पु० फूल जो रात्रि को खिलता है और दिनको सम्पुटित होताहै उसको श्वेत कमलभी कहते हैं और रामदल में वानर विशेष था, चादनी, मुदरहित।
कुमुदबन्धु० ना० पु० चन्द्रमा।
कुमुदिनी० ना० स्री० कमलिनी।
कुम्भ० ना० पु० घड़ा, कलस, कलशा।
कुम्भक० ना० पु० कुम्हार, योगक्रियामें पवन पेट या ब्रह्माण्डमें रोकनेको कहते हैं।
कुम्भकर्ण० ना० पु० रावणका छोटाभाई।
कुम्भकार० ना० पु० कुम्हार, कुलाल।
कुम्भज० } ना० पु० अगस्त्यमुनि।
कुम्भजात० }
कुम्भयोनिका० ना० स्री० गोमापौधा।
कुम्भवीर्य्य० ना० पु० रीठा।
कुम्भा० ना० पु० छोटाकुम्भ।
कुम्भिका० ना० स्री० कुम्भी।
कुम्भिनी० ना० स्री० धरती, पृथ्वी।
कुम्भी० ना० स्री० पौधा जो तालावों में पानी पर जमताहै, ना० पु० हाथी, कायफल, अगस्त्यमुनि।
कुम्भीनस० ना० पु० सांप।
कुम्भीपाक० ना० पु० नरकविशेष।
कुम्भीर० ना० पु० मगरमच्छ।
कुम्भोदणा० ना० स्री० निसोत।
कुम्हलाना० प० क्रि० मुरझाना,मूरझना।
कुम्हार० ना० पु० जो मिट्टी के बर्त्तन बनाताहै।
कुम्हारी० ना० स्री० जन्तुविशेष जो अपना घर माटीसे बनाता है।
कुयोग० ना० पु० दुष्टयोग, दुःखदायक ग्रह पड़ जाना, बुरासयोग, बुराउपाय।
कुयोगी० गु० विषय भोगी रामायणे यथा पुत्र कुयोगी ज्यों उरगारी, मोहविटप नहिं सकत उतारी।
कुरङ्ग० ना० पु० हरिण, मृग।
कुरण्टक० } ना० पु० पियावासा।
कुरवक० }
कुरमा० ना० पु० कुनबा, घराना।
कुरारि० ना० स्री० सारसपक्षी।
कुरी० ना० स्री० समूह, घराना।
कुरीति० ना० स्री० कुचालि।
कुरीर० ना० स्री० कुटी, मढ़ा।
कुरु० ना० पु० राजा विशेष जिसकी सन्तान में कौरव और पाण्डव थे, नवखण्ड पृथ्वी में से एक।
कुरुकेतु० ना० पु० दुर्योधन, युधिष्ठिर, राजा परीक्षित।
कुरुचि० ना० स्री० नीचवासना, बदहजमी।
कुरुपति० } ना० पु० दुर्योधन, युधिष्ठिर,
कुरुराय० } परीक्षित।
कुरुबक० ना० पु० फूलविशेष।
कुरुवंश० ना० पु० राजाकुरुकी सन्तान।
कुरुक्षेत्र० ना० पु० पुण्यक्षेत्र जहांभारतभयाथा।
कुरूप० गु० भोंडा, बदसूरत।
कुर्कुटी० ना० पु० सेमर वृक्ष।
कुर्च्चा० ना० पु० कुब्ज।
कुर्याल० ना० स्री० पक्षी जब आनन्द में आकर पंख झाड़ताहै।
कुल० ना० पु० वंश, घर, घराना।
कुलटा० ना० स्री० व्यभिचारिणी, जो स्री परपति रमण करे अर्थात् पतिव्रता नहीं।
कुलचा० ना० पु० यह सम्प्रदा जो कोई घरवालों से भरापके टुकड़ाकरे, पूनी, घर।

कुलतारण० ना० पु० पुत्र जो कुलकी लाज रक्खे या सुपुत्र करके पुरखा को तारे।
कुलतिय० ना० स्त्री० पतिव्रता, सती, यथा बिगरी लाज समाज शान्ति, दाहा, बहुत न दार की कुलत कुलतिय आदि उराय, जिन हरि हिम भ जाराति कुलको सुतान् जाय।
कुलद्रोही० गु० ना० मनुष्य कुकर्म करके वंश वा जातिकरके वा जाति कलंक करीहार।
कुलधर्म० ना० पु० वंशव्यवहार, कुलधर्म।
कुलपूज्य० } ना० पु० कुलका देवता वा मान्य
कुलपूज्य० } या पूजित।
कुलवधू० ना० स्त्री० कुलवधू, सुतिय।
कुलबुलाना० अ० क्रि० कैसमसाना, कुलकुलाना, कुलबुलाना।
कुलवती० ना० स्त्री० कुलवन्ती, पतिव्रता।
कुलहन्त० } गु० जो अधमवंशमें उत्पन्न भया।
कुलहन्न० }
कुलक्षण० ना० पु० दुष्ट चिह्न, कुस्वभाव।
कुलक्षणा० स्त्री० } जिसके लक्षण बुरे हों वा है।
कुलक्षणी० गु० }
कुलथी० ना० स्त्री० मनसिल।
कुलांच० ना० स्त्री० कूद, फांदनि, जस्ते।
कुलांगना० ना० स्त्री० कुलवान् स्त्री अथवा कुलांगना।
कुलाचार० ना० पु० वंशका धर्म, अपने कुलकी रीति।
कुलाल० ना० पु० कुम्हार।
कुलाहल० ना० पु० कोलाहल।
कुलिश० ना० पु० वज्र, हीरा।
कुली० ना० स्त्री० बडीखाई।
कुलीन० ना० पु० अच्छेघर वा वंश में जो उत्पन्न भया।
कुलीनता० } ना० स्त्री० भलवंशका आचार
कुलीनाई० } या बड़ेघर का उत्पत्ति धर्म।
कुलीरशृङ्गी ना० स्त्री० केकड़ाशिंगी।
कुल्हा० ना० पु० } कुल में भलाई रीतिके
कुल्हा० ना० स्त्री० } देवता

कुल्हाड़ी० ना० स्त्री० कटारी जिससे लकड़ी आदि काटते हैं।
कुल्हिया० ना० स्त्री० माटी का छोटा पात्र, कुल्ही।
कुवलय० ना० पु० कमल।
कुवाद्दी० गु० दुष्ट, कुवचनकी
कुविन्द० ना० पु० जोलाहा, बदनुनका।
कुविहंग० ना० पु० जुर्रा, श्येन, बाज
कुवेर० ना० पु० यक्षराज, धनपति।
कुश० ना० पु० तृणविशेष जो अति पवित्र गिना जाता है, सीताजी का पुत्र, दर्भविशेष, पानी, पृथ्वी के सात द्वीपों में से एक।
कुशमुद्रिका० ना० स्त्री० कुशकी मुन्दरी अर्थात् पैंती जो यज्ञादमें पहिनते हैं।
कुशल० ना० पु० भलाई, कल्याण, चतुर
कुशलता० ना० स्त्री० भलाई।
कुशलत्व० पु० कल्याण।
कुशलक्षेम० स्त्री० } खैरआफियत।
कुशलान० }
कुशली० गु० सुखी, प्रसन्न, निपुण।
कुशासन० ना० पु० कुशका आसन।
कुशील० गु० शील रहित, बेमुरव्वत।
कुशेशय० ना० पु० कमल।
कुष्ठ० ना० पु० कोढ़ रोग।
कुष्ठहन्तन० ना० पु० पँवार, चकौंड़।
कुषेय० ना० पु० खड्ग, तलवार।
कुष्मसूदन० ना० पु० शिवाली।
कुष्ठी० कोढ़ी।
कुसङ्ग० ना० पु० बुरे लोगों का साथ।
कुसमय० ना० पु० कठिन समय, बुरे दिन आपत।
कुसरात० ना० स्त्री० कुशलात।
कुसीद० ना० पु० लाभके लिये धन देना।
कुसुदा० ना० पु० फायदा।
कुसुम० ना० पु० कुसुम फूल, कुसुम।
कुसुमशर० ना० पु० कामदेव।

कृतज्ञता० ना० स्त्री० गुणवाद, उपकार मानना, अहसान मानना।
कृतान्त० ना० पु० यमराज, सिद्धान्त।
कृतार्थ० गु० कृतकार्य, निहाल, अशाधारी, मुक्त।
कृति० ना० स्त्री० काम करना।
कृत्तिका० ना० स्त्री० तीसरा नक्षत्र।
कृतिमरक्ष० ना० पु० बाघ।
कृतिभंतार्त्त० ना० पु० रसौत।
कृतिवासा०, कृत्तिवासा० } ना० पु० श्रीमहादेवजी।
कृत्या० ना० स्त्री० देवी, विशेष राक्षसी।
कृत्स्न० गु० अशेष।
कृदन्त० ना० पु० जो शब्द धातु से बना है।
कृपण० गु० सूम, कञ्जूस, अदाता।
कृपणता० ना० स्त्री० सूमी, कञ्जूसी, अदातृत्व।
कृपा० ना० स्त्री० दया, मेहरबानी, रहम।
कृपाण० ना० पु० खड्ग, तलवार।
कृपालु० गु० दया शील, दयावन्त, रहीम।
कृमि० ना० पु० कीड़ा।
कृमिघ्न० ना० पु० विडङ्ग ओषधि।
कृमिजग्धा० ना० पु० काला अगुरु।
कृश० गु० दुर्बल, क्षीण, लटा।
कृशता० ना० स्त्री० दुर्बलता, क्षीणता।
कृशाङ्गी० गु० जिसके अङ्ग खिचेहुये हैं।
कृशानु० ना० पु० अग्नि, आगि।
कृषाण०, कृषिक० } ना० पु० किसान खेतीवाला।
कृषिकर्म० ना० पु० हलजोतना, खेती करना।
कृषी० ना० स्त्री० खेती, किसनई।
कृषीवल० ना० पु० किसान, कृषाण।
कृष्ण० ना० पु० श्रीकृष्ण, श्यामसुन्दरजी, काला, नीरा, कालानीतर, कालाहरिण, गु० श्याम, कालारंग।
कृष्णगन्धा० ना० पु० सहिजन वृक्ष।
कृष्णता० ना० स्त्री० घुघची, श्यामता।
कृष्णपक्ष० ना० पु० बदी, अंधेरा पाख।
कृष्णफला० ना० स्त्री० बाकुची, बद्दावरीदा।
कृष्णभद्रा० ना० स्त्री० कुटकी।
कृष्णवीर्य्य० ना० पु० तरबूज।
कृष्णवृत्तिका० ना० स्त्री० कम्भारी।
कृष्णसार० ना० पु० कालाहरिण।
कृष्णा० ना० स्त्री० नदी विशेष, जो दक्षिण भरतखण्ड में है, पीपरी, यमुनाजी।
कृष्णाग्रज० ना० पु० श्रीबलदेवजी।
कृष्णागरु० ना० पु० काला अगुरु।
कृष्णाफल० ना० पु० स्याहमिर्च।
कृष्णार्पण० गु० भगवान्हेत।
कृष्णोपकुल्या० ना० स्त्री० पीपरी।
कृस्मरी० ना० स्त्री० कम्भारी।
कृत्रिम० गु० बनायाहुआ, रचित।
के० अव्य० सम्बन्धबोधक।
केकयी० ना० स्त्री० भरतजी की माता।
केकड़ा० ना० पु० कर्कट, गेंगटा।
केकय० ना० पु० राजा वा देश विशेष।
केकरा० ना० पु० केकड़ा।
केका० ना० स्त्री० मोरध्वनि, मोरोंका शब्द।
केकी० ना० पु० मोर, मयूर।
केतकी० ना० स्त्री० केवड़ा वृक्ष वा पुष्प विशेष।
केतिक० गु० थोड़े, दोचार, किनना।
केतु० ना० पु० नवमग्रह, पुच्छलतारा, पताका झण्डा वा झण्डी।
केतुकि० ना० पु० आकाश, पुष्पविशेष, सूर्य, चन्द्रमा, कामदेव, छन्द।
केतुमाल० ना० पु० पृथ्वी नवखण्डों में से एक का नाम।
केन्द्र० ना० पु० मरकज, गोलाकार वा वृत्त-क्षेत्रका वह मध्यस्थान जहा से परिधि तक जितनी रेखा खींची जावें वह सब परस्पर तुल्यहों।
केयूर० ना० पु० आभूषण जेवर।
केरि० ना० पु० केला वृक्ष, ना० स्त्री० केलि।

केलि० } ना० स्त्री० क्रीडा, विहार, ऐश
केली० } आराम।
केवट० ना० पु० मल्लाह, खेवरु।
केवड़ा० ना० पु० पुष्प वा वृक्षविशेष।
केवल० अव्य० मात्र, फ़क़त गु० एकही।
केवली० ना० स्त्री० जन्मपत्री।
केवा० सर्व० कोई।
केश० ना० स्त्री० बाल।
केशफला० ना० स्त्री० बेरी वृक्ष वा उसका फल यथा स्निग्धच्छदा केशफला सौवीरिका, इति निघण्ट।
केशर० ना० पु० केसर, नागकेसर।
केशरञ्जन० ना० पु० भगरा पोधा।
केशरी० ना० पु० हनुमान्जी के पिता, सिंह।
केशव० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रका एक नाम।
केशवेणी० ना० स्त्री० बालोंकी लट।
केशाकेशी० ना० पु० परस्पर बालो को पकड़ के लड़ना वा लड़ाना।
केशी० ना० पु० दैत्यविशेष जिसको श्रीकृष्ण चन्द्र ने वध कियाथा गु० बालोंवाला।
केशरिया० गु० केशरसे रंगाभया, पीला।
केहरि० } ना० पु० सिंह, शेर, व्याघ्र।
केहरी० }
कै० सर्व० कितना, अनेक।
कैंचली० ना० स्त्री० सांपका खोल।
कैटभ० ना० पु० दैत्यविशेष।
कैत० ना० पु० कैथाका वृक्ष।
कैतव० ना० पु० चिरायता, छल।
कैथ० } ना० पु० वृक्षविशेष।
कैथा० }
कैथी० ना० स्त्री० नागरीका एक प्रकारका लेख जो कायस्थों ने कल्पना किया है।
कैरव० ना० पु० कफूल, श्वेतकमल।
कैल० ना० स्त्री० अङ्कुर, गाभा।
कैलाश० } ना० पु० पर्व्वतविशेष, जहां शिवजी
कैलास० } और कुबेरआदि यक्षगण रहते हैं।
कैथ० ना० पु० कदम वृक्ष।
कैवर्त्त० ना० मल्लाह, कहार, धीमर, केवट।
कैवल्य० ना० पु० मोक्ष, मुक्ति।
कैशिक० ना० स्त्री० बालों की लट।
कैसा० सर्व० किस प्रकार।
कैहों० भवि० क्रि० कहूंगा वा कहूगा।
को० अव्य० कर्मविभक्ति द्वितीयाका, सर्व० कौन।
कोई० सर्व० अनिश्चय, एक, ना० पु० कमल विशेष।
कोऊ० सर्व० कोई जोहो।
कोचना० स० क्रि० बेदना, चुभाना।
कोपल० ना० पु० नयेपत्ते, गुच्छा।
कोक० ना० पु० ग्रन्थ विशेष जिस में स्त्री प्रसंग की प्रतिपादकता का वर्णन है, कफूल।
कोकनद० ना० पु० लाल कमल।
कोकर्ण० ना० पु० असगन्ध।
कोका० ना० पु० चकई चकवा, दूधगाई, कफूल पिण्डखजूर।
कोकिल० } ना० स्त्री० पक्षीविशेष कोयल।
कोकिला० }
कोकी० ना० स्त्री० चकई।
कोख० } ना० स्त्री० कुक्षि।
कोखा० }
कोखबन्ध० गु० बांझ, बन्ध्या।
कोख० ना० स्त्री० कोल, कुक्षि।
कोछा० } ना० स्त्री० गोदी, ओढने की झोली।
कोछी० }
कोट० ना० पु० गढ़, किला, नगर।
कोटर० ना० पु० वृक्षकी खोह।
कोटवी० गु० नंगी स्त्री०, ना० स्त्री० बाणासुरकी महतारी।
कोटा० ना० पु० राजपूताने का नगर विशेष।
कोटि० ना० स्त्री० एक धोरकी भुज, पहिला पक्ष, किरोड़, सौ लाख।
कोठरी० ना० स्त्री० छोटा कोठा।
कोठा० ना० पु० पक्काहुआ एक बड़ा घर।

क्रूर० गु० कठोर, निठुर, कपटी, टेढा।
क्रूरकर्मा० ना० स्त्री० ऊधाहोली।
क्रूरवार० ना० पु० शनैश्चर, मंगल, आदित्यवार।
क्रोध० ना० पु० कोप, गुस्सह, भैरवविशेष।
क्रोधातुर०, क्रोधान्ध० } गु० कोपी, क्रोधमें अन्ध, क्रोधमें मस्त।
क्रोधा० गु० कोपी, गुस्सा भराभया।
क्रोश० ना० पु० कोस, दामील, दो हजार दण्डकी माप।
क्रोष्टा० ना० पु० गीदड़, शृगाल।
क्लिशित०, क्लिष्ट० } गु० दुखित, पीड़ित, रजीद।
क्लीब० ना० पु० नपुंसक, हिजड़ा।
क्लेद० ना० पु० गीलापन।
क्लेदित० गु० भीगाभया, तर।
क्लेश० ना० पु० दुख, पीड़ा, रज।
क्लेशित० गु० दुखित, पीड़ित।
क्वचित्० अव्य० कहीं।
क्वटि० ना० स्त्री० पिण्डखजूर।
क्वाण० ना० पु० वीणा।
क्वाथ० ना० पु० काढ़ाजोरोगीकोपिलायाजाता है।

## [ ख ]

खं०, ख० } ना० पु० आकाश, स्वर्ग, घर, शून्य, राम इंद्रिय।
खखारना० अ० क्रि० खासना।
खगना० अ० क्रि० चमड़ाना, घटना।
खगालना०, खघारना० } स० क्रि० धोना, अनवासना।
खग० ना० पु० पक्षी, ग्रह, सूर्य्यादि, मेघ, पवन, देवता और तारागण।
खगकेतु०, खगनाथ०, खगनायक०, खगनाह, खगपति० } ना० पु० सूर्य, चद्रमा, गरुड़।
खगमाला० ना० पु० पक्षियों का समूह, तारागण।
खगहा० ना० पु० गैंडा, बाज, जरी।
खगेन्द्र०, खगेश० } ना० पु० गरुड़, चन्द्रमा।
खगोल० ना० पु० आकाशमण्डल।
खग्ग० ना० पु० वीर, बहादुर।
खचना० स० क्रि० रेखा करना, जड़ना।
खचर० ना० पु० खच्चर, पशुविशेष, मेघ, ग्रहादि।
खचा०, खचित० } गु० जड़ाऊ, लिचाहुआ।
खजुरिया०, खजूर०, खजूरि० } ना० स्त्री० वृक्षविशेष।
खञ्ज० गु० लगड़ा, ना० पु० खजन।
खञ्जन० ना० पु० पक्षीविशेष जिसे खड़ैचा वा खिसखिन्दा भी कहते हैं।
खञ्जनक० ना० पु० ममोला, खजन।
खञ्जरिट०, खञ्जरीट० } ना० पु० खजन।
खट० ना० स्त्री० खाट।
खटक० ना० पु० खटका।
खटकना० अ० क्रि० शब्द होना, झगड़ना, लगना, शकाकरना।
खटका० ना० पु० सन्देह, शका, पांवकीआहट।
खटकाना० स० क्रि० आहटदेना, शब्दकरना।
खटखटाना० अ० क्रि० ठकठकाना।
खटछपर० ना० पु० छपरखट।
खटपट० ना० पु० झगड़ा, लड़ाई।
खटमल० ना० पु० खाटमेंका कीड़ा।
खटाई० ना० स्त्री० अम्ल, खट्टापन, अचार।
खटाका० ना० पु० शब्द, चटाका।
खटास० ना० पु० खट्टापन, जन्तु विशेष।
खटिका० ना० स्त्री० सेलखड़ी।
खटिया० ना० स्त्री० छोटी खाट।

खटीक० ना० पु० जाति विशेष।
खट्टा० गु० अम्ल, अम्बन्।
खटिक० ना० पु० खटीक, आखेटकी।
खट्टट्ट० ना० पु० वनिहार।
खट्वा० ना० स्त्री० खाट।
खड़क० ना० स्त्री० गोशाला।
खड़कना० अ० कि० भनभनाना।
खड़खड़ाना० स० क्रि० टकटकाना, खर्राटा, मारना, भनभनाना।
खड़्वराहट० ना० पु० शब्द होना, आहट।
खड़्सान० ना० स्त्री० सिसान जिसपर वाढ़ि बनाते हैं।
खड़ा० गु० उठा, सीधा, अड़ा, उंचा, ठाढ़ा।
खड़ाऊँ० ना० पु० पादुका, कठनई।
खड़िया० ना० स्त्री० छूहीमिट्टी, दूधिय मिट्टी।
खड्ग० ना० पु० तलवार, गैंडा, अमरे यथा। गण्डके खड्गखड्गिनौ।
खण्ड० ना० पु० टुकड़ा, खाड़, अध्याय, दिशा।
खण्डन० ना० पु० दूषण, मिटाना, काटना।
खण्डना० स० क्रि० दूषणदेना, तोड़ना, काटना।
खण्डनार्थ० गु० काटने के लिये।
खण्डिनी० ना० स्त्री० काटनेवाली।
खण्डपरशु० ना० पु० श्रीमहादेव।
खण्डहर० ना० पु० ऊजड़, वीराना।
खण्डहरना० स० क्रि० काटना, टुकड़े करना।
खण्डहल० ना० पु० उजड़ मकान, वीराना।
खण्डित० गु० काटागया, कमी, अपूर्ण।
खण्डितकरना० स० क्रि० बातकाटना, खण्डना।
खतिल० ना० पु० पोस्त या उसका छिलका।
खत्ता० ना० पु० } गढ़हा जिसमेंअन्न भरते हैं।
खत्ती० ना० स्त्री० }
खदिर० ना० पु० खैर, कथा।
खदेड़० ना० स्त्री० खदेड़, अहेर।
खदेड़ना० स० क्रि० खदेड़ना, भगाना।
खद्योत० ना० पु० सूर्य, तारागण और जुगनू। कीट विशेष।

खन० ना० पु० खण्ड।
खनक० ना० पु० मूस, चूहा।
खनकना० अ० क्रि० बजना, शब्दहोना।
खनन० ना० पु० खोदना।
खनना० स० क्रि० खोदना।
खपत० गु० जो बिकगया, स्त्री० बिकाव।
खपना० अ० क्रि० बिकना, सूखना, ठहरना पैठना, समाना।
खपरा० ना० पु० घरछावने के लिये जो मिट्टी के बनते हैं।
खपरी० ना० स्त्री० शिरका ऊपरी भाग।
खपरैल० ना० स्त्री० घर जो खपरों से छायाहो।
खपाच० ना० स्त्री० बांसका टुकड़ा।
खपाना० स० क्रि० बिकवाना, पैठाना, भराना।
खपित० गु० जो बिकगया, स्त्री० बिकाव।
खपुर० ना० पु० स्वर्ग, आकाश।
खप्पर० ना० पु० खोपड़ी, माटी का पात्र जिसमें योगी जलादि पीते हैं, अंगेठी।
खब्बा० ना० पु० बाया हाथ।
खभारू० ना० पु० पेटमें आगि पड़ना, घबराहट
खम्बा० } ना० पु० स्तम्भ, थूनी,
खम्भ० }
खम्भा० ना० पु० स्तम्भ, थूनी।
खर० ना० पु० गदहा, गधा, घाम, कुत्ता अच्छा, तीक्ष्ण।
खरक० ना० पु० खड़क, गोशाला।
खरखरा० ना० पु० खरहरा।
खरपत्र० ना० पु० मरुवा, सुगन्धित पोधा।
खरवर० } ना० स्त्री० घोड़े के दौड़नेका शब्द
खरभर० } खलबली, शोरगुल, हुल्लड़, क्षोभ।
खरमञ्जरी० ना० स्त्री० ऊग।
खरयष्टिका० ना० स्त्री० खिरहटी।
खरल० ना० पु० औषध घिसने का पात्र।
खरहरा० ना० पु० घोड़ादि मलनेकी वस्तु विशेष।
खरहार० ना० स० क्रि० झारना, बुहारना।

जोड़ी० ना० स्त्री० युग्म, दूसरा।
जोत० ना० स्त्री० उजाला, प्रकाश, ज्योति, हल प्रवाह, रिरए, दम, दृष्टि।
जोतना० स० क्रि० नाधना जुये में लगाना, हलाई करना, खेत बनाना।
जोतमान्० गु० ज्योतिष्मान, चमकदार।
जोतार० ना० पु० हलवाहा, किसान।
जोति० ना० स्त्री० जोत, प्रकाश, तारा, मुनि, आलिआदि की ईश्वर।
जोतिष० ना० पु० ज्योतिष, नक्षत्र।
जोतिषी० गु० ज्योतिषी, नजूमी।
जोति स्वरूप० गु० तजस्वी एक नाम भगवान् का है।
जोती० ना० स्त्री० तराजू के पल्ले की रस्सी, स झाऊ की रस्सी।
जोत्स्ना० ना० स्त्री० चन्द्रिका, चन्द्रकला।
जोत्स्नी० ना० स्त्री० रात्रि, रैन, निशा।
जोधन० ना० पु० लड़ाई, समर।
जोधा० ना० पु० योद्धा।
जोन०, जोनि० } ना० स्त्री० योनि।
जोन्ह० ना० पु० चन्द्रमा, चान्दनी।
जोबन० ना० पु० यौवन, छाती स्तन।
जोबनवती० गु० यौवनवती।
जोबनमा०, जोबना० } ना० पु० जोबन, यौवन।
जोय० ना० स्त्री० पत्नी, भार्या, जोरू।
जायसी० गु० ज्योतिषी।
जोरू० ना० स्त्री० पत्नी, भार्या बीबी।
जोला० ना० पु० दल, धोखा।
जोवत० क्रि० चाहत, देखत।
जोवना० स० क्रि० देखना ताकना।
जोसी० ना० पु० ज्योतिषी, जाति विशेष।
जोहना० स० क्रि० बाट देखना, ढूंढ़ना।
जौ० ना० पु० अन्नविशेष, यव, अव्य० जब, यदि।
जौतुक० ना० पु० यौतुक, दायजा।
जौन० सर्व० जो।
जौलौ० अव्य० जबतक।
ज्या० ना० स्त्री० माता, पृथ्वी, धनुषकाचिल्ला।
ज्याना० स० क्रि० पालना, जिलाना।
ज्येष्ठ० ना० पु० जेठका महीना, बड़ाभाई, गु० श्रेष्ठ उत्तम।
ज्येष्ठा० ना० स्त्री० १८ अठारहवां नक्षत्र।
ज्योति० ना० स्त्री० जोति, लालचन्दन।
ज्योतिर्गण० ना० पु० तारागण।
ज्योतिष० ना० पु० विद्या विशेष, इल्मनजूम।
ज्योतिषी० ना० पु० ज्योतिषशास्त्र का ज्ञाता, नजूमी, पण्डित।
ज्योतिष्मती० ना० स्त्री० मालकंगनी।
ज्योतिष्मान्० गु० प्रकाशी, तेजस्वी।
ज्योत्स्ना० ना० स्त्री० चांदनी।
ज्योनार० ना० स्त्री० खाना पाक, भोजन।
ज्वर० ना० पु० तप, ताप, बुखार।
ज्वरविनाशिनी० ना० स्त्री० गुरच, मजीठ।
ज्वरा० ना० स्त्री० मृत्यु, मौत।
ज्वरान्तक० ना० पु० चिरायता।
ज्वलन० ना० स्त्री० जलन, आगकी जीभविशेष।
ज्वार० ना० पु० अन्न विशेष।
ज्वारी० ना० पु० जुआरी।
ज्वाला० ना० स्त्री० आंच, लौ, लपट, आग।
ज्वालामुखी० ना० स्त्री० स्थान विशेष जिसमें अग्नि सदैव प्रज्वलित रहती है।

[ झ ]

झंखाड़० ना० पु० बिना पत्त के वृक्ष।
झंझट० ना० पु० झगड़ा, घबराहट।
झंझटी० गु० कठिन, झगड़ालू।
झंझना० गु० चिड़चिड़ा।
झंझनाना० स० क्रि० झनझनाना, बजना और पड़पड़ाना।

झंझनाहट० ना० स्त्री० चिड़चिड़ाहट, झनकार।
झंझावायु० ना० पु० प्रचण्डपवन, आंधी।
झंवाना० अ० क्रि० धूपसे कृष्णवर्ण होना, स० क्रि० झामे से पांवधोना, सुलाना।
झक० ना० पु० क्रोध।
झकझोरी० ना० स्त्री० खींचाधानी।
झकना० अ० क्रि० बकना, बकबककरना, हाय हाय करना।
झकरी० ना० स्त्री० दोहनी।
झकाझक० गु० झलाझल।
झकोर० ना० स्त्री० टोया, विपत्ति, बौछार।
झकोरना० स० क्रि० चलाना, जैसे आंधीमें झड़ी।
झकोरा० ना० पु० झपास, वायुसमेत झड़ी, बौछार।
झकोलना० स० क्रि० डुलाना।
झक्कड़० ना० पु० आंधी, चौवायी।
झक्की० ना० पु० विना प्रयोजन बकवादी।
झखना० अ० क्रि० झखना।
झगड़ना० अ० क्रि० लड़ना, भिरना।
झगड़ा० ना० पु० लड़ाई, रगड़ा।
झगड़ाना० स० क्रि० झगड़ा करना, लड़ाना।
झगड़ालिन्० गु० लड़ाकास्त्री।
झगड़ालू० ना० पु० लड़ाका।
झगा० ना० पु० झंगा।
झगुला० ना० पु० कुर्त्ता।
झझ० ना० पु० लम्बीदाढ़ी।
झझकारना० स० क्रि० दबकाना, दबाना।
झझला० ना० पु० मिठाईविशेष।
झज्झर० ना० पु० झझर।
झज्झरी० ना० स्त्री० झरोखा।
झञ्झा० ना० स्त्री० झड़ीसमेत आंधी।
झट० गु० उतावली, अव्य० शीघ्र।
झटक० ना० स्त्री० ससोट, [illegible]।
झटकना० स० क्रि० ससोटना, [illegible], अ० क्रि० दुबला होजाना।
झटका० गु० जो झटकेसे मारागया, फाड़ागया, ना० पु० खींच, ससोट।
झटकाना० स० क्रि० झटका लगाना।
झटपट० अव्य० तुरंत, शीघ्र।
झटास० ना० पु० भड़ाक, बौछार।
झटिति० अव्य० तुरन्त, शीघ्र।
झड़० ना० स्त्री० झड़ी, तालाविशेष, तालेकी कल।
झड़न्० ना० स्त्री० टपकन, जैसे फल पककर गिरते हैं, बत्तीकी टेम का फूल।
झड़ना० अ० क्रि० टपकना, गिरना, पतनहोना, निकलना, छनना, नौबतबजना।
झड़प० ना० स्त्री० कडुआहट, हमला।
झड़पना० अ० क्रि० लड़ना, हमलाकरना।
झड़पाझड़पी० ना० स्त्री० लड़ाई, [illegible]।
झड़पाना० स० क्रि० लड़ाना।
झड़बेर० ना० पु० } [illegible]
झड़बेरी० ना० स्त्री० }
झड़वाना० स० क्रि० [illegible]।
झड़ाक० } ना० पु० [illegible]
झड़ाका० } वही।
झड़ाझड़० अव्य० [illegible]।
झड़ाना० स० क्रि० [illegible] कराना।
झड़ी० [illegible]
झड़ी[illegible] ना० पु० [illegible]।
[illegible] ना० पु० [illegible], [illegible]।
[illegible] गु० [illegible] हुआ, [illegible]।
[illegible] ना० पु० [illegible] का [illegible]।
[illegible]ना० स० क्रि० [illegible]।
झनकार० ना० स्त्री० झनझनी, टनकार।
झनकारना० स० क्रि० बजाना।
झनवां० ना० पु० धानविशेष।
झप० अव्य० झट, तुरन्त, शीघ्र।

झपकना० स० क्रि० झलना, पखा हिलाना, अ० क्रि० लपकना, झपलेना, पलकमारना।
झपकाना० स० क्रि० पलकमारना, मटकाना।
झपकी० ना० स्त्री० लपक, मटकी, नींद।
झपट० ना० स्त्री० लपक, चढ़ाई, डाट।
झपटना० अ० क्रि० लपकना, चढ़ि दौड़ना।
झपट्टा० ना० पु० धावा, दौड़, लपक।
झपट्टामारना० स० क्रि० झपटलेना।
झपलाना० स० क्रि० सगालना, धाना।
झपाझपी० ना० स्त्री० उतावली, हड़बड़ी।
झपात० ना० स्त्री० स्फूर्ति, जल्दी।
झपाना० अ० क्रि० झपकीलना, दवाना।
झपास० ना० स्त्री० फुही, झासी।
झपासिया० गु० छली, अधर्मी।
झबकाना० स० क्रि० घाबरा करना।
झबिया० ना० पु० भूषणविशेष।
झबुआ० गु० जिस कुत्ते वा बकरे के बाल बड़े बड़े हों, झुकाहुआ।
झब्बा० ना० पु० लटकना।
झमक० ना० स्त्री० चमक।
झमकड़ा० ना० पु० चमकीला, भड़क।
झमकना० अ० क्रि० चमकना, नाचना।
झमका० ना० पु० प्रताप, शान।
झमकी० ना० स्त्री० झमक, झलक, चमक।
झमझम० अव्य० लगातार।
झमझमाना० अ० क्रि० चमकना।
झमरझमर० अव्य० बूंद बूंद से।
झमाका० ना० पु० झड़ी, वेगनाई।
झमाझम० अव्य० झमझम।
झम्पा० गु० झपाहुआ, ढकामया, ना०पु० चगुल।
झर० ना० पु० सोता, झरना, झड़ी, जलन।
झरना० ना० पु० सोता, झरना, झारनेवाला।
झरोखा० ना० पु० झंझरी, खिड़की।
झझर० ना० पु० झज्झर।
झर्ना० ना० पु० सोता झाड़नेका कपड़ा, बहुत छेदका एक पात्र विशेष, अ० क्रि० झड़ना, गिरना।
झल० ना० स्त्री० क्रोध, जलजलाहट, भारी उष्णता।
झलक० ना० स्त्री० चमक, उजाला।
झलकना० अ० क्रि० चमकना।
झलका० ना० पु० फफोला, छाला।
झलकाना० स० क्रि० चमकाना, उज्ज्वल करना।
झलकी० ना० स्त्री० दृष्टि।
झलझल० ना० पु० चमक, लहक।
झलझलाना० अ० क्रि० चमकना, प्रकाशित होना।
झलझलाहट० ना० स्त्री० चमक, परपराहट।
झलना० स० क्रि० झारना, अ० क्रि० सुधरना।
झलमल० ना० पु० चमक।
झलह्वाया० गु० बसनासी, ज्वलित।
झलाझल० गु० ज्योतिष्मान्, स्त्री० झलक।
झलाबोर० गु० चमकीला, भड़कीला, ना०पु० चमकाहू।
झलाना० स० क्रि० सुधारना, जोड़ना।
झलार० ना० पु० झाड़ी।
झष० ना० पु० मछली, मत्स्य।
झषकेतु० ना० पु० कामदेव, प्रद्युम्नजी।
झाईं० ना० स्त्री० परछाईं, लहसुन, मुखपर श्यामता होजाना।
झाक० ना० पु० ताकना, हिरण वा मक्खियों का झुण्ड।
झांकड़० ना० पु० झाड़ी।
झांकना० स० क्रि० झपकेदेखना, ताकना।
झाकाझांकी० ना० स्त्री० देखादासी, ताका ताकी।
झांख० ना० पु० हिरणविशेष।
झांझ० ना० स्त्री० बड़ा मजीरा, झगड़ा।
झांझट० ना० पु० झगड़ा, रगड़ा।
झांझा० ना० पु० वाद्यविशेष, झगड़ा।
झांझिया० गु० थोथी, बलड़िया।

झांझी॰ ना॰ स्त्री॰ खेल विशेष।
झांपना॰ स॰ क्रि॰ ढापना, छुपाना।
झांवरा॰ गु॰ काला।
झांवली॰ ना॰ स्त्री॰ चोचला, हावभाव।
झांवां॰ ना॰ पु॰ अयत पकी ईंट।
झांसना॰ स॰ क्रि॰ उभारना।
झांसा॰ ना॰ पु॰ फुसलाना, धोखा।
झांसी॰ ना॰ पु॰ बुंदेलखण्ड में नगर विशेष।
झांसू॰ ना॰ पु॰ फुसलाऊ, धोखाबाज।
झाऊ॰ ना॰ पु॰ छोटा वृक्ष विशेष।
झाग॰ ना॰ पु॰ फेना।
झाझा॰ ना॰ पु॰ मादक वस्तु।
झाड़॰ ना॰ पु॰ छागवृक्ष जो पीतलआदि का बनता है।
झाड़खण्ड॰ ना॰ पु॰ वन, बजनाथ के पास का वन विशेष, गु॰ झण्डूला, घन।
झाड़न॰ ना॰ पु॰ बहारन, कचरा, कर्कट, कूड़ा, पोंछन।
झाड़ना॰ स॰ क्रि॰ बुहारना, फर्चाकरना, पछ-कना, निकालना।
झाड़न्त॰ अव्य॰ सभी।
झाड़ा॰ ना॰ पु॰ गुह, मलकात्याग, हगना।
झाड़ी॰ ना॰ स्त्री॰ मधना, वन, जंगल।
झाड़ू॰ ना॰ स्त्री॰ बढ़नी, बुहारी।
झापा॰ ना॰ पु॰ टोकरी विशेष।
झाबा॰ ना॰ पु॰ चमड़े का पात्र, तेल, घी मापने के लिये।
झामा॰ ना॰ पु॰ झावा।
झार॰ ना॰ पु॰ आगकी लव, ईंधना, सब, अव्य॰ कड़ुआहट।
झारि॰ अव्य॰ सब, तमाम, कमाल।
झारी॰ ना॰ स्त्री॰ थाली, झारी, दो मुखका जलपात्र विशेष।
झाल॰ ना॰ पु॰ कड़ुआहट, बड़ी टोकरी, धातुका सुधारना।
झालना॰ स॰ क्रि॰ चिकनाना, फेरना, जोड़ना।
झालर॰ ना॰ स्त्री॰ आंचल, गुच्छे।
झालरा॰ ना॰ पु॰ सोता, गु॰ बढ़ाहुआ।
झिझक॰ ना॰ स्त्री॰ चौंक, भड़क, डर भय।
झिझकना॰ अ॰ क्रि॰ चौंकना, भड़कना, डरना।
झिझका॰ गु॰ चौंकाहुआ, भयवान्।
झिझकाना॰ स॰ क्रि॰ भड़काना, डराना, चौं-काना, भवराना।
झिझकी॰ ना॰ स्त्री॰ भड़की, चौंक, डर।
झिञ्झा॰ ना॰ पु॰ जिगनावृक्ष, फूटाकोड़ी।
झिञ्झाणी॰ ना॰ स्त्री॰ जिगनावृक्ष।
झिञ्झा॰ ना॰ स्त्री॰ फूटीकौड़ी।
झिड़क॰ ना॰ स्त्री॰ धमकी, भबकी, गटकी।
झिड़कना॰ स॰ क्रि॰ घुड़कना, दबराना, धम-काना, झटकारना।
झिड़कझिड़की॰ ना॰ स्त्री॰ झगड़ा, भिगड़ी।
झिड़की॰ ना॰ स्त्री॰ घुड़की।
झिनहट्टा॰ } गु॰ सुलग।
झिनहट्टा॰ }
झिरझिर॰ गु॰ जो पतलाधार से बहता, पतला।
झिरझिरा॰ गु॰ तबड़ पतला।
झिरझिराना॰ अ॰ क्रि॰ बहना, निरतिराना।
झिलगा॰ ना॰ पु॰ खाटकी पुरानी और टूटी रस्सी की बिनावट, गु॰ पुरानीखाट।
झिलंगा॰ ना॰ पु॰ पदाति विशेष।
झिलम॰ ना॰ स्त्री॰ युद्धमें पहिरने के लिये लोहे की कुर्ती, टोपपर लोहेका कंगोरा, बख्तर।
झिलमिल॰ ना॰ पु॰ द्वार विशेष।
झिलमिलाना॰ अ॰ क्रि॰ लहराना, चिनगी निकलना।
झिल्लिका॰ ना॰ स्त्री॰ झींगुर।
झिल्ली॰ ना॰ स्त्री॰ झींगुर, अति सूक्ष्म चमड़ा, खेड़ी।
झींकना॰ अ॰ क्रि॰ पछिताना, शोकित होना, पीनक में आना।
झींगट॰ ना॰ पु॰ मार्मा, पटनी।
झींगा॰ ना॰ पु॰ जलकीट प्रसिद्ध।

झींगुर० ना० पु० कीट विशेष, घुरघुरा।

झीण०
झीन०
झीना० } गु० सूक्ष्म, पतला, बारीक।

झीरुका० ना० स्त्री० झींगुर कीट।

झील० ना० स्त्री० बहुत बड़ा जलाशय, बड़ा ताल।

झींसी० ना० स्त्री० फूही, फुहार, छोटी २ बूंदें।

झुकना० अ० क्रि० निहुरना, नवना, क्रोधित होना, व्याकुल होना।

झुकाना० स० क्रि० निहुराना, लचाना, क्रोधित करना, अ० क्रि० क्रोधित होना।

झुकावट० ना० स्त्री० नवावट, निहुराई।

झुंझलाना० अ० क्रि० चिड़चिड़ाना, जल जलाना।

झुठलाना०
झुठालना० } स० क्रि० झूठा करना, मिथ्या बतलाना, अशुद्ध करना।

झुण्ड० ना० पु० मंडल, समूह, अखाड़ा।

झुण्डा० ना० पु० पताका, झंडा।

झुण्डी० ना० स्त्री० झाड़ी, वृक्षोंका समूह।

झुन० ना० पु० थोड़ी समानता।

झुनझुनाना० ना० पु० खिलोना विशेष।

झुनझुनी० ना० स्त्री० पैजनी।

झुमका० ना० पु० कानका भूषण विशेष, फूल वा फलका गुच्छा, फूल विशेष।

झुरमुट० ना० पु० झाड़, मंडला, झूमक।

झुराना० अ० क्रि० सूखना स० क्रि० सुखाना।

झुराने० गु० सूखे।

झुरियाना० स० क्रि० सिकोंना, सोहना पोंछना, उज्ज्वल करना।

झुरी० ना० स्त्री० शरीरके मासका सिकोड़।

झुर्ना० अ० क्रि० कुम्हलाना, सूखना।

झुलकाना० स० क्रि० जलादेना, भुलसाना।

झुलना० अ० क्रि० लटकना, झूलना।

झुलमुली० ना० स्त्री० कानकापान।

झुलसना० अ० क्रि० भुमलना, जलजाना।

झुलसाना० स० क्रि० भुलसाना, जलादेना।

झुल्ला० ना० पु० पहिरने का वस्त्र विशेष।

झूंझल० ना० पु० क्रोध का आवेश।

झूंटर० ना० स्त्री० भूमि जिस में वर्षा में दो बार अन्न बोते हैं।

झूंठनझांठन० ना० पु० छूत, बचा।

झूठ० गु० मिथ्या, अशुद्ध।

झूठा० गु० मिथ्यवादी, छूतहुआ, ना० पु० उच्छिष्ट खाना खायके छूटगया।

झूना० ना० पु० पक्कानारियल, महीन वस्त्र, चूल्हे में ईंधन और आग रखना।

झूमक० ना० स्त्री० झुमट।

झूमझूम० ना० पु० घन, लटक लटक।

झूमना० अ० क्रि० लहरना, हिलाना, ऊंघना, उमड़ना, घिरना।

झूरना० स० क्रि० कूदना, पेड़से फल झड़ना, सूखना।

झूरा० गु० सूखा, मुरझाया हुआ।

झूल० ना० स्त्री० बैलादि पशुओं का ओढ़ना।

झूलना० अ० क्रि० डोलना, हिलना, लटकना, ना० पु० छन्द विशेष।

झूला० ना० पु० हिंडोला, टाल वृक्ष।

झोंक० ना० स्त्री० ढकेल, धका, झकोड़।

झोंकना० स० क्रि० ढकेलना, फेंकना, ईंधन भाड़ में डालना।

झोंटा० ना० पु०
झोंटी० ना० स्त्री० } शिरके पाछे के बाल झूले का हिलाना।

झोंपड़ा० ना० पु०
झोंपड़ी० ना० स्त्री० } मढ़ी छप्परका छोटा घर।

झोंपा० ना० पु० फलका गुच्छा, बाल, घिराव।

झोंरा० ना० पु० गुच्छा।

झोक० ना० स्त्री० झोंक।

झोका० ना० पु० झाक, टोकर, टेस, झकोरा।

झोझ० ना० पु० खाता, ओझ, बड़ापेट।

झोझा० ना० पु० ओझा, बड़पेट, बड़ापेट।

झोटिंग० ना० पु० प्रतभद।
झोटी० ना० स्त्री० चोर्ग।
झोल० ना० स्त्री० कपड़े की सकोड़ वा चुन्नत, बचे।
झोला० ना० पु० थेला, अर्ड्डांग।
झोली० ना० स्त्री० थला।
झौरा० गु० साँवला, पीला।
झौंसना० अ० क्रि० बहुत जलजाना।
झौंसा० गु० जो बहुत जलगया।
झौड़० ना० पु० झगड़ा।
झौरी० ना० स्त्री० सेवका घास।

[ट]

टक० ना० स्त्री० स्वभाव ताक, दृष्टि।
टकटकी० ना० स्त्री० घूर, ताक।
टकना० अ० क्रि० सिलना सिलजाना।
टकराना० स० क्रि० टक्कर सिलवाना टक्कर मारना, अ० क्रि० टगलना।
टकवाना० स० क्रि० सिलवाना, मिलाना।
टकसाल० ना० पु० स्थान, जहा रुपया आदि बनाया जाता है।
टकसालिया० } ना० पु० टकसाल का काम
टकसाली० } करनेहारा।
टका० ना० पु० दो पैसे।
टकाई० ना० स्त्री० सिलाई, कर।
टकी० ना० स्त्री० ताक, टुका।
टकुआ० ना० पु० तकला, तकुआ।
टकैत० } गु० धनवान् मालदार।
टकैता० }
टकोर० } ना० पु० चुचकारी, चुमकारी, अति
टकोरा० } छोग कच्चा आम, ढोल बजाने की गति वा शब्द।
टकोरना० स० क्रि० सेंकना, ततारना।
टकौना० ना० पु० टका।
टक्कर० ना० स्त्री० ठोकर, ठल्लाठली, शिरसे शिर लड़ाना, जैसे मद लड़ाते है।
टखना० ना० पु० गुल्फ, घुन्ना।
टघलना० अ० क्रि० पिघलना।
टघलाना० स० क्रि० पिघलाना।
टङ्क० ना० पु० चार माशा की तौल, खड्ग।
टङ्कण० ना० पु० सोहागा।
टङ्कोर० ना० स्त्री० धनुष के नाद का शब्द।
टङ्कोरना० स० क्रि० धनुष की पनच झाड़ना।
टगना० अ० क्रि० लटकना।
टगड़ी० ना० स्त्री० टांग, गाड़।
टच्च० गु० सूम, कृपण।
टटका० गु० नया, नवीन ना० पु० उतारा पुतारा।
टटकी० ना० स्त्री० नई, नवीन, ताजा।
टटवानी० ना० स्त्री० छोटी घाँधी।
टटिया० ना० स्त्री० टट्टा झाप द्वार बन्द करने का जो तृणादि की बनती है।
टटीहरा० } स्त्री० पक्षीविशेष।
टटीहरी० }
टटुआ० ना० पु० छोटा घोड़ा।
टटुई० ना० स्त्री० छोटी घोड़ी।
टटोलना० स० क्रि० टायाटोई करना, अगुलियों से दबाना।
टड़ी० ना० स्त्री० चांदी बाड़।
टट्टर० } ना० पु० बड़ी टट्टी।
टट्टा० }
टट्टी० ना० स्त्री० टाट्या, फरकिया।
टट्टू० ना० पु० छोटा घाड़ा।
टण्टा० ना० पु० बखेड़ा, लड़ाई, खटपटी।
टप० ना० पु० बूंद फांद बूंद।
टपक० ना० स्त्री० पीड़ा टपकने का शब्द।
टपकना० अ० क्रि० टपटपाना, चूना, झरना, रिसना, टीसना।
टपका० ना० पु० पानी की बूंद, फल जो वृक्ष से पककर गिरता है यथा आम।
टपकाना० स० क्रि० चुआना, छनना रसना।
टपजाना० अ० क्रि० भूलजाना, कूदजाना।
टपपड़ना० स० क्रि० आँखके कममें हाथदेना।

टपना० अ० क्रि० मूलना, कूदना।
टपाना० स० क्रि० भुलाना, फंदवाना, कुदवाना।
टप्पा० ना० पु० डाकभर, डाकघर, मैदान, जहाँ तक गोली जाती है, रागिनीविशेष।
टमक० ना० स्त्री० जो शब्द पानी गिरने से किसी गढे वा बर्तन में होता है।
टमकना० अ० क्रि० चूना, टपकहोना, बोलना।
टर० ना० स्त्री० शेखी, ऐंठ गु० मतवाला, अचेत।
टरटर० ना० स्त्री० बकबक।
टरटराना० स० क्रि० बकबक करना।
टरटरी० ना० स्त्री० बकबकी।
टरना० अ० क्रि० हुलना, टलना, हटना।
टराना० स० क्रि० टलवाना, हटाना।
टर्रा० गु० मगरा, दुष्ट, बकी, बलवान्।
टर्राना० स० क्रि० बकबक करना, मगराना, ऐंठके बात करना।
टलजाना० } अ० क्रि० हटजाना, जाता
टलना० } रहना।
टलप० ना० स्त्री० टुकड़ा, खाट।
टलमलाना० अ० क्रि० डगमगाना, ललचाना।
टलाटली० ना० स्त्री० मिष, हीलाबाजी।
टलाना० स० क्रि० हटाना, छिपाना।
टवर्ग० ना० पु० टकारादि पांचअक्षर।
टसक० ना० स्त्री० चमक, टीस।
टसकना० अ० क्रि० हिलना, चसकना, चटना।
टसकाना० स० क्रि० हिलाना, चसकाना।
टसना० अ० क्रि० मसकना, फटना।
टहक० ना० स्त्री० गांठकी पीड़ा।
टहकना० अ० क्रि० दुखना, पीड़ापाना।
टहटह० } ना० पु० सुन्दरता, नवीन।
टहटहा० }
टहना० ना० पु० शाखा, डाल।
टहनी० ना० स्त्री० शाखा डाली।
टहल० ना० स्त्री० गृहस्थी, सेवा, काम।
टहलना० स० क्रि० हवाखाना, बाहर फिरना।
टहलनी० ना० स्त्री० गृहस्थिनि, दासी, लौंडी।
टहलाना० स० क्रि० चलाना, फिराना, हवाखिलाना।
टहलुआ० ना० पु० सेवक, दास, परिश्रमी।
टहलुई० ना० स्त्री० दासी, लौंडी।
टहो० ना० पु० जन्मते पुत्रका शब्द।
टहोका० ना० पु० धमा, चपेटा।
टांक० ना० पु० टक।
टांकना० स० क्रि० सीवना, लिखना।
टांका० ना० पु० लपकी, तेपची, साटन, जोड़न।
टांकी० ना० स्त्री० चट, खसरा, कुदरा, कुल्हाड़ी।
टांकू० गु० टाकनेहारा।
टांग० ना० स्त्री० ऐंडीसे घुटने तक का भाग, लटकाव।
टांगन० ना० पु० पहाड़ी घोड़ाविशेष।
टांगना० स० क्रि० लटकाना, हिलगाना।
टांगी० ना० स्त्री० टाकी।
टांच० } गु० हठीला, टेढ़, कुजाति, ऊजड़।
टांचड़ा० }
टांट० ना० स्त्री० चांदी।
टांठा० गु० पोढा, कड़ा, ठोस, घन।
टांठाई० ना० स्त्री० पोढ़ाई, कड़ाई।
टांड़० ना० पु० मचान।
टांड़ा० ना० पु० खेप, बनेजार की वस्तु।
टाट० ना० पु० सनका बिनाहुआ बिछौना, घमाड़।
टाटक० गु० टटका।
टाटा० ना० पु० टाटा, बड़ी टट्टी।
टाटी० ना० स्त्री० टट्टी।
टाड़ी० ना० स्त्री० छोटी कुल्हाड़ी।
टानना० स० क्रि० तानना, खेंचना।
टाप० ना० स्त्री० घोड़े के खुरका शब्द, घोड़े की अगले खुरोंकी मार।
टापना० अ० क्रि० टापमारना, ढूंढना।

टुक० गु० थोड़ा, अल्प, तरा।
टुकड़ा० ना० पु० एक खण्ड, चिट।
टुकसा० गु० थोड़ासा।
टुगा० ना० पु० छोग पुत्र।
टुच्चा० } ना० पु० लुचा, गुण्डा, लंपट, तुच्छ।
टुचा०
टुंजा० ना० पु० नद्दा।
टुण्टुक० ना० पु० स्योनावृक्ष।
टुण्टुनाना० अ० क्रि० गुनगुनाना, धीरज से अलापना, धीरे धीरे बजाना।
टुण्ड० ना० पु० हाथ कटा, डाली कटा वृक्ष।
टुण्डा० गु० हाथ कटा, लूला, अपाक।
टुण्डियाचढ़ाना० स० क्रि० हाथ पीछे बांधना।
टुण्डी० ना० स्त्री० नाभि, गु० जिस स्त्रीका हाथ कटा या टूटाहो।
टुसकना० } अ० क्रि० रोकना, दुखना।
टुहुकना०
टूं० ना० पु० वायु सड़नेका शब्द अर्थात् पादने का शब्द।
टूगना० स० क्रि० चींचियाना, चिचोरना, लुट कना।
टूंड़ी० ना० स्त्री० नाभि, टूड।
टूक० } ना० पु० टुकड़ा, टेलक का एक
टूका० } शब्द।
टूट० ना० स्त्री० खण्डन, फूटना, रोग, लिखने में जो भूलके उपर लिखादिया, त्रुटि।
टूटना० अ० क्रि० टुमकना, दौड़ना, चढ़ाई, करना, फूटना, फटना, क्षतहोना, गढ़का छूटना, पहीका ऊपरसे नीचे उतरना।
टूटा० गु० फूटा, टुकड़े भया, ना० पु० टोटा, घटना।
टूम० ना० स्त्री० थोड़ी बात, भूषणविशेष, छतरी।
टूमटम० ना० पु० कुछ थोड़ी बात।
टूसा० ना० पु० आकका फल, मदारका फल।
टूसी० ना० स्त्री० कोंपल, कली।

टेंगरा० ना० पु० } मछलीविशेष।
टेंगरी० स्त्री० }
टेंट० ना० पु० करील वा कपास का पक्का फल, फूटी।
टेंटर० ना० पु० फलविशेष, आंखका दीदा बड़ा हुआ अर्थात् आंखका निकाम होजाना।
टेंटा० ना० पु० } करीलका बड़ा पकाफल,
टेंटी० स्त्री० } व्यर्थभाषण, कगरोग विशेष, कटि, बैलका कांधा।
टेंटुआ० ना० पु० नरी, रुाली, नरेटी गलेकी पोंगली, टट्टी।
टेंटें० ना० पु० चेंचें, किलकिलाहट।
टेई० ना० स्त्री० थाड़, थूनी क्रि० पैनी करी।
टेक० ना० स्त्री० थूनी, थड़, टेकनी, प्रतिज्ञा।
टेकन० ना० स्त्री० थाड़, थाम।
टेकना० स० क्रि० अड़ना, थामना, सहारा लगाना।
टेकनी० ना० स्त्री० टेकन, थूनी।
टेकर० } ना० पु० टीला, उंचा।
टेकरा०
टेढ़० ना० स्त्री० वक्रता, कुज।
टेढ़ा० गु० वक्र जो सूधा नहीं है।
टेढ़ाई० ना० स्त्री० वक्रता, बांकपन, कुज।
टेढ़ी० ना० स्त्री० गर्व, अहंकार, हट, बांकी।
टेनी० ना० स्त्री० छोग दण्डा जो अहीर रखते हैं।
टेम० ना० स्त्री० दीपक की जलन वा लव वा जोति।
टेर० ना० स्त्री० स्वर, लय, पुकार।
टेरना० अ० क्रि० पुकारना, ललकारना, अलापना।
टेलना० स० क्रि० पेलना, घुसेड़ना।
टेव० ना० स्त्री० चाल, बाट, स्वभाव।
टेवकिया० ना० स्त्री० छोटी टेवकी।
टेवकी० ना० स्त्री० थूनी, खम्भा थाम्भला।
टेवना० स० क्रि० बाढ़देना, बाढ़ रखना औ रखाना।

टेवा० ना० पु० जन्मपत्री का देखना वा लिखना, चार।
टेहरा० ना० पु० छोंगागार, पुरवा।
टेहला० ना० पु० विवाह की रीति।
टोआई० ना० स्त्री० छुआई।
टोंटा० ना० पु० पताका, मुर्रा, पोड़, बारूद की पुड़िया, बासका पोढ़।
टोंटी० ना० स्त्री० पर्णाला, मारी।
टोक० } ना० स्त्री० अटकाव, रुकाव
टोकटाक० } छड़छाड़।
टोकना० स० क्रि० पूछना, रोकना, डाहलगाना, बुरा दृष्टि से देखना।
टोकरा० ना० पु० झोरा, डलिया, झाबा।
टोकरी० ना० स्त्री० डारी, डलिया।
टोकाटोकी० ना० स्त्री० रुकाव, पूछपाछ, छेड छाड़।
टोटका० ना० पु० मोहनी लगना, वशीकरण।
टोटरू० ना० पु० घूघू विशेष।
टोटा० ना० पु० घटी, हानि, न्यूनता।
टोडी० ना० स्त्री० रागिनी विशेष।
टोना० ना० पु० जादू, वशीकरण, स० क्रि० टटालना।
टोनहा० ना० पु० टग्ना, ओझा, बड़ा, जादूगर।
टोनहाई० }
टोनही० } ना० स्त्री० टटिनी जादूगरी।
टोनहैया० }
टोप० } ना० पु० शानक शिरढकने का वस्त्र
टोपा० } विशेष।
टोपी० ना० स्त्री० शिर ढकने का वस्त्र विशेष, कुलाह।
टोरा० ना० पु० भीतिमें पानी के बचाव के लिये घाडलगाकर धारा अर्थात् छज्जा निकालने की वस्तु, टारा।
टोल० ना० स्त्री० सभा, मण्डलि।
टोला० ना० पु० खण्ड, वस्ती का टुकड़ा।
टोली० ना० स्त्री० टोल, समूह।
टोहना० स० क्रि० ढूढ़ना, टटालना।
टोना० ना० पु० टोनहा।

[ ठ ]

ठई० अ० क्रि० ठहराई, मुकर्रकर।
ठकठक० ना० पु० बहुत परिश्रम का कार्य, गूढ़ता शब्द विशेष।
ठकठकाना० स० क्रि० टारना, खटखटाना।
ठकठकिया० ना० पु० बखेडिया, झगड़ालू।
ठकठेला० ना० पु० धकापकी, झगड़ा बखड़ा।
ठकठौआ० ना० स्त्री० पनसोई।
ठकुरसोहाती० गु० मुखदेखी बातकहना, श्रोता क मनभावित वार्त्ता करना।
ठकुराई० ना० स्त्री० ईश्वरता, प्रधानता, राज्य।
ठकुरायन० ना० स्त्री० ठाकुरकी स्त्री, रानी।
ठग० ना० पु० गठकटा, चोर, प्रतारक, धोखा देनेहारा।
ठगई० ना० स्त्री० प्रतारण, चोरी ठगाई।
ठगना० स० क्रि० छलना, चोराना, धोखादेना।
ठगनी० ना० स्त्री० ठगकी स्त्री, चोट्टी।
ठगाई० ना० स्त्री० प्रतारण, चोरी, छल।
ठगाना० स० क्रि० छलाना, चोरीकरवाना।
ठगिन० ना० स्त्री० ठगिनी।
ठगिया० ना० पु० ठग, प्रतारक, चोर, छली।
ठगौरी० ना० स्त्री० ठगई।
ठचरा० ना० पु० बखड़ा, झगड़ा।
ठठ० ना० पु० भीड़, मण्डली।
ठठक० ना० स्त्री० रुकाव, अटकाव, दर निवार।
ठठकना० अ० क्रि० रुकना, अटकना, आश्चर्य में होजाना, ठिगना।
ठठना० स० क्रि० बनाना, सजाना, दुरुस्तकरना, अ० क्रि० ठिगना, मारेजाना।
ठठरा० ना० पु० भाड़, घेरा।
ठठरी० ना० स्त्री० ठाठ, रथी, दुर्बल शरीर।

ठठाना० अ० क्रि० पीटना, मारना, कूटना, दुःख में अपना शिर पीटना, सजाना।
ठठेरा० ना० पु० कसेरा, जातिविशेष।
ठठेरिन० } ना० स्त्री० ठठेरेकी स्त्री।
ठठेरी० }
ठठोर० } गु० हँसोड, ठट्ठाबाज।
ठठोल० }
ठठोली० ना० स्त्री० परिहास, हांसी।
ठट्ठ० ना० पु० ठठ।
ठट्ठा० ना० पु० परिहास, खिल्ली।
ठट्ठा० ना० पु० गुड्डी के बीचका काष्ठ, मुड्डा।
ठण्ढ० ना० स्त्री० शीत, जाडा, हिम।
ठण्ढक० ना० स्त्री० शीतलता, सरदी।
ठण्ढा० गु० शीतल, सर्द।
ठण्ढाई० ना० स्त्री० शीतलता, ठण्ढी औषधि, जुड़ाई, बनाईहुई भंग।
ठण्ढी० ना० स्त्री० शीतल।
ठण्ढा० गु० जाड़ा।
ठनकना० अ० क्रि० टीसना, टपकना, झनकना।
ठनठनाना० अ० क्रि० झनझनाना, झनकना।
ठनाक० ना० पु० झनक, झनकार।
ठन्ना० अ० क्रि० ठहरना, जचना।
ठपना० अ० क्रि० छपना, छपजाना, भरजाना।
ठप्पा० ना० पु० छापनेका यन्त्र, साचा, सिक्का, ठस्सा।
ठमकना० अ० क्रि० मचकाकर चलना।
ठरन० ना० स्त्री० बहुतजाड़ा, बड़ी सर्दी।
ठरिया० ना० पु० माटीका हुक्काविशेष।
ठर्रा० ना० पु० मादक वस्तुविशेष, अ० क्रि० ठहरजाना।
ठवन० ना० स्त्री० चाल, उठनेकी रीति।
ठसक० ना० स्त्री० महत्व, पति, दसाव, सजाव।
ठसकना० अ० क्रि० ठसकना, स० क्रि० पटकना।
ठसका० ना० पु० गर्वी, अहङ्कार।
ठसनी० ना० स्त्री० ठांसने की वस्तु।
ठसाठस० गु० कचाकच, भचाभच, गचागच।
ठस्सा० ना० पु० अहङ्कार, साचा, ढांचा।
ठहरठहर० गु० कलहना।
ठहरना० अ० क्रि० रुकना, रहना, ठौरहोना, निठपना।
ठहराव० ना० पु० रुकाव, निपटाव।
ठहराना० स० क्रि० रखना, रोकना, निपटाना।
ठहाका० ना० पु० धमाका, भदाका, भड़ाका।
ठां० } ना० पु० स्थान, जगह।
ठांव }
ठांसना० स० क्रि० ठूसना, घुसेड़ना।
ठाई० ना० स्त्री० ठांव, ठौर।
ठाउ० ना० पु० ठांव ठौर।
ठाकुर० ना० पु० ईश्वर, देवता, शालग्राम, मूर्तिदश, पति, राजा, नाई।
ठाकुरद्वारा० ना० पु० देवालय, चौहरा।
ठाठ० } ना० पु० ठटरी, सैतार, चुकाता, भड़क, भीड़भाड़, समूह रचना।
ठाट० }
ठाड़ा० गु० खड़ा, सीधा जो बेड़ा नहीं।
ठाढ० गु० उंचा, शीघ्र, खड़ा।
ठाढ़ा० } गु० खड़ा, खड़ी।
ठाढ़ी० }
ठानना० स० क्रि० मन लगाना, ठहराना, निश्चय करना।
ठाला० गु० खाली, कार्य्यरहित समय।
ठाहर० ना० पु० ठिकाना, जगह।
ठिकरा० ना० पु० फूटे बर्त्तनका टुकड़ा, ठीकरा।
ठिकाना० ना० पु० स्थान, वास, छोर सिवाना।
ठिकानी० गु० ठिकानेवाला, ठिहारा।
ठिंगना० गु० नाटा, छोटा बासन बौठा।
ठिठक० ना० स्त्री० आश्चर्य्य मे होना, भयवश होना।
ठिठकना० अ० क्रि० भयवश होकर वा आश्चर्यित होकर खड़ा होना।

ठिठरना॰ अ॰ क्रि॰ जमना, ठढ होना, अकड़जाना।
ठिठरा॰ गु॰ अकड़ा, शून्य, जड़ाया हुआ।
ठिठराहट॰ } नाम॰ स्त्री॰ ठण्ढक, अकड़ाहट।
ठिठुर॰ }
ठिठुरना॰ अ॰ क्रि॰ ठिठरना।
ठिठुरा॰ गु॰ ठिठरा।
ठिलिया॰ नाम॰ स्त्री॰ घड़ा, गगरी।
ठीक॰ गु॰ शुद्ध, पूरा, योग्य, सत्य, उचित, अदाता, लीचड़, ना॰ पु॰ जोड़।
ठीकठाक॰ गु॰ शुद्ध, योग्य, दुरुस्त।
ठीकमठाक॰ अव्य॰ शुद्धता से।
ठीकरा॰ ना॰ पु॰ ठिकरा।
ठीकरी॰ ना॰ स्त्री॰ छोटा ठिकरा, स्त्री योनि में स्थानविशेष।
ठीका॰ ना॰ पु॰ भाड़ा, इकरौता, इजारह।
ठुकराना॰ स॰ क्रि॰ ठोकर मारना।
ठुड्डी॰ ना॰ स्त्री॰ ठोढ़ी, जोहरी वा मखाना जो भूनने से खिला नहीं अर्थात् लावा नहीं भया।
ठुनुक॰ ना॰ स्त्री॰ सिसक।
ठुनुकना॰ अ॰ क्रि॰ सिसकना।
ठुमक॰ ना॰ स्त्री॰ सुन्दरचालसे चलन, मटक।
ठुमकना॰ अ॰ क्रि॰ सुडौल से चलना, अकड़ से चलना।
ठुमका॰ गु॰ छोटा, नाटा, बाठा।
ठुमकी॰ गु॰ आलसी, ठिगनी, ना॰ स्त्री॰ पतग को उड़ाके हिलाना।
ठुसकना॰ अ॰ क्रि॰ हवा छोड़ना, पादना, धीमे धीमे रोना।
ठुसकी॰ ना॰ स्त्री॰ शब्दरहित वायुको छोड़ना।
ठुसाना॰ स॰ क्रि॰ ठसाना, ठासना।
ठूंठ॰ ना॰ पु॰ पत्ररहित तोड़ी हुई डाली वा डाल पातरहित वृक्ष, दुण्ड।
ठूंठा॰ } गु॰ लुण्डा वृक्ष जिसकी डालियां कटगिइ, सखावृक्ष।
ठूठिया॰ }
ठूंठी॰ ना॰ स्त्री॰ खूटी, अनाजकी।
ठेंगुना॰ ना॰ पु॰ ठगना।
ठेंगा॰ ना॰ पु॰ लाठी, अंगुष्ठ, लिंग।
ठेंगाबाजना॰ स॰ क्रि॰ बिगाड़ना।
ठेंठ॰ गु॰ निपट, चोखा, केवल, निरा।
ठेंठी॰ ना॰ स्त्री॰ कानका मैल, डट्टा, धोती।
ठेक॰ ना॰ स्त्री॰ ठकनी, आड, बड़ाबोरा जो अन्न से भरा है।
ठेका॰ ना॰ पु॰ ठट्टा, ठीका, इजारह।
ठेकी॰ ना॰ स्त्री॰ शिरस बोझ उतारके सुस्तानेका स्थान, जहां अन्न वा लकड़ीका गंज है।
ठेई॰ ना॰ स्त्री॰ टट्टा।
ठेलना॰ स॰ क्रि॰ ढकेलना, रलना, झोंकना, हगना।
ठेला॰ ना॰ पु॰ धक्का।
ठेलाठेली॰ ना॰ स्त्री॰ धकाधकी।
ठेवना॰ ना॰ पु॰ घुटना, जानु।
ठेस॰ ना॰ स्त्री॰ ठोकर, चपेट, झोंक।
ठेसना॰ स॰ क्रि॰ छदना, ठाकरलगाना, ठासना
ठेसरा॰ ना॰ पु॰ नाकचढ़ी।
ठोंकना॰ स॰ क्रि॰ मारना, गाड़ना, अंगुली से बजाना।
ठोंग॰ ना॰ स्त्री॰ चोंच वा अंगुली से मारना।
ठोंगना॰ } स॰ क्रि॰ चोंचियाना चिहारना।
ठोंगाना॰ }
ठोंठ॰ ना॰ स्त्री॰ चोंच, ठोर।
ठोक॰ ना॰ स्त्री॰ मार कूट, ठोकने का शब्द।
ठोकर॰ ना॰ स्त्री॰ ठेस, ठेसलगनेकी वस्तु, पांवकी हूल।
ठोढ़ी॰ ना॰ स्त्री॰ ठुड्डा।
ठोल॰ ना॰ स्त्री॰ चोंच।
ठोला॰ ना॰ पु॰ शुकादिके, निमित्तपात्र जिसमें दानापानी रखते हैं अंगुलियों की गांठ।

ठोस० गु० ठाठा, जो खोखला नहीं है।
ठोसना० स० क्रि० ठासना।
ठोसाई० ना० स्त्री० ठठाई, दृढ़ता।
ठौर० ना० स्त्री० स्थान, जगह।

[ ड ]

डकराना० अ० क्रि० कूकमार के रोना।
डकार० ना० स्त्री० उद्गार, आरोग्य।
डकारना० अ० क्रि० दिकारना, हुंकारना और पचाजाना।
डकैत० ना० पु० डाकू, चोर, बटमार।
डकैती० ना० स्त्री० चोरी, बटमारी, डाका।
डकौत०, डकौतिया० } ना० पु० वर्णसंकरकी जातिविशेष जिसका बाप ब्राह्मण और महतारी ग्वालिनि थी।
डग० ना० पु० चलावा, फाल, पद, डग।
डगडगाना० अ० क्रि० हिलना, चमचमाहट से चलना।
डगना० अ० क्रि० हिलना, डिगना।
डगमग० गु० चपल, चलायमान।
डगमगाना० अ० क्रि० खड़खड़ाना, हिलना।
डगर० ना० स्त्री० मार्ग, सड़क, पैंडा।
डगरना० अ०क्रि० हिलना, फिरना।
डगरा० ना० पु० बांसका बनायाहुआ पात्र विशेष।
डग्गा० ना० पु० दुर्बल घोड़ाविशेष।
डङ्क० ना० पु० चेमक, बिच्छू, आदि का विषयुक्त कांटा।
डङ्का० ना० पु० डंका, धौंसा, नक्कारह।
डङ्किनी० ना० स्त्री० डाकिनी।
डङ्कियाना० स० क्रि० डंकमारना, चमकना।
डङ्कीला० गु० जिस जन्तुके डंक हो।
डटना० अ० क्रि० अड़ना भिड़ना, ठकना, बनना।
डटैया० ना० पु० डटनेवाला।
डढ़ना० अ० क्रि० जलजाना, भुनजाना।
डढ़मुण्डा० गु० दाढ़ीरहित।
डढ़ियल० गु० दाढ़ीवाला।
डढुआ०, डढ़ैई० } गु० जलाहुआ, जलगया।
डण्ड० ना० पु० बाहु, भुजा, व्यायाम करना, साधनविशेष, डण्ड।
डण्डवत० ना० स्त्री० दण्डवत् प्रणाम विशेष, पायँलागी।
डण्डा० ना० पु० सोंटा, सीढ़ीका पाया, दण्ड।
डण्डिया० ना० पु० स्त्रियों के पहिरनेका वस्त्र विशेष और बाजारका कर उगाहनेहारा।
डण्डी० ना० स्त्री० बेंटी, बेंट, तराजूके पलड़ेमें लगानेका काठ, तय्यारी, हरसिंघार आदि की नली, डण्डी।
डण्डौर० ना० स्त्री० धारी, लकीर, लीक।
डपटना० अ० क्रि० पुकारना, डाटना, सरपट दौड़ना।
डफ० ना० पु० बाजा विशेष।
डफारना० अ० क्रि० कूकमारना, बिलखना।
डफाली० ना० पु० डफ बजानेहारा।
डब० ना० पु० बल, पराक्रम, जव, चमड़ा जिससे कुप्पा बनाते हैं।
डबका० ना०पु० टटका, कूपकाजल, गु० मोटा।
डबडबाना० अ० क्रि० भरना, जैसे आंख आंसू से भरआती है।
डबरा० ना० पु० नीलाभूमि, लिवार, दबरा।
डबरिया० गु० खब्बा, बायाहाथ, बामहस्था।
डबोना० स० क्रि० डुबाना।
डब्बा० ना० पु० बड़ी डिबिया।
डब्बू० ना० पु० लोहेका कर्छा।
डमरुआ० ना० पु० घुटना की गाठि।
डमरु० ना० पु० बाजा विशेष।
डमरुमध्य० ना० पु० डमरुका मध्यभाग, खाकनीय जो अपन से दो बड़े स्थलके भागों का मिलावे।
डर० ना० पु० भय, भीत, शंका।
डरना०, डरपना० } अ० क्रि० भयखाना।

डरपोक० गु० डरनेवाला, भयवान्।
डरवैया० गु० भयवान्, हेठा, डरपोक।
डराऊ० गु० भयंकर।
डराक० गु० भयवान्।
डराना० } स० क्रि० भय देना, भय दिखलाना।
डरावना० }
डरी० ना० स्त्री० मालकी बोरी, छोटाटुकड़ा, ढेला।
डरौला० गु० मांस खानेवाला।
डरौना० गु० डराऊ।
डलया० ना० पु० टोकरा।
डलवाना० स० क्रि० झोंकवाना गिरवाना। घुसड़ाना।
डला० ना० पु० बड़ा टुकड़ा या ढला टोकरा।
डलिया० ना० स्त्री० छोटी टोकरी।
डली ना० स्त्री० छोटा टुकड़ा वा ढला, सुपारी।
डस० ना० स्त्री० तराजूकी रस्सी दशा।
डसना० स० क्रि० काटना, चमकना डाक खाना।
डसौना० ना० पु० बिछौना।
डहक० ना० पु० गुफा, खोह चोरगड्ढा, लालच, बिगाड़, डौर।
डहकना० अ० क्रि० डींकना लालच करना बिगड़ना।
डहकाना० स० क्रि० निराशकरना, छलखाना, बिगाड़ना।
डहडहा० गु० प्रफुल्लित, खिलाहुआ, चैतन्य।
डहडहाना० अ० क्रि० खिलना, फूलना।
डांक० ना० पु० जगमगा, बिच्छूआदि का डंक।
डांग० ना० स्त्री० लाठी, पहाड़की चोटी।
डांगर० गु० दुर्बल, ना० पु० दुर्बलपशु मुला या फूलाहुआ पत्ता।
डांटना० स० क्रि० ताड़ित करना घुड़कना।
डांठल० ना० पु० } डण्डी, बोंट।
डांठा० ना० स्त्री }
डांड० ना० पु० बदला, दंड, ताड़ना, नावखेने का अस्त्र, चापू, रीढ़, डण्डीर।
डांड़ना० स० क्रि० बदला लेना, दण्डलेना।
डांड़ा० ना० पु० मेंड़, सिवाना धूरा।
डांडी० ना० स्त्री० खेनेहारा, खेवया।
डामाडोल० ना० पु० इधर से उधर रपड़ना।
डांवरू० ना० पु० शेरका बच्चा।
डांस० ना० पु० डंश, मच्छड़।
डाक० ना० स्त्री० टप्पा, अन्तररहितगमन, डाकिनी का पति, डाका, डाकू।
डाकना० स० क्रि० वमनकरना, उछालकरना।
डाका० ना० पु० चोरोंका धावा।
डाकिन्० } ना० स्त्री० डायन, चुड़ैल, या
डाकिनी० } गिना भेद।
डाकिया० ना० पु० डाकू, डाक लेजानेवाला।
डाकी० गु० खाऊ, पटू।
डाकू० ना० पु० डकैत, चोर, बटमार।
डाट० ना० स्त्री० घुड़क, धमक, ढट्टी।
डाटना० स० क्रि० टांगना, माथसे दबाना।
डाढ़० ना० स्त्री० पिछला दांत।
डाढ़ी० ना० स्त्री० ठुड्डीपर के बाल।
डाब० ना० पु० पतला कच्चा नारियल, तृण विशेष।
डाबर० ना० पु० हाथ धोनेका पात्र, गाल तालाब, झाबर।
डाभ० ना० पु० कुशा, डाब दर्भ।
डामर० ना० पु० धूना, राल।
डायन्० ना० स्त्री० डाकिनी।
डार० ना० स्त्री० डाली, डाल।
डारना० स० क्रि० डालना।
डारिम० ना० पु० दाड़िम, अनारफल।
डाल० ना० स्त्री० डाली, शाखा, टहनी।
डालना० स० क्रि० फेंकना, घुसड़ना, झोंकना।
डाला० ना० पु० डोला, बड़ीडाली।
डाली० ना० स्त्री० टहनी, शाखा फलादिका भेद, पुष्पादि रखने के लिये बांसका पात्र।

ढाक० ना० पु० पलाशकावृक्ष, शुद्दरत छुपाव, सांप का विष उतारने में एक प्रकारका बाजा।
ढाका० ना० पु० बंगालेका नगर विशेष।
ढाटा० ना० पु० डाढ़ीवन्धन, ठट्ठा।
ढाटी० ना० स्त्री० वसन, पगड़ा, फांदा जो घोड़े के मुखपर बांधते हैं।
ढाढ़स० ना० स्त्री० धीरज, सूरमापन, दिलासा शांति भरोसा।
ढाढ़िन० ना० स्त्री० ढाढ़ी का स्त्री।
ढाढ़ी० ना० पु० जातिविशेष जो बजाते और गाते हैं।
ढाना० स० क्रि० गिराना, उजाड़ना।
ढाबर० गु० मैला, गदला।
ढाबा० ना० पु० जाल, आरी, आलता।
ढार० ना० स्त्री० भांति, कानका गहना विशेष।
ढारना० स० क्रि० ढालना।
ढारी० गु० मरीहुई।
ढारू० गु० ढालू।
ढाल० ना० पु० उतारू, ना० स्त्री० फरी।
ढालना० स० क्रि० सांचे में उतारना, औंधाना, बिगाड़ना।
ढालवां० गु० उतरू, जो सांचे में उतारागया।
ढालू० गु० उतारू, बेंड़ा, बिगाड़, सांचेका उतारना।
ढाहना० स० क्रि० गिराना, उजाड़ना।
ढाहा० ना० पु० नदीका करारा।
ढिग० ना० स्त्री० पास, समीप।
ढिठाई० ना० स्त्री० चंचलता, गुस्ताखी।
ढिड़िम० ना० पु० टिटिहरी, पक्षी।
ढिपका० ना० पु० उभार, गुमड़ा।
ढिमढिमी० ना० स्त्री० खजरी विशेष।
ढिलड़० } गु० आलसी, सुस्त।
ढिल्लर० }
ढीठ० } गु० चंचल, निडर, बेअदब, धीताल
ढीठा० } मगरा।
ढिठौंदे० गु० धीताई या चंचलता से।
ढीज० ना० स्त्री० आसक्त, विलम्ब, दर, छूट।
ढीलाई० ना० स्त्री० शिथिलता, आलस्य।
ढीहा० ना० पु० टीला।
ढुकना० अ० क्रि० झुकना, शिरझुकाना।
ढुकी० ना० स्त्री० ताक।
ढुरना० अ० क्रि० फिरना, लुढ़कना।
ढुलना० अ० क्रि० ढलना, ढरना मरना।
ढुलाई० ना० स्त्री० उठवाई वा पैसा वा काम।
ढुलवाना० } स० क्रि० उठवाना ढलकाना।
ढुलाना० }
ढूआ० ना० पु० तूदा, मेंड़, मिट्टीका पिण्ड।
ढूढ़ढांढ़० ना० पु० खोज, झाड़ झूड़।
ढूढ़न० ना० पु० खोज।
ढूढ़ना० स० क्रि० खोजना, तलाशकरना।
ढूढ़ार० ना० पु० देशविशेष।
ढूढ़िया० ना० पु० जैनलोगों में भिखारी, गु० ढूढ़नेवाला, टटोल।
ढूक० ना० स्त्री० ढुकी, ताक, घात।
ढूकना० अ० क्रि० बन्द करना, मूंदना, छपिके पास आना पैठना।
ढूसर० ना० पु० जातिविशेष।
ढेकली० ना० स्त्री० कूपसे जल निकालन का यन्त्र।
ढेंका० ना० पु० } कूटने का यन्त्र।
ढेंकी० ना० स्त्री }
ढेंडस० ना० पु० तरकारी विशेष।
ढेंढ़ी० ना० स्त्री०पोस्ताकाफूल।
ढेंढ़ा० ना० पु० गर्भ, गर्भता, बखेरा, दानोंपैरों का बीच, गदरा।
ढेंक० ना० पु० पक्षीविशेष।
ढकुली० ना० स्त्री० रहंट, चरखी।
ढेढ़० ना० पु० चमारकीजातिविशेष, कौवा।
ढेढ़ी० ना० स्त्री० कानका गहनाविशेष।
ढेर० ना० पु० राश, ढाल, बहुतात।
ढेरा० ना० पु० भेंगा, जिससे बाधी ऐंठते हैं।
ढेरी० ना० स्त्री० थोड़ाढेर।

ढेला० ना० पु० माटीका लोंदा।
ढेलाचौथ० ना० स्त्री० भादोंकी चौथ।
ढैया० ना० स्त्री० अढैया।
ढैयाटेकर० पु० जो उमड़गया।
ढोवा० ना० पु० पर्व या त्योहारमें फल वा फूल जो छोटे लोग लाते हैं।
ढोक० ना० स्त्री० दण्डवत्, रिवाज।
ढोकना० स० क्रि० पीना, घूटना।
ढोका० ना० पु० पत्थर आदिका टुकड़ा, ढेर।
ढोटा० ना० पु० लड़का।
ढोना० स० क्रि० लेजाना, उठाना।
ढोर० ना० पु० गायगोरू।
ढोरा० ना० पु० ताजिया जो मुसलमान बनाते हैं।
ढोरी० ना० स्त्री० डोरी चोप।
ढोल० ना० पु० बाजा विशेष।
ढोलक० ना० पु० छोटा ढोल।
ढोलकिया० ना० पु० ढोलबजानेहारा।
ढोलकी० ना० स्त्री० छोटीढोल।
ढोलन० ना० पु० प्यारा, रसिया।
ढोलना० ना० पु० ढोल के समानयन्त्र विशेष।
ढोला० ना० पु० छोकरा, रागविशेष।
ढोलिया० } ना० पु० ढोल बजानेहारा।
ढोलैत० }
ढोली० ना० स्त्री० दोसौ पानका परिमाण।
ढौंचा० पु० साढ़ेचार ४½।
ढौरी० ना० स्त्री० डोरी, दहद, चोंप।

[ त ]

तई० अव्य० तलक, लग, ना० स्त्री० टटि, ताव।
तऊ० अव्य० तौभी, तथापि, तदपि।
तक० अव्य० तलक, लग, ना० स्त्री० दृष्टि, ताव, तराजू, तखड़ी।
तकतक० ना० पु० पशु आदि चलान का शब्द।
तकना० स० क्रि० ताक लगाना, अ० क्रि० दृष्टि देना।
तकला० ना० पु० तकुआ।
तकली० ना० स्त्री० अटेरन, परेता।
तकवाहा० ना० पु० रक्षक, चौकीदार, पहरू।
तकाना० स० क्रि० टुकी लगाना, लखाना।
तकिया० ना० स्त्री० सिरहाने की वस्तु विशेष।
तकुआ० ना० पु० सूत कातने के लिये लोहेकी शलाका जो चरखे में लगती है।
तक्र० ना० पु० मट्ठा, छाछ।
तखड़ी० } ना० स्त्री० तुला तराजू।
तखरी० }
तखान० ना० स्त्री० बढ़ई।
तगण० ना० पु० जिसके अन्तरा अक्षर लघुहोता है, गण विशेष।
तगना० स० क्रि० तागा डालना।
तगाई० ना० स्त्री० सिलाई, सिलाईका पैसा।
तगाना० स० क्रि० तागा डलाना, सिलाना।
तग्गा० ना० पु० सीने के लिये बनाया हुआ सूत।
तगड़ी० ना० स्त्री० करधनी।
तंगा० ना० पु० दो पैसा।
तचना० अ० क्रि० गर्म होना।
तचाना० स० क्रि० गर्म करना या कराना।
तच्छरीर० ना० पु० उसका शरीर।
तज० ना० पु० औषधि, वृक्ष विशेष।
तजन० ना० स्त्री० छोड़न, त्यागन।
तजना० स० क्रि० त्यागना, छोड़ना।
तजिय० अव्य० छोड़िय।
तज्जन० ना० पु० उसका मनुष्य।
तट० ना० पु० तीर, पास, किनारा।
तटस्थ० पु० तीरवासी।
तटिनी० ना० स्त्री० नदी।
तट्टीका० ना० पु० उसका टीका।
तड़० ना० पु० पक्ष।
तड़क० ना० स्त्री० तर्क, टूटें, आड़।
तड़कना० अ० क्रि० फटना, फूटना।
तड़का० ना० पु० प्रात काल, भोर।

तड़के॰ अव्य॰ सबेरे।
तड़तड़ाना॰ अ॰ क्रि॰ रिसाना, भिरभिराना, फटने का शब्द।
तड़प॰ ना॰ स्त्री॰ चटक, भपट, उचर, उतावली।
तड़पना॰ अ॰ क्रि॰ तलफाना, धड़कना, कुदकना, फफगाना, हाथ पाव पटकना।
तड़पाना॰ स॰ क्रि॰ तलपाना, धड़काना।
तड़पीला॰ गु॰ फुर्तीला, चटपटिया।
तड़फ॰ ना॰ स्त्री॰ व्याकुलता, धड़क।
तड़फड़ाना॰ अ॰ क्रि॰ धड़कना, घबराना।
तड़फड़ाहट॰ ना॰ स्त्री॰ व्याकुलता,घबराहट।
तड़फना॰ अ॰ क्रि॰ व्याकुल होना, फटफटाना।
तड़फाना॰ स॰ क्रि॰ तड़पाना।
तड़ा॰ ना॰ पु॰ टापू, द्वीप।
तड़ाक॰ गु॰ भड़कीला, चमकीला।
तड़ाका॰ ना॰ पु॰ मारने का शब्द, चटाका।
तड़ाग॰ ना॰ पु॰ तालाब, पोखरा।
तड़ाड़ा॰ ना॰ पु॰ जलकी धारा, तरेड़ा।
तड़ाया॰ ना॰ पु॰ चटक, भड़क।
तड़ावा॰ ना॰ पु॰ ढूहा, कगार।
तड़ित्॰ ना॰ स्त्री॰ बिजली।
तड़ित्वान्॰ ना॰ पु॰ मेघ।
तण्डुल॰ ना॰ पु॰ तंदुल, चावल।
तत्॰ अव्य॰ वह, सो, तीन, समह ना॰ पु॰ ईश्वर।
तताना॰ स॰ क्रि॰ गर्म करना।
ततेड़ा॰ ना॰ पु॰ पानी गर्म करने का पात्र विशेष।
तत्कन्द॰ ना॰ पु॰ अदरक, नाराइकिन्द।
तत्काल॰ अव्य॰ उसी समय।
तत्तकार्य॰ ना॰ पु॰ उसी उसी काम में।
तत्ता॰ गु॰ गर्म, ज्वलित, क्रोधी।
तत्पर॰ गु॰ आसक्त, चतुर, निपुण, समेत।
तत्फल॰ ना॰ पु॰ पीड़ वृक्ष, गजपीपरि, जामुन वृक्ष, उसका फल।
तत्त्व॰ ना॰ पु॰ सार, प्रकृति, यथार्थ, मूल, सत्व भाव जो किसी से बना नहो।
तत्त्ववल्का॰ ना॰ स्त्री॰ सुरहरी।
तत्त्वज्ञ॰ गु॰ मनुष्यादि जो बोलसके, वानरे, तत्त्व वस्तु जाननेहारा, यथा मल्लवेत्ता।
तत्त्वज्ञान॰ ना॰ पु॰ ब्रह्मज्ञान, अध्यात्मज्ञान।
तत्क्षण॰ अव्य॰ उसीसमय, तुरंत, उसीदम।
तत्र॰ अव्य॰ तहां।
तथा॰ अव्य॰ जिसी प्रकार, तैसा, वैसाही।
तथाच॰ अव्य॰ जैसे, पुनाचि।
तथापि॰ अव्य॰ तौभी।
तद्॰ अव्य॰ तब जिससमय।
तदनन्तर॰ अव्य॰ तिसके पीछे।
तदनु॰ अव्य॰ तेहि अनुसार, तिसपीछे।
तदा॰ अव्य॰ तब, तहां।
तदपि॰ अव्य॰ तौभी।
तद्गत॰ गु॰ उस में गयाहुआ।
तद्गति॰ ना॰ स्त्री॰ उसकी दशा, उसकी माया
तद्गुणविशिष्ट॰ गु॰ वहगुण जिसमें है।
तद्धवि॰ ना॰ पु॰ उसके यज्ञका द्रव्य।
तद्भय॰ ना॰ पु॰ उसके डर।
तद्भावबोधक॰ गु॰ उसभावका बोधक।
तर्थी॰ अव्य॰ तिसी समय, तभी।
तन॰ ना॰ पु॰ शरीर, देह, पुत्र, और विस्तार।
तनक॰ गु॰ थोड़ा, अल्प।
तनय॰ ना॰ पु॰ पुत्र, लड़का, सुत।
तनया॰ ना॰ स्त्री॰ पुत्री, कन्या, सुता।
तनापा॰ ना॰ पु॰ जवानी, तरुणाई।
तनी॰ ना॰ स्त्री॰ अँगरखे का बन्धन, तनया।
तनु॰ ना॰ पु॰ शरीर, देह।
तनुक॰ गु॰ थोड़ा, अल्प।
तनुजा॰ ना॰ स्त्री॰ तनया, पुत्री।
तनुत्राण॰ ना॰ पु॰ बखतर, कवच।
तनूदरी॰ ना॰ स्त्री॰ स्त्री, नारी, अबला।

तनूरुह० ना० पु० शरीर क बाल।
तनोति० अ० क्रि० विस्तारकर।
तन्त० ना० पु० तार, सुग सिद्धि, तुरंत, संतान, औषधि, तदबीर।
तन्तनाना० अ० क्रि० पिनपिनाना, मनाना।
तन्तनाहट० ना० स्त्री० नमचाहट, जलन से जो पीड़ा।
तन्तु० ना० पु० सूत, तार।
तन्तुना० ना० पु० ततुना, तार।
तन्त्र० ना० पु० टोटका, लटका, शास्त्रोक्त मन्त्र शिवकृत ग्रन्थ विशेष, वीणा।
तन्त्री० गु० तन्त्रका करनेवाला, गानेवाला।
तन्त्रीनाद० ना० पु० वीणाका शब्द।
तन्द्रा० ना० स्त्री० थकाई, श्रम, मूर्च्छा। /
तन्द्री० ना० स्त्री० मोह, भृकुटी।
तन्दुल० ना० पु० चावल।
तन्ना० अ० क्रि० खिचना, फैलना।
तन्नाना० अ०क्रि० पिनपिनाना, क्रोधितहोना।
तन्नेत्र० ना० पु० उसकी आंखि।
तन्मय० गु० उसमें भराहुआ।
तन्मात्र० अव्य० केवल, वह।
तप० ना० स्त्री० ताप, उष्ण, ना० पु० तपस्या माघका महीना।
तपत० ना० स्त्री० उष्ण, गु० गर्म, तत्ता।
तपन० ना० पु० उष्ण, जलन, सूर्य्य, और भिलावावृक्ष।
तपना० अ० क्रि० ऐश्वर्य्यवान् होना, उष्णहोना, अतितेजयुतहोना।
तपनीय० ना० पु० सूर्य्य।
तपलोक० ना० पु० स्वर्गविशेष, लोक विशेष।
तपसी० ना० पु० तपस्वी।
तपस्य० ना० पु० फागुनमास, यथा मधुश्चतथा माधव सज्ञक च शुक्रःशुचिश्चायनभो नभस्यौ तयेषु ऊर्जश्च सहस्सहस्यौ तपस्तपस्याविति तेक्रमेण १।
तपस्या० ना० स्त्री० तप, याग, ईश्वरभजन।
तपस्विनी० ना० स्त्री० तपस्या करनेहारी स्त्री।
तपस्वी० ना० पु० तपस्या करनेहारा योगी।
तपा० ना० पु० अचक, योगी, जोगी।
तपाना० स० क्रि० गर्म करना तताना, खरपना।
तपास० ना० स्त्री० किरण, धूप, परिश्रम दौड़ धूप।
तपिच्छ० ना० पु० तापिच्छ, तमाल वृक्ष।
तपी० ना० पु० तपा, मुनि।
तपेश्वर०, तपेश्वरी०, तपोधन० } ना० पु० तपी, मुनि।
तपोधना० ना० स्त्री० मुण्डी, और तपोधन की स्त्री, तपश्वरिन स्त्री।
तपोमय० गु० तपस्यायुक्त।
तप्त० गु० तत्ता, गरम, तपत।
तप्तांग० ना० पु० ज्वर विशेष, देहगरम।
तब० अव्य० तिससमय।
तबी०, तभी० } अव्य० तिसीसमय।
तम०, तम } ना० पु० अंधकारका गुण, अन्धेरा तमो गुण, राहुग्रह, क्रोध, अज्ञान, अति, पदात में बहुतातका बोधक।
तमक० ना० स्त्री० गर्व, घमण्ड, मुखका लाल होना, झुंझलाहट, टर्र।
तमकना० स० क्रि० मुखलाल होना, दहकना, दगदगाना, निष्कारणक्रोध।
तमका० ना० पु० धूपकीमार, बहुतगर्मी।
तमचुर० ना० पु० कुक्कुट, मुरगा।
तमतमाना० अ० क्रि० मुख में लाली होना, दगदगाना।
तमस० ना० पु० तम, मनु विशेष।
तमस्विनी० ना० स्त्री० राति, रैन।
तमारि० ना० पु० सूर्य्य।
तमाल० ना० पु० वृक्ष विशेष, तिलक जो चन्दन से बनाते हैं।

तमालपत्र० ना० पु० तमाट़।
तमिस्र० ना० पु० तम, अन्धकार।
तमी० ना० स्त्री० रात, निशा।
तमीचर० ना० पु० निशाचर चोर, उल्लू, चमगीदड़।
तमोगुण० ना० पु० मनोवृत्ति विशेष वा दोष जिससे काम क्रोधादि उपजते हैं।
तमोल० ना० पु० ताम्बूल, पान।
तमोलिन्० ना० स्त्री० तमोली की स्त्री।
तमोली० ना० पु० जाति विशेष जो पान बेचते हैं।
तम्बू० ना० पु० रावटी, पाल, कपड़े का कोटा।
तम्बूल० ना० पु० ताम्बूल।
तम्बेरम० ना० पु० स्तम्बेरम, हाथी।
तर० अव्य० तल, पदान्त में अधिकता का चिह्न, बहुतात का सूचक।
तरई० ना० स्त्री० तारा, नक्षत्र।
तरकारी० ना० स्त्री० भाजी।
तरंग० ना० पु० लहर, उमग, ललक।
तरंगिनि० } ना० स्त्री० नदी।
तरंगिनी० }
तरंगी० ना० पु० बहुरंगी, लहरी।
तरण० ना० पु० मुनिमय, पारहोना, उद्धार होना।
तरणि० ना० पु० सूरज, नाव।
तरणी० ना० स्त्री० नाव, तरनी।
तरन० ना० पु० तरण।
तरफना० अ० क्रि० तड़फड़ाना।
तरबूज़० ना० पु० हिन्दवाना, फल विशेष।
तरल० गु० चञ्चल, तीक्ष्ण घोड़ा, ना० पु० धतूरा वृक्ष।
तरलता० ना० स्त्री० चञ्चलता, तेजी।
तरला० ना० पु० नाम विशेष, गु० जो सब से नीचला वा दूसरे से नीचला।
तरलाई० ना० स्त्री० तरलता।
तरव० ना० पु० वृक्ष।
तरवर० ना० पु० बड़ा वृक्ष।
तरस० ना० पु० शीघ्र, जल्दी, लालच, दया कृपा, बल्क।
तरसना० अ० क्रि० जी लगाकर रहना, ललचा ना, दयालुहोना, पसीजना।
तराई० ना० स्त्री० दलदल, चराई, नीचान
तरान्० ना० पु० उगाही, प्राप्त।
तराना० स० क्रि० पारकराना, पैराना, बचाना
तरि० } ना० स्त्री० नाव, नौका।
तरी० }
तरीन० ना० स्त्री० तरीका बहुवचन, नावें।
तरु० ना० पु० वृक्ष।
तरुण० गु० युवा, जवान।
तरुणता० } ना० स्त्री०, यौवन, किशोर
तरुणाई० } जवानी।
तरुणी० ना० स्त्री० युवती, जवान स्त्री।
तरेड़ा० ना० पु० टोंटी से पानी का गिरना।
तरया० ना० पु० तारागण, तारा, कविवा यथा ( दोहा० यथा तरेया प्रात के सब नृप उदास, लखिदिनमणि कर राम छवि सकुच चहुँग्रास )।
तरौस० ना० पु० किनारा, बिहारीलाल स शतिकाया ( श्यामसुरति करि राधिका तर तरणिजातीर, अश्रुनकरत तरौस कों तिनक रौंहीनीर )।
तरौना० ना० पु० कर्ण भूषण विशेष बिहारील सप्तसतिकाया ( सजत श्वेत सारी दप्यो त तरौनाकान, पर्यो मनौं सुरसरि सलिल रवि बिम्ब बिहान )।
तर्क० ना० स्त्री० बुद्धिसे विवेचना, अनुमान न्यायशास्त्र, दलील।
तर्कण० ना० पु० तूदन, नई बात बनाना, करना।
तर्कित० गु० शङ्कित, लखित, तर्क कियागया
तर्की० ना० स्त्री० तरपनिया, ताड़पत्र कानका भूषण विशेष।

तर्कुल० ना० पु० ताडका फल।
तर्षा० गु० धारा जो बहुत शीघ्र बहती है।
तर्जन० ना० पु० कोप।
तर्जना० अ० क्रि० कोपकरना, कूदना।
तर्जनी० ना० स्त्री० अगुष्ठके पासकी अगुली।
तर्तराना० गु० जो बहुत चिकना गोलाई म जो टपकता है, अ० क्रि० सवाग भरना, गलफरा की करना।
तर्तराहट० ना० स्त्री० सवाग, शेदिड़भवकी, गलफटाकी।
तर्पण० ना० पु० पित्रादिके निमित्त जलदानदना मगल, हुलास।
तर्राना० अ० क्रि० बड़बडाना, खुनसाना, कुड़ कुड़ाना।
तर्रारा० ना० पु० शीघ्रता।
तर्वरिया० ना० पु० खड्ग, तलवार बाधने- हारा।
तर्स० ना० स्त्री० दया, कृपा, रहम्।
तर्सों० अव्य० परसों के आगे का दिन।
तल० ना० पु० अधोभाग, पाताल विशेष, दृष्टि।
तलक० अव्य० तक, लग।
तलछट० ना० स्त्री० निचोड़, मल, ग्रूद।
तलतलाना० स० क्रि० हिलाना।
तलना० स० क्रि० घी या तेलमें भूनना।
तलपट० गु० मलमेट, चोपाट।
तलफना० अ० क्रि० तरफना।
तलमलाना० अ० क्रि० ललचाना।
तलवरिया० ना० पु० तर्वरिया।
तलवार० ना० पु० खड्ग, तरवार।
तला० ना० पु० पेंदा, थाह, जूतीके नीचे का भाग, पत्र, देवता।
तलातल० ना० पु० पाताल विशेष।
तली० ना० स्त्री० तला, बुकनी, निरपर्शी।
तलुआ०, तलूआ० } ना० पु० पाव के नीचे का भाग।
तले० अव्य० नीचे।

तलया० ना० स्त्री० छागतालाव।
तल्प० ना० स्त्री० शय्या, सज, बिस्तर।
तल्लीला० ना० स्त्री० उसकी लीला।
तवर्ग० ना० पु० तकारादि पाच अक्षर।
तवलक्षार० ना० पु० खार तरालिलाइआ।
तष्टना० स० क्रि० भागदना, बाटना।
तष्टित० गु० भाजित, बाटागया।
तसला० ना० पु० खानापकानेकापात्र विशेष।
तस्कर० ना० पु० चोर।
तस्करता० ना० स्त्री०, तस्करत्व० ना० पु०, तस्करी० ना० स्त्री० } चोरी।
तस्मिन्० सर्व० तानमें, उसमें।
तस्य० सर्व० उसका।
तस्सू० ना० पु० माप विशेष, फारसी शब्द है।
तहा अव्य० तिसस्थान, उस जगह।
तहियां० गु० पहिले।
तहीं० अव्य० तिसी या उस स्थान।
तत्तक० ना० पु० सुरयसाप।
तज्ञ० गु० ज्ञाता, ज्ञानी, स्वरूप साजा।
ता० सर्व० उसको।
ताइत ना० पु० यन्त्र, गण्डा।
ताई० ना० स्त्री० चाची।
ताऊ० ना० पु० बड़ा चचा।
तागा० ना० पु० गाड़ी विशेष जो सजी नहीं है।
तांत० ना० स्त्री० चमड का रस्सी।
तांतबांधना० स० क्रि० बक्का का चुपाना।
तांता० ना० पु० पांति, पक्ति, तार।
तांती० ना० पु० धुनिया, बिहना, पटकार।
तांवड़ा० ना० पु० तांबेका वर्ण, माणिक्य के समान खूटापत्थर।
तांबा० ना० पु० धातु विशेष।
ताक० ना० पु० दृष्टि, ढुका।
ताकना० स० क्रि० देखना, फाकना, घूरना।
ताकयाक० ना० स्त्री० ठीक समय, दृष्टिरखना।

तागा० ना० पु० सूत, धागा।
तागना० स० क्रि० सीवना, सूत डालना।
तागा० ना० पु० सूत, धागा।
ताजक० ना० पु० ज्योतिष का ग्रन्थ विशेष।
ताजन० ना० पु० कोड़ा।
ताटंक० ना० पु० कर्णभूषण विशेष।
ताड़० ना० पु० वृक्ष विशेष, ना० स्त्री० पहिचान।
ताड़क० ना० पु० ताड़क, ताड़ने हारा।
ताड़न० ना० पु० झिड़की, दंड, डाट।
ताड़ना० स० क्रि० परिचानना, बूझना, अटकलना, दण्डदेना, मारना।
ताड़नीय० गु० ताड़ना करने के योग्य।
ताड़का० ना० स्त्री० सुबाहुकी माता, राक्षसी।
ताड़ित० गु० ताड़न दियागया, मारागया।
ताड़ी० ना० स्त्री० ताड़कारस।
ताण्डव० ना० पु० ताण्डव, नृत्यविशेष।
तात० ना० पु० पिता, गुरु, मित्र, पुत्र, भाई, शत्रु, सेवकादिका बोधक, गु० तत्ता, गरम, उष्ण।
तातनी०, तातनो० } सर्व० उसकी, उसका।
तातें०, ताते० } सर्व० जिसमे, उससे, जिसकारण।
तात्कालिक० गु० उसी समयका।
तात्पर्य० ना० पु० अभिप्राय, प्रयोजन, मतलब हासिल।
तादात्म्य० ना० स्त्री० तत्स्वरूपता।
तादृश० गु० वैसाही।
तान० ना० स्त्री० रागका जो उच्चारण, स्वर।
तानसेन० ना० पु० रागी विशेष।
ताना० ना० पु० वस्त्रका लम्बासूत।
तानी० गु० रागी, गवैया, ना० स्त्री० तानी।
तांत्रिक० ना० पु० सिद्धान्तका जानने हारा। विद्वान, तन्त्र शास्त्रज्ञ।
तानना० स० क्रि० कसना, खींचना, फैलाना।
ताप० ना० स्त्री० उष्णता, तप्त, ज्वर, मनका दुःख दण्ड।
तापती० ना० स्त्री० नदी विशेष।
तापना० स० क्रि० आंच लेना, घमाना।
तापस० ना० पु० तपस्वी, शान्त।
तापिच्छ०, तापिञ्ज० } ना० पु० तेंदुवा वृक्ष, तमाल।
तापी० ना० स्त्री० नदी विशेष जो विन्ध्यके दक्षिण ओर है।
तापीय० ना० पु० सोनामक्खी।
तापुस० ना० पु० तमालपत्र।
ताप्य० ना० पु० सोनामक्खी।
ताफता० ना० पु० रेशमी, कपड़ा जिसको धूप छाह कहते हैं।
तामचीनी० ना० स्त्री० तांबा जिसमें और धातु भी जड़ाहोवे।
तामड़ा० ना० पु० तांबेके रंगकी मणि।
तामपुष्प० ना० पु० कुम्भी।
तामरस० ना० पु० कमल।
तामल० ना० पु० देशविशेष।
तामलकी० ना० स्त्री० भूम्यरा।
तामस० ना० पु० तमोगुणका कार्य, काम, क्रोध।
तामसिक०, तामसी० } गु० तमोगुण युक्त, क्रोधी।
तामसी० ना० स्त्री० रात, क्रोधी।
तामह० सर्व० उसमें।
तामा० ना० पु० तांबा।
तामिली० ना० स्त्री० भाषा विशेष।
तामेश्वर० ना० पु० तांबेकी भस्म।
ताम्बूल० ना० पु० पान।
ताम्र० ना० पु० तांबा।
ताम्रचूड़० ना० पु० मुरगा, कुकड़ा।
ताम्रवर्ण० ना० पु० हरिन, तांबेकारंग।
ताम्रवल्ली० ना० स्त्री० मँजीठ।
ताम्रसार० ना० पु० लालचन्दन।

ताम्राच० ना० पु० कोयल।
तार० ना० पु० वानर विशेष, मोतीमाला, निर्मल मोता, उच्चस्वर, ताड़।
तारक० ना० पु० मुक्तिदाता, रागाधातु, गुरु, उद्धारकरनेहारा, जो पारलगावे, मन्त्र विशेष दैत्य विशेष।
तारकारि० ना० पु० स्वामिकार्तिक।
तारकी० ना० स्त्री० देवदाली।
तारकूट० ना० पु० रूपा, पीतल।
तारकेश्वर० ना० पु० स्वामीशिवजी।
तारण० ना० पु० उद्धार करनेहारा, उद्धार का करना, मुक्तिदाता, तारनेहारा।
तारणीय० गु० तारनेहारा, योग्य, उद्धार करने लायक।
तारतम्य० ना० पु० न्यूनाधिक, थोड़ा बहुत।
तादर्थ० ना० पु० उसका अर्थ, उसके लिये।
तारना० स० क्रि० उतारना, पारकरना, मुक्ति देना।
तारा० ना० पु० नक्षत्र, ना० स्त्री० नेत्र पुतला, अङ्गदकी महतारी।
तारागण० ना० पु० नक्षत्रों का समूह।
तारापथ० ना० पु० आकाश।
तारिका० ना० स्त्री० पुतला, नक्षत्र।
तारिणी० ना० स्त्री० उद्धार करनहारी।
तारुण्य० ना० स्त्री० तरुणता, जवान, युवा।
तारु० ना० पु० तालू।
तार्किक० ना० पु० नैयायिक न्यायशास्त्रजाननेहारा।
तार्क्ष्य० ना० पु० रसौत, गरुड़पक्षी (पत्रिनाश्यो गम्भौतौ शाकुन्ताभासपक्षिया इत्यमर)।
ताल० ना० पु० ताड़वृक्ष, तालाब, हरताल, ना० स्त्री० करताल, रागका परिमाण, मल्लयुद्ध में बाहुपर बाहु पटकना।
तालखजूरी० ना० स्त्री० दुपहरिया वृक्ष।
तालध्वज० ना० पु० श्रीबलरामजी।
तालपर्णी० } ना० स्त्री० मूसली औषधि।
तालमूलिका० }
तालवृन्त० ना० पु० ताड़का पत्ता।
तालव्य० ना० पु० जो अक्षर तालुसे उच्चारण किये जावें यथा त, थ, द, ध, न, ल, श।
ताला० ना० पु० कुफल, द्वार बन्द करने का यन्त्र।
तालाङ्क० ना० पु० श्रीबलदेवजी।
ताली० ना० स्त्री० कुञ्जी, चाबी, दोनों हाथों को आपस में मारने से जो शब्द होताहै।
तालीस० ना० पु० वृक्ष विशेष।
तालु० } ना० पु० मुखमें ऊपरका भाग।
तालू० }
ताव० ना० पु० ताप, क्रोध, बल चटक, एंठ, कागजका तखता, कस।
तावत्० अव्य० इत्ता, यहांतक, तबतक।
तावना० स० क्रि० गरमकरना, कसना, ऐंठना।
ताश० } ना० पु० जरीकपड़ा, लपटा, पारसांहै।
तास० }
तासु० } सर्व० उसको उसका।
तासुको० }
ताहि० सर्व० उसको।
ताहिरी० ना० स्त्री० भोजन विशेष।
तिकातिक० ना० पु० गाड़ी आदि के बैल चलाने में यह शब्द बोलाजाताहै।
तिदरी० ना० स्त्री० तिदरी, तैसरा।
तिकोनिया० गु० तीन कोनका पदार्थ।
तिक्का० ना० पु० मासका छोटा टुकड़ा।
तिक्त० गु० तीता चरपरा, ना० पु० चिरायता।
तिक्तका० ना० स्त्री० चिरपोटा।
तिक्तचञ्चा० ना० स्त्री० कल्पी।
तिक्ता० ना० स्त्री० कालीमिरच, तारा।
तिखरा० गु० तिवारा, तिहरा।
तिखराकरना० स० क्रि० तीनबेर जोतना।
तिखारना० स० क्रि० ठहराना, सचकरना, वचन पूछना तीनबेर जोतना।
तिगुण० } गु० जिसका तीनगुण है, तिहरा।
तिगुना० }

तिग्म० ना० पु० पीर्य ।

तिजरा० ना० पु० } अन्तरिकी तीसरे दिन
तिजरी० ना० स्त्री० } जाड़ा और विषमज्वर
तिजारी० ना० स्त्री० } आना ।

तिणुका० ना० पु० घास, घासका टुकड़ा ।

तित० अ० निधर, तब ।

तितना० ना० पु० } गु० प्रमाण वा अवधि
तितनी० ना० स्त्री० } वा निश्चय बोधक ।

तितरबितर० गु० भिन्न भिन्न, मगरूटजाना ।

तितरी० } ना० स्त्री० कीट विशेष जो उ
तितली० } ड़ता है ।

तिथि० ना० स्त्री० चन्द्रकला की क्रिया से उपन्न गिनकाल, दिन, तारीख ।

तिथिपत्र० ना० पु० पत्रा, जन्त्री ।

तिथिक्षय० ना० पु० तिथिका अवम, हानि ।

तिद्वारा० ना० पु० } तीनद्वार का स्थान ।
तिद्वारी० ना० स्त्री० }

तिधारा० ना० पु० पौधा विशेष, तीन धारका नाम ।

तिनकना० अ० क्रि० झगड़ना, फड़फड़ाना, टीसना ।

तिनका० ना० पु० डाढ़ी वा टहनी वा घासका छोटाटुकड़ा ।

तिन्तिणी० ना० स्त्री० अमिली वृक्ष ।

तिन्दुक० ना० पु० तेंदुआ, तमालवृक्ष ।

तिन्दुला० ना० स्त्री० पांसरि ।

तिन्नी० ना० स्त्री० चावल या उसका पौधा विशेष ।

तिपारा० गु० तीनफेर ना० पु० तीन दरका ।

तिब्बत० ना० पु० देश विशेष जो हिमालय के उत्तर में है ।

तिमि० ना० स्त्री० मछली, अव्य० तैसे, उसी विधि ।

तिमिंगिल० ना० पु० मत्स्य, मछली ।

तिमिर० ना० पु० अन्धकार, अज्ञान ।

तिमिरहर० ना० पु० सूरज ।

तिय० } ना० स्त्री० योषिता,
तिया० } स्त्री, नारि ।

तिरकोना० गु० तीनकोनवाला पदार्थ ।

तिरखूंटी० ना० स्त्री० तीनकाने का अस्त्र विशेष ।

तिरछा० गु० टेढ़ा, आड़ा, हठीला ।

तिरछाना० स० क्रि० टेढ़ा करना, अ० क्रि० हठीला होना, हठकरना ।

तिरछी० गु० टेढ़ी, बांकी ।

तिरतिराना० अ० क्रि० रिसाना, झिरझिराना ।

तिरना० अ० क्रि० पैरना, तैरना ।

तिरपद० ना० पु० } त्रिपाई, तीनपद ।
तिरपदी० ना० स्त्री० }

तिरपन० गु० पचास और तीन, ५३ ।

तिरपौलिया० ना० पु० धनुषाकार के तीनद्वार का स्थान ।

तिरफला० ना० पु० त्रिफला, तीन फल का अर्थात् आमला, हर्र, बहेड़ा ।

तिरभंगा० गु० तिरछा खड़ाहोना ।

तिरभंगी० ना० स्त्री० छन्द विशेष ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी का एक नाम ।

तिरस्कार० ना० पु० निन्दा, भजन, अवज्ञा, अपमान ।

तिरसठ० गु० साठि और तीन, ६३ ।

तिरहुत० ना० पु० देश विशेष, नगर विशेष ।

तिरोधान० ना० पु० पोशाक, आच्छादन, परत ।

तिरोहित० गु० छुपाहुआ, गुप्त; ना० पु० मिथिला देश ।

तिमिरी० ना० पु० तेलकी बुंद जो पानीपर बहती है घर घरा ।

तिमिराना० अ० क्रि० झूलना, लहरना, थरथराना, चमकना यथा तेलकी बुंद पानीपर ।

तिमिराहट० ना० स्त्री० थरथराहट, फरफराहट ।

तिमिरी० ना० स्त्री० घुमड़ी ।

बावड़ी० ना० पु० बड़ा कूप।
बावयतास० ना० स्त्री० देवमस्ती, दुर्गति, आपदा।
बावन० गु० पचास और दो, ५२ बोना, ना० पु० श्रीविष्णुनारायण का पांचवां अवतार।
बावर० गु० बावला, अगाधी, बकवादी, अधर्मी।
बावरि० ना० स्त्री० मृगबन्धनी, बागुरि, गु० सिड़न।
बावला० गु० विक्षिप्त, सिड़ी।
बावली० ना० स्त्री० बड़ाकूप, घोवा, बिल-सिड़न।
बावसड़ना० अ० क्रि० पादना, गुदा से पवन का निकलना।
बावशूल० ना० पु० वायुशूल, पेटमें रोगविशेष।
बास० ना० पु० बसने का स्थान, ठांव, ना० स्त्री० गन्धि, महक।
बासन० ना० पु० बरतन, पात्र।
बासना० स० क्रि० सोंधाना, महकाना, ना० स्त्री० अभिलाषा, इच्छा, सुगन्धि।
बासन्ती० ना० स्त्री० औषधिविशेष।
बासा० ना० पु० धूरी प्रसिद्ध, रहनेकास्थान।
बासित० गु० सुगन्धित कपड़े पहनेहुये।
बासी० गु० भोजनादि जो कलकापका है, महकीला, बासयुत।
बाह० ना० पु० घोड़ा।
बाहक० ना० पु० बहनेहारा।
बाहन० ना० पु० वाहन, सवारी।
बाहना० स० क्रि० अस्त्रचलाना वा फेंकना, भैस का गर्भिन वा प्रसंगित होना।
बाहर० अव्य० बहिः, परदेश।
बाहिनी० ना० स्त्री० सेना।
बाहु० ना० स्त्री० भुजा, बांह।
बाहुदा० ना० स्त्री० नदीविशेष जो हिमालय से निकलती है।
बाहुदेना० अ० क्रि० हाथ पकड़ना।
बाहुमुख० ना० पु० हाथ।
बाहुयुद्ध० ना० पु० मल्लयुद्ध, कुश्ती।
बाहुलेय० ना० पु० स्वामिकार्तिक।
बाहुल्य० ना० पु० } आधिक्य, अधिकाई, बाहुल्यता० ना० स्त्री० } बहुतायत।
बिआरी० ना० स्त्री० बयाल, सायंकालकाभोजन।
बिजन० ना० पु० व्यंजन।
बिक० ना० पु० हुण्डार, भेड़िया।
बिकट० गु० कठिन, भयानक, भयंकर, टेढ़ा, प्रबल।
बिकना० अ० क्रि० खपना, बिकजाना।
बिकरार० } गु० भयानक, भोंडा, भयंकर, बिकराल० } टेढ़ा, डरौना, कठिन।
बिकल० गु० व्याकुल, निरिथर, घाबड़ा।
बिकलता० स्त्री० } व्याकुलता, घबड़ाहट, बेचै-बिकलत्व० पु० } नी, निरिथरता।
बिकलित० गु० व्याकुल, घाबड़ा, बेचैन।
बिकल्प० ना० पु० विचार, मनसूबा, तर्क।
बिकसन० ना० पु० प्रकाश, हर्ष, फूलन।
बिकसना० अ० क्रि० खिलना, फूलना, हर्षित होना।
बिकसित० गु० प्रफुल्लित, हर्षित, फूलाहुआ।
बिकसोभगड़ा० ना० पु० मँजीठ।
बिकाऊ० गु० बिकनेहारा।
बिकाना० अ० क्रि० बिकजाना, स० क्रि० बेचवाना।
बिकाव० ना० स्त्री० बिक्री।
बिकास० ना० पु० प्रकाश, फैलाव, दिखिलावा, हर्ष, आनन्द।
बिकी० ना० स्त्री० खपत, घटती, मांग, बेचना, चर्चित, मर्दित।
बिखरना० अ० क्रि० बिथरना, फैलना, भाषित होना।
बिगड़ना० स० क्रि० नाश वा भ्रष्ट होना, भगड़ना,
बिगाड़० ना० स्त्री० हठ, लड़ाई।

**बिगसन०** ना० पु० विकसन, खिलना।
**बिगसना०** अ० क्रि० विकसना, खिलना, फूलना।
**बिगहा०** ना० पु० बीघा।
**बिगाड़०** ना० पु० भगता, तोड़, लड़ाई झगड़ा।
**बिगाड़ना०** स० क्रि० नसाना, टाटा देना, मित्रों में लड़ाई कराना।
**बिगोना०** स० क्रि० भुलाना, छुपाना, भ्रष्टकरना।
**बिघन०** ना० पु० विघ्न।
**बिच०** अव्य० बीच।
**बिचकना०** अ० क्रि० निराशहोना, भागजाना, अंगीकार करके बदलजाना।
**बिचकाना०** स० क्रि० निराशकरना न मानना, वचन तोड़ना।
**बिचल०** गु० चलायमान, अचल।
**बिचलना०** अ० क्रि० फिरना, घूमना, चलना, बिछलना।
**बिचली०** गु० भागी, घूमी, घबड़ानी।
**बिचवई०** ना० पु० बिचवानी, जामिन।
**बिचार०** ना० पु० विचार, सोच, बूझ, ध्यान।
**बिचारक०** ना० पु० विचारी, सोचा, बूझन हारा, न्यायक।
**बिचारना०** स० क्रि० सोचना, ध्यानकरना, याचना, समझना।
**बिचारित०** गु० सोचाहुआ, विचाराहुआ, बूझा, समझा।
**बिचारी०** गु० विचारी, विचारक।
**बिचाली०** ना० स्त्री० पाआरवाल।
**बिचौलिया०** ना० पु० मध्यस्थ, विसरैत।
**बिच्छू०** ना० पु० वृश्चिक, जन्तुविशेष।
**बिछना०** अ० क्रि० फैलना, पसरना।
**बिछरना०** अ० क्रि० भिन्नहोना, जुदाहोना।
**बिछराहट०** ना० स्त्री० भिन्नता।
**बिछलो०** } अ० क्रि० सिसलना, डिसलना,
**बिछलना०** } भिन्न भिन्नहोना, निलगना।

**बिछवाना०** स० क्रि० फैलाना, पसराना।
**बिछाना०** स० क्रि० फैलाना, पसारना।
**बिछुआ०** ना० पु० कटारविशेष, पैरोंकाभूषण।
**बिछुड़ना०** अ० क्रि० बिछलना।
**बिछुरन०** ना० पु० वियोग, जुदायगी।
**बिछुरना०** अ० क्रि० वियोगहोना, जुदाहोना।
**बिछोना०** स० क्रि० भिन्नकरना, बिलगाना।
**बिछोह०** } ना० पु० वियोग, जुदायगी, विरह।
**बिछोहा०** }
**बिछौना०** ना० पु० बिस्तर, सज।
**बिजना०** ना० पु० पखा, बना।
**बिजली०** ना० स्त्री० विद्युत्, चचला, वज्र।
**बिज्ञान०** गु० अज्ञान, मूर्ख, जो कुछ नहीं जानता।
**बिजायठ०** ना० पु० बाहका गहनाविशेष।
**बिजार०** ना० पु० साड़ बैल।
**बिजाला०** गु० बाज सयुक्त।
**बिजया०** ना० स्त्री० भग, बूटी।
**बिझकना०** अ० क्रि० चौंकना, डरना, भाग जाना बदलजाना।
**बिझका०** गु० चौंका, चौंकेल, भागा, डराभया।
**बिझकाना०** स० क्रि० चौंकाना, डरवाना, भगाना, न मानना, बदलना।
**बिट०** ना० पु० बीट, विष्ठा।
**बिटचर०** ना० पु० शूकर, घरेला।
**बिटना०** अ० क्रि० बिथुराना, छिटकना, गिर जाना।
**बिटप०** ना० पु० वृक्ष का नया बेल, पल्लव, पसराव, गुच्छा।
**बिटाना०** स० क्रि० छिटकाना, बिथराना, गिराना।
**बिठाना०** स० क्रि० बैठाना।
**बिडकम०** ना० पु० बटेरादि पक्षी, रामचन्द्रि कायां यथा, बिडकमधन पूरे मदि के बान जीवे।
**बिडरना०** अ० क्रि० भागजाना डरजाना।

विडार० ना० पु० बनबिलाव, भगौड़ा।
विडारना० स० क्रि० भगाना, बिचलाना, डराना।
विडारी० गु० भगाई।
विडौजा० ना० पु० इन्द्र।
विढ़ई० ना० स्त्री० कमाई, फायदा उठाया, निनौरी।
वित्त० ना० पु० धन, द्रव्य, वस्तु, सामर्थ्य।
वितना० अ० क्रि० व्यतीत होना, गु० छोटा ना० पु० बितरित, बालिश्त।
वितताना० गु० घबरानी, बिललानी।
वितरना० स० क्रि० देडालना, दान करना।
विताना० स० क्रि० गँवाना, काटना, व्यतीत करना।
वितीत० ना० पु० व्यतीत।
वित्त० ना० पु० वित्त, धन, द्रव्य।
वित्ता० ना० पु० बितरित, बालिश्त।
वित्तिया० ना० पु० बौना, बावा, ठुमका।
विथरना० अ० क्रि० छितरना, बिलरना।
विथराना० स० क्रि० तितराना, छिटाना, छिड़काना, बितराना।
विथा० ना० स्त्री० पीड़ा, आपदा।
विथुरना० अ० क्रि० बिथरना, पसरना।
विथुरा० ना० पु० दुःख, पीड़ा गु० छितराहुआ।
विदरना० अ० क्रि० फरना, चिरना।
विदा० ना० स्त्री० रुखसत करना।
विदारन० ना० पु० फाड़ना, तोड़ना।
विदारना० स० क्रि० फाड़ना, चीरना।
विध० ना० स्त्री० विधि।
विधना० ना० पु० विधाता, ब्रह्मा।
विधावट० ना० स्त्री० साल, छेद।
विन० अव्य० बिना।
विनती० ना० स्त्री० विनय, प्रार्थना, बड़ाई करना।
विनना० अ० क्रि० विनजाना।
विनवाई० ना० स्त्री० विनाई।
विनसना० अ० क्रि० नशाना, बिगड़ना।
विना० अव्य० रहित, बिन।
विनाई० ना० स्त्री० बिनने का काम या पैसा।
विनाना० स० क्रि० बिनवाना, उठाना।
विनावट० ना० स्त्री० बिनने का काम।
विनु० अव्य० रहित, छोड़ि।
विनौना० स० क्रि० विनती करना अरचना, पूजना, भजना, छाटना।
विनौला० ना० पु० रुईका बीज।
विनौली० ना० स्त्री० छोटाओला जो आकाश मार्ग से बरसताहै।
विन्द०, विन्दी० } ना० स्त्री० बिंदु।
विन्धना० स० क्रि० डसना, डकियाना, अ० क्रि० छिदना, फसना।
विन्ना० स० क्रि० बुना, जाली गिरालेना, चुनना।
विपत०, विपता०, विपत्ति० } ना० स्त्री० विपत्ति, आफत।
विफनी० अ० क्रि० बिड़ना, दुखित होना। मगरा, हठीला या ढीठहोना।
विया० ना० पु० बीज।
वियारी०, वियालू० } ना० स्त्री० सायङ्काल का भोजन, परन्तु का भोजन।
वियाह० ना० पु० विवाह।
विरकट० ना० पु० योगी विशेष, गु० जिसका मा उत्पत्ति है।
विरचन० ना० पु० बेरवा आग।
विरद० ना० पु० यश, स्तुति, बाँकाना और, हथियार।
विरदावलि० ना० स्त्री० सुयश, स्तुति।
विरमना० अ० क्रि० रहना, विलम्बकरना।
विरमाना० स० क्रि० ठहराना, अटकाना बसने रहने करना।
विरवा० ना० पु० वृक्ष छोटा वृक्ष, पौधा।

बिलोना० } स० क्रि० मथना मँड़ना।
बिलोवना० }
बिलौटा० ना० पु० बिलार।
बिलोटिया० ना० स्त्री० बिल्ली।
बिल्ला० ना० पु० बिलार, बिलार।
बिल्ली० ना० स्त्री० बिलाई, बिल्ली।
बिल्लीलोटन० ना० पु० बिलाईकन्द, ओषधि विशेष।
बिस० ना० पु० बिष।
बिसखपरा० ना० पु० ओषधि पौधाविशेष, जन्तुविशेष जो गोहके सदृश होती है।
बिसखोपरा० ना० पु० जन्तुविशेष जो गोह के सदृश होता है।
बिसन० ना० पु० दोष, पाप, बुराई, काम, कामना।
बिसनपन० ना० पु० छलपन, लुचपन।
बिसनी० ना० पु० लुच्चा, लम्पट, गु० सुघड़, छल, छिछोर।
बिसबिसाना० अ० क्रि० बजबजाना, सड़ी हुई वस्तु से शब्द निकलना।
बिसमार० ना० पु० ओषधि, पौधाविशेष।
बिसर० ना० पु० चूक, भूल।
बिसरा० गु० भूलाहुआ, चूकाहुआ।
बिसराना० स० क्रि० भुलाना, बहलाना।
बिसर्ना० अ० क्रि० भूलना भटकना।
बिसात० ना० स्त्री० मूल, पूंजी।
बिसाध० } ना० स्त्री० कुबास, दुर्गंध।
बिसायध० }
बिसासी० ना० पु० विश्वासघाती।
बिसाना० स० क्रि० मोललेना, चलना पारुष का, वश, काबू।
बिसार्ना० स० क्रि० भुलाना।
बिसाह० ना० स्त्री० वस्तु जो मोललो, ख़रीद।
बिसाहना० स० क्रि० मोल लेना।
बिसुरना० अ० क्रि० सिसकना, हकना।
बिसेला० गु० बिषभर, जहरीला।

बिस्तर० } ना० पु० विस्तार, बढ़ाव के
बिस्तार० } बढ़ना, व्यापिवाल चौड़ाव, आकार,
बिस्तुइया० } ना० स्त्री० छिपकली।
बिस्तुई० }
बिहन० ना० पु० बीज।
बिहवल० गु० व्याकुल, भयभीत, विह्वल।
बिहरना० अ० क्रि० रीझना, हुलसना, स० क्रि० भाग करना, रिझाना, फटना।
बिहरी० ना० स्त्री० चन्दा, दामशाह।
बिहसना० अ० क्रि० हँसना।
बिहाग० ना० पु० रागविशेष जो थोड़ी रातरहे पर गाया जाता है।
बिहान० ना० पु० प्रातःकाल, तड़का, बीतगया।
बिहाना० अ० क्रि० काल काटना, बिताना, तजना, छोड़ना।
बिहाने० अव्य० सबेरे।
बिहार० ना० पु० क्रीड़ा, लीला, आनन्द देशविशेष।
बिहारस्थल० } क्रीड़ा का घर, लीलाभव
बिहारस्थली० } न, आनन्दगृह।
बिहारी० गु० खिलाड़ी, क्रीड़ाकर, ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र जी का एक नाम।
बिहारीलाल० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी सतसई-कर्त्ता कविविशेष।
बिहून० } अव्य० रहित, बिन, बिहून।
बिहूना० }
बा० अव्य० भी।
बींडा० ना० पु० लपेटाहुआ, कागज, गट्ठा।
बींधना० स० क्रि० बेधना, छेदना।
बीघा० ना० पु० २० बिस्वा, बिगहा।
बीच० अव्य० मध्य में, अन्तर।
बीछी० ना० पु० बिच्छू।
बीज० ना० पु० वीर्य्य, अमर, जड़, मींगी, कारण, रबर, क्रिया

बीजक० ना० पु० चलान, चिट्ठी, सत्ता, विजय सार, फिहरिस्त।
बीजना० ना० पु० पंखा, बेना।
बीजार० गु० बिजेला।
बीजी० ना० स्त्री० जन्तुविशेष, नकुल।
बीझना० स० क्रि० ठेलना, रखना खोदना।
बीट० ना० स्त्री० विष्ठा, गुह।
बीटना० अ० क्रि० छलकना, ढलना बिथरना।
बाट० ना० स्त्री० पाखना का विष्ठा।
बीठा० ना० पु० विट्टा, एट्टा।
बीड़ा० ना० पु० लगाहुआ पान।
बीतना० अ० क्रि० व्यतीत होना, पूराहोजाना गुजरना, होचुकना।
बीता० गु० गुजरगया, व्यतीतहोगया, ना० पु० बितस्ति।
बीन० ना० स्त्री० वीणा, विया विशेष।
बीनना० स० क्रि० चुनना उठाना।
बीमा० ना० पु० वस्तु को टाटे समेत पहुंचान के लिये जो पैसा दियाजाता है टीका हुंडा, भाड़ा यह शब्द फारसी है।
बीर० ना० पु० भाई वार कानका भूषण।
बारता० ना० स्त्री० वीरता मर्दुमी, शूरता।

बीरबहुट्टी०
बीरबहूटी० } ना० स्त्री० लालरंगका कीड़ा विशेष।

बीरा० ना० पु० बीड़ा, भाई।
बीरी० ना० स्त्री० बीड़ा।
बीर्य० ना० पु० वीर्य, पराक्रम।
बील० ना० पु० बिल्वफल।
बीस० गु० दो दहाई, २०।
बीसा० ना० पु० चाल नखवा कुत्ता।
बीसी० ना० स्त्री० अन्नमापनेका परिमाण विशेष, गु० बीसकी।
बुन्दा० ना० पु० बिंद।
बुन्दिया० ना० स्त्री० मिठाई वा भाजनविशेष।
बुन्देला० ना० पु० बुंदलखण्डका राजपूत

बुकटा०
बुकट्टा० } ना० पु० गाल, मुट्ठीभर।

बुकनी० ना० स्त्री० चूर्ण, चूरा।
बुकलाना० अ० क्रि० धार्यापन नकरना,
बुका० ना० पु० बुकरा।
बुकी० ना० स्त्री० गाती, मुट्ठीभर।
बुजना० ना० पु० जिहानीके कारण से जो वस्त्र लिया पहनाता है।
बुजहरा० ना० पु० पानी गर्म करनेकापात्र।
बुझना० अ० क्रि० ठंढा होना।
बुझाना० स० क्रि० ठंढाकरना, समझाना सुझाना।
बुडाना० स० क्रि० डुबाना।
बुड्ढा० गु० बूढ़ा प्राचीन मनुष्य।
बुढ़भस० गु० जो बूढ़ा तरुणकी चालचले।
बुढ़वा० गु० बूढ़ा।
बुढापा० ना० पु० वृद्धावस्था।
बुढ़िया० गु० बूढ़ी स्त्री।
बुडा० ना० पु० कानका भूषणविशेष।
बुत० ना० पु० जुआ वा पचीसी खलने में जिसपर पासा फेंकते हैं धूसा।
बुताना० स० क्रि० बुझाना।
बुत्ता० ना० पु० ठगाई, छल।
बुद्बुद० ना० पु० बुलबुला।
बुदबुदाना० अ० क्रि० बड़बड़ाना।
बुद्ध ना० पु० पण्डित, चौथाग्रह, चौथावार, नवम अवतार।
बुद्धि० ना० स्त्री० ज्ञान, समझ, बूझ, सोच, अक्ल।
बुद्धिमान्० गु० ज्ञानवान्, समझदार, चतुर, पण्डित।
बुद्धिदा० ना० स्त्री० मदिरा, शराब।
बुद्धी० गु० चतुर, समझदार, बुद्धिमान्।
बुध ना० पु० चौथाग्रह, चन्द्रपुत्र, चौथादिन नवम अवतार जो गया में भया, पण्डित, देवता।

बुधवार० ना० पु० बोधवार।
बुधि० ना० स्त्री० बुद्धि।
बुन्द० ना० पु० बिंदु शून्य, कतरह।
बुन्ना० स० क्रि० विना।
बुभुक्षित० गु० भूखा।
बुरभसिया० गु० बुदभस।
बुरा० गु० दुष्ट, लटा खराब, अक्कर।
बुराई० ना० स्त्री० दुष्टता, खोट।
बुर्ज० ना० पु० रसा, लासा।
बुर्जरा० ना० स्त्री० स्त्रियों की गाली।
बुर्जारी० ना० स्त्री० बुर्जरी।
बुलबुला० ना० पु० बुल्ला।
बुलाक० ना० पु० नाक में का भूषणविशेष।
बुलाना० स० क्रि० पुकारना, हाक देना, तलब करना।
बुलाहट० ना० स्त्री० अवाहन।
बुहनी० ना० स्त्री० अगवानी, पहिलीविक्रीका नाम, बयानह।
बुहरी० ना० स्त्री० भुनेहुये जौ।
बुहारन० ना० स्त्री झाड़न।
बुहारना० अ० क्रि० झाड़ना।
बुहारी० ना० स्त्री० झाड़।
बुहारू० ना० पु० भंगी।
बूआ० ना० स्त्री० बहिन, फूफा माता।
बूई० ना० स्त्री० लड़कों के डराने का शब्द।
बून्द० ना० स्त्री० बिंदु, टपका, गु० भला, ऊंचा, लड़ाकू।
बून्दा० ना० पु० बड़ाबूंद।
बून्दी० ना० स्त्री० टपका वर्षा की बूंद, मिठाई विशेष।
बूकना० स० क्रि० पीसना, बुकनी करना।
बूका० ना० पु० चूर्ण, छोगमोती, बुकनी।
बूचा० ना० पु० जिसके कान नहीं, कनकटा।
बूचौ० गु० स्त्री० कनकटी।
बूझ० ना० स्त्री० समझ, बुद्धि।
बूझना० अ० क्रि० समझना, जानना।
बूट० ना० पु० हराचना, तरकारी।
बूटा० ना० पु० पौधा, वृक्ष, फूल कपड़े का।
बूटी० ना० स्त्री० वनस्पति, औषधि, छोटा वृक्ष, बिरवा, भंग विजया।
बूड़ना० अ० क्रि० डूबना।
बूडमरना० अ० क्रि० डूबमरना।
बूड़िया० ना० पु० डूबनेहारा।
बूत० } बूता० } ना० पु० बल, सामर्थ्य, पौरुष, ताकत।
बूबू० ना० स्त्री० बहन, बीबी।
बूर० ना० स्त्री० भूसी, छिलका।
बूरा० ना० स्त्री० खांड़, लकड़ी की बुकनी, चूर्ण, यह शब्द फारसी का है।
बे० अव्य० अरे।
बेंट० ना० पु० हथकड़ा, दस्ता।
बेंड़ा० पु० गु० टेढ़ा, बांका।
बेंधना० स० क्रि० गूथना, उनना।
बेग० ना० पु० वेग, जोर।
बेगवान्० गु० वेगवान्, जोरवाला।
बेगार० ना० पु० बरबस काम कराना।
बेगारी० ना० स्त्री० मोटिया, बगारकर्त्ता।
बेगी० गु० वेगी।
बेंग० ना० पु० मेढ़क, भक।
बेंचना० स० क्रि० बिकाना, मोल लेकरदेना।
बेचू० गु० बेचनेवाला।
बेजू० ना० पु० जन्तुविशेष।
बेझा० ना० पु० निशाना, जिसपर तीर वा गोली का अभ्यास करते हैं।
बेटा० ना० पु० पुत्र, लड़का।
बेटी० ना० स्त्री० पुत्री कन्या।
बेठन० ना० पु० वेष्टन, लपेटन।
बेड़० ना० पु० बाड़ा, बियाबर, अम्बका।
बेड़िया० ना० पु० जातिविशेष।
बेड़ी० ना० स्त्री० पैरड़ी, जिसगेकरी से खेत सींचते हैं।

बेड़ना० स० क्रि० बाड़ाबांधना, घेरना/ इकारना, लाभउठाना, छीनलेना, कमाना, चुराना।
बेत० ना० पु० यत्र, छड़ी, आशारा।
बेद० ना० पु० वेद।
बेदगिरा० ना० पु० वेदवाणा।
बेध० ना० पु० छद, सूराख।
बेधक० गु० छदवाला।
बेधड़क० गु० निधड़क।
बेधना० स० क्रि० छदना।
बेधमुश्क० ना० स्त्री० कस्तूरी।
बेधा० ना० पु० भड़ा, सराफूल।
बेधी० ना० पु० वेधक।
बेन० ना० स्त्री० बासुरी, वशी।
बेना० ना० पु० पत्ता, खस खस।
बेनी० ना० स्त्री० जूड़ा, चोटी, किवाड़काएक काठविशेष।
बेर० ना० पु० वृक्ष वा० उसका फलविशेष, ना० स्त्री० बार, विलम्ब, बेला।
बेरबेर० अ० य० बारंबार।
बेरमयानक० ना० पु० प्रलयकी रात, मृतक की रात।
बेरी० ना० स्त्री० बरका वृक्ष।
बेरे० ना० पु० नाव जहाज।
बेल० ना० पु० बिल्वफल, पुष्पविशेष बेलि।
बेलन० ना० पु० रोटी बलने की वस्तु।
बेलना० स० क्रि० फैलाना० ना० पु० बेलन।
बेलनी० ना० पु० टहनी।
बेलबूटा० ना० पु० भाड़ी, लताविशेष।
बेला० ना० पु० पुष्प विशेष, कटोरा, वेला।
बेलि० ना० स्त्री० बेलि, लता जो पौधा आपसे खड़ा न हासके।
बेसन० ना० पु० चनेका चून।
बेसनी० ना० स्त्री० बेसनसे बनीहुई।
बेसनौटी० ना० स्त्री० बेसनकी रोटी।
बेसर० ना० स्त्री० नथनी।
बेसरा० ना० पु० पक्षीविशेष।
बेसवा० ना० स्त्री० वेश्या।
बेह० ना० पु० छिद्र, सूराख।
बेहड़० ना० स्त्री० पृथ्वी जहाऊंची नीचीहो।
बैगन० ना० पु० भांटा, तरकारीविशेष।
बैंगनी० } बैंजनी० } गु० रंग जो बैंगन के समान हो, पिंगल।
बैंदी० ना० स्त्री० टिकुली।
बैठक० ना० स्त्री० } बैठका० ना० पु० } बैठनेकास्थान, चोपाड़, बठने की चाल वा रीति।
बैठना० अ० क्रि० आसन मारना।
बैठवां० गु० चपटा, चौरस।
बैठा० ना० पु० चप्पू, डाड़।
बैठाना० } बैठालना० } स० क्रि० स्थापन कराना।
बैतरा० ना० स्त्री० सांठिविशेष।
बैतरणी० ना० स्त्री० नरकमार्ग की नदी।
बैदिक० ना० पु० वैदिक, वेदका जाननेवाला।
बैन० ना० पु० वचन, वाणी, ननसी।
बैनतेय० ना० पु० विनताके पुत्र गरुड़, अरुण।
बैना० ना० पु० माथेपरका भूषणविशेष, पकवान जो विवाह आदि में बांटते हैं, व्याहारी, पत्रा।
बैपारि० ना० पु० व्यापार, तिजारत।
बैपारी० ना० पु० सौदागर, ताजिर, व्योपारी।
बैर० ना० पु० वैर, दुशमनी।
बैरख० ना० स्त्री० भण्डी, ध्वजा, पताका।
बैरागी० ना० पु० वैरागी, जिसको वैराग्यहो।
बैल० ना० पु० वृषभ, बरध।
बैस० ना० पु० आयुर्दा, वय, वैश्य, राजपूतों में जातिविशेष।
बैसन्दर० ना० पु० आग।
बैसाडु० गु०, आलसकी, मक्खीमार, घर में बैठनहारा।
बोआई० ना० स्त्री० बान का काम, बान का समय।

बोआना० स० क्रि० बीजडलवाना, बसाना।
बोआरा० ना० पु० बोने का समय।
बोंट० ना० पु० डाट, डण्डा, डाली।
बोक०, बोकड़ा०, बोकरा० } ना० पु० बकरा, अज।
बोकरी० ना० स्त्री० बकरी।
बोच० ना० पु० मगर, कुम्भीर।
बोचा० ना० पु० पालकी विशेष, बूचा।
बोझ० ना० पु० भार, लादी।
बोझना० स० क्रि० लादना।
बोझल०, बोझेल० } गु० लदा, भरा।
बोटी० ना० स्त्री० मांसका छोटा टुकड़ा।
बोतू० ना० पु० बकरा।
बोदली० ना० स्त्री० भाली, गेगली।
बोदा० गु० निर्बल, आसक्त, भोला, गेगला।
बोद्धा० गु० बुद्धिमान।
बोध० ना० पु० ज्ञान, मति, मनौती, धारन।
बोधक० ना० पु० जिससे ज्ञानहो बोधकर्त्ता।
बोधना० स० क्रि० फुसलाना, समझाना।
बोना० स० क्रि० बीजडलना।
बोनी० ना० स्त्री० बोन का समय।
बोर० ना० पु० पाजेब के घुंघरू।
बोरा० ना० पु० गोन, गरिया, लाधा, टाट का थैला।
बोरी० ना० पु० रामधनुष चावल विशेष।
बोल० ना० पु० शब्द गीतका शब्द, बात।
बोलचाल० ना० स्त्री० बात चीत।
बोलता० ना० पु० प्राण, जीव, बोलने की शक्ति।
बोलना० अ० क्रि० बातकरना, कहना, बजना।
बोलवाला० ना० पु० आशीर्वादविशेष।
बोली० ना० स्त्री० वाणी, भाषा बात।
बौंड० ना० पु० बेलि, लता।
बौंडना०, बौंडियाना० } अ० क्रि० लिपटना, घूमना, गेरैं, रस्सा।
बौंड़ी० ना० स्त्री० बेलि, लता।
बौछार० ना० स्त्री० वायुसहित बड़ी वृष्टि या जो वायु के झकोड़ से बूंदें धरम चली आती हैं।
बौद्ध० ना० पु० बुधका मतावलम्बी।
बौना० गु० छोटा, बावन, नाटा।
बौनी० ना० स्त्री० ठिगनी, बोने का समय वा काम।
बौरहा० गु० बावरा।
बौरा० गु० गूंगा, मूक।
बौराना० अ० क्रि० बावला होना।
बौरापन० ना० पु० सिड़पन।
बौराहा० गु० बावला, सिड़ी।
बौला० गु० पोपला, मूर्ख।
बौहा० गु० पथरीला।
बौहाई० ना० स्त्री० जिस स्त्री को गर्भोंका रोगहै।
ब्यान० ना० पु० पशवादि का प्रसव।
ब्याना० अ० क्रि० जन्मना, उत्पन्न होना।
ब्याह० ना० पु० विवाह।
ब्याहता० गु० विवाहिता।
ब्याहनयोग० गु० जो ब्याहने के योग्य है।
ब्याहना० स० क्रि० विवाह करना।
ब्याहा० गु० विवाहित, जिसका विवाह होगया।
ब्योंगा० ना० पु०, ब्योंगी० स्त्री० } चमड़ा छीलने का अस्त्र।
ब्योंत० ना० पु० गढ़न, डौल, रीति, ढब।
ब्योंतना० स० क्रि० कपड़े को डालियाना वनाना।
ब्योरा० ना० पु० भेद, वृत्तान्त, बखान, अन्तर।
ब्योपार० ना० पु० व्यापार, तिजारत सौदागरी।
ब्योपारी० गु० व्यापारी, ताजिर, सौदागर, दरजानिः।
ब्रह्म० ना० पु० परमेश्वर, जगत् का कारण ब्रह्म, वेद, देवता जीव, कुत।
ब्रह्मअस्त्र० ना० पु० ब्रह्मानी का अस्त्र विशेष।
ब्रह्मचर्य० ना० पु० शास्त्रत, मूत।

ब्रह्मगिरा० ना० स्त्री० आकाशवाणी, ब्रह्मवाणी।
ब्रह्मघोष० ना० पु० जहां वेद पढ़ाया वा पढ़ा जाता है, वेदपाठशाला।
ब्रह्मचर्य्य० ना० पु० ब्रह्मचारी का व्यवहार।
ब्रह्मचारी० ना० पु० प्रथमाश्रमी, ईश्वरपूजक।
ब्रह्मदारु० ना० पु० शहतूत।
ब्रह्मदैत्य० ना० पु० ब्रह्मराक्षस।
ब्रह्मन० ना० पु० ब्राह्मण।
ब्रह्मपादप० ना० पु० ढाकका वृक्ष।
ब्रह्मपुत्र० ना० पु० नदविशेष, ब्रह्माका पुत्र।
ब्रह्मबाण० ना० पु० ब्रह्मास्त्र।
ब्रह्मभवन० ना० पु० ब्रह्माका स्थान।
ब्रह्मभुवन० ना० पु० ब्रह्माका लोक।
ब्रह्मभोज० ना० पु० ब्राह्मणों को भोजनदेना।
ब्रह्ममेखला० ना० स्त्री० मूंज।
ब्रह्मरन्ध्र० ना० पु० मस्तकका मध्यस्थान।
ब्रह्मरात्रि० ना० स्त्री० ब्रह्माकी रात जो सहस्र चतुर्युगी होती है।
ब्रह्मराक्षस० ना० पु० प्रेत विशेष, लूका।
ब्रह्मवाद० ना० पु० वेदान्त कथन।
ब्रह्मवादी० ना० पु० वेदान्ती।
ब्रह्मविचार० ना० पु० वदान्तविद्या, अध्यात्म ज्ञान।
ब्रह्मलोक० ना० पु० लोकविशेष जहां ब्रह्माजी का निवासस्थान है।
ब्रह्मश्रव० ना० पु० वेद।
ब्रह्मसूत्र० ना० पु० यज्ञोपवीत, जनेऊ।
ब्रह्महत्या० ना० स्त्री० ब्राह्मणकी हत्या।
ब्रह्मज्ञान० ना० पु० ईश्वरज्ञान, परमज्ञान, आत्मज्ञान, अध्यात्मज्ञान।
ब्रह्मा० ना० पु० देशविशेष जो पूर्व में है वा उस देश के राजा की जातिविशेष विधाता, सृष्टि कर्त्ता।
ब्रह्माचारी० ना० पु० ईश्वरपूजक, ब्रह्मविचारी।
ब्रह्माण्ड० ना० पु० जगत्, संसार, शिरकीहाड़।
ब्रह्मानन्द० ना० पु० निज स्वरूपानन्द, आत्मानन्द।
ब्रह्माणी० ना० स्त्री० सरस्वती।
ब्राह्मण० ना० पु० प्रथम वर्ण।
ब्राह्मणी० ना० स्त्री० ब्राह्मण की स्त्री।
ब्राह्मण्य० ना० पु० ब्राह्मण का धर्म, ब्राह्मणों की सभा, सातवां ग्रह।
ब्राह्मी० ना० स्त्री० संहिताविशेष, सरस्वती, ब्राह्मी औषधि।
ब्राह्मय० ना० पु० अचम्भा, आश्चर्य्य, ब्राह्मणों की सभा।
ब्राह्ममुहूर्त्त० ना० पु० सूर्योदय से पहले चार घड़ी पोह, पह।

[भ]

भ० ना० पु० नक्षत्र, राशी।
भँवर० ना० पु० भौंरा, चक्कर।
भवर०
भवरा० } ना० पु० अलि, सता, भ्रमर।
भवेरी०
भवारी० } ना० स्त्री० तीतरी, पतंगविशेष।
भवोरना० स० क्रि० काटना, कटवाना।
भकसी० ना० स्त्री० पृथ्वी में गुफा, अधरी।
भकुआ० गु० निर्बुद्धि, मूर्ख, अहमक।
भकुवाना० अ० क्रि० निर्बुद्धि होना, उल्लू हो जाना।
भकोसना० स० क्रि० खालेना, ठुस्सना।
भक्त० ना० पु० अर्चक, सेवक, उपासक, भात, गु० धर्मी, चाहक।
भक्तवत्सल० ना० पु० भक्तप्रिय, श्रीभगवान्।
भक्ता० ना० पु० भक्त।
भक्ताई० ना० स्त्री० भगताई, सेवकाई, भक्ति, धर्म।
भक्ति० ना० स्त्री० मन, धर्म, श्रद्धा, प्रीति, सेवा
भग० ना० स्त्री० योनि, गुर, सुभाग, ऐश्वर्यादि गुण, ना० पु० सूर्य, भागवते यथा, धाता

विधाता वरुणोऽर्यमा सविता भग ।

भगण० ना० पु० व्यकरीगणविशेष, जिसमें आदिका अक्षर दीर्घ होता है यथा, राघव ।

भगत० ना० पु० भक्त ।

भगतन० ना० स्त्री० भगतकी स्त्री या वेश्या ।

भगताई० ना० स्त्री० भगतपना ।

भगतिया० ना० पु० भनैया, वधिक, राधा, जाति ।

भगन्दर० } भगन्धर० } ना० पु० गुदा में रोग विशेष ।

भगनी० ना० स्त्री० बहन, भगिनी ।

भगर० ना० पु० भगल ।

भगल० ना० पु० छल, कपट, फरेब, इन्द्रजाल ।

भगवत० ना० स्त्री० भागवत ।

भगवती० ना० स्त्री० माया, आदिशक्ति, ईश्वरी ।

भगवन्त० ना० पु० भगवान् ।

भगवा० ना० पु० गेरुवा वस्त्र ।

भगवान्० ना० पु० ऐश्वर्यादि गुणसयुक्त, तेजस्वी, प्रतापवान्, ईश्वर ।

भगाना० स० क्रि० हँकाना, चलाना, दूरकरना ।

भगीरथ० ना० पु० राजा विशेष जो गंगाजी को स्वर्ग से लाया ।

भगेल० ना० स्त्री० पराजय, ना० पु० भगोड़ा ।

भगोड़ा० ना० पु० भागने हारा ।

भग्गुल० ना० पु० दूत, हरकारह, भग्गू ।

भग्गू० ना० पु० भगोड़ा ।

भग्न० गु० पराजित, नाशित, टूटा फूटा ।

भंकार० ना० पु० शब्द करना, आदिका शब्द ।

भङ्ग० ना० पु० खण्डन, तोड़, लहर, पराजय । भाग गु० भग्न ।

भङ्गड़ा० ना० पु० जड़ी विशेष, भृंगराज ।

भङ्गड़ी० गु० भाग पीनेहारा ।

भङ्गन० ना० स्त्री० भंगी की स्त्री ।

भङ्गना० ना० स्त्री० मछली विशेष ।

भङ्गा० ना० स्त्री० भाग, पक्षी विशेष ।

भङ्गार० ना० पु० भगरा, भगड़ा ।

भंगी० ना० पु० भगड़ी, मिहतर, झगड़ा, गु० नाशक, मेटनेवाला ।

भंगेरन० ना० स्त्री० भग की बेचनेहारी ।

भंगेरा० ना० पु० भग बेचनेहारा ।

भंगेला० ना० पु० भग के लचाओं का वस्त्र विशेष ।

भचक० गु० घबड़ा, विस्मित, अचम्भित ।

भचकना० अ० क्रि० अचम्भित वा विस्मित होना ।

भचक्र० ना० पु० दौरह, चालभर, तिनगति पर्यंत ।

भजन० ना० पु० अर्चा, पूजा, सेवन और नौविधि ईश्वर का यशगाना ।

भजना० स० क्रि० अर्चा या पूजा या सेवा, जप करना अ० क्रि० भागना ।

भजनी० गु० भजन करनेहारा ।

भजनीक० ना० पु० अर्चक, भजन करनेहारा

भजामि० स० क्रि० भजताहू, ध्यावताहू ।

भजजाना० अ० क्रि० भागजाना ।

भज्जि० अ० क्रि० भागकर ।

भज्य० अ० क्रि० भागके बाटके ।

भञ्जन० ना० पु० खण्डन, मारन तोड़न ।

भञ्जाना० स० क्रि० तोड़ान, भुनाना, मर्द लाना ।

भट० ना० पु० योधा, शूरवीर, धिकार, तनूर ।

भटई० ना० स्त्री० भाट की स्तुति, भाट का काम ।

भटकना० अ० क्रि० भूलजाना, भ्रमना चूकना, टपना ।

भटका० गु० भूलाहुआ भूला, चूका, भ्रमित ।

भटमेरा० ना० पु० मिलाप, मिलान, मुलाकात ।

भटकान० स० क्रि० बहकाना भुलाना, भड़काना ।

भटकीला० गु० जिसमें भटका पायाजावे ।

भटाई० ना० स्त्री० बहादुरी, लड़ाई, भटई।
भटू० ना० स्त्री० सखी, निघालिह प्रकाश, दक्षिके भटूको मैं लट्टू ह्वैरहो शिरनाथ यदि पीत पट्ट सो अगवै मालदाही है।
भट्ट० ना० पु० विद्यावान्, पण्डित, दक्षिणी ब्राह्मणों का आस्पद, भट।
भट्टाचार्य्य० ना० पु० पण्डितों में जो सब से बड़ा ज्ञानवान् बंगाले के ब्राह्मणों का उपनाम वा आस्पद।
भट्ठ० ना० स्त्री० चूल्हा विशेष।
भठियारपन० ना० पु० भठियार का काम।
भठियारा० ना० पु० सराय का भाड़ा उगाहने हारा, जाति विशेष।
भठियारन्० ना० स्त्री० भठियारे की स्त्री।
भठियाल० गु० जो नदी की धारापर से बहे।
भड़० ना० पु० बड़ी नाव विशेष।
भड़क० ना० स्त्री० चटक, झलक, घबराहट, झझक, चौंक।
भड़कना० अ० क्रि० झिझकना, चौंकना, आंच उठना, जल उठना।
भड़काना० स० क्रि० डराना, भड़काना आंच करना, लूका लगाना, चौंकाना।
भड़की० ना० स्त्री० चटकी चमक, आंच, चौंक।
भड़कीला० गु० चटकाला, चमकाला, चौंकेल।
भड़केल० गु० जगला, अनपहिचान, चौंकैना।
भड़भड़िया० गु० निष्कपट, साधा।
भड़भूजन० ना० स्त्री० भुजन।
भड़भूजा० ना० पु० भुनी, भुनवा।
भड़रिया० ना० पु० ठग, भड़ा, जासी।
भड़साँई० ना० पु० भाड़।
भड़िहा० गु० चोर, चाभने हारा, घिनौना, निलज्ज।
भड़िहाई० ना० स्त्री० भड़िहापन, रामायणे यथा, सो दशशीश श्वान की नाईं, इत उत चितै चला भड़िहाई।
भडुआ० ना० पु० कुटना, वेश्याका भांना तितादि।
भडुवाई० ना० स्त्री० कुटनापन।
भड़ैत०
भड़ैती० } ना० पु० भाड़ादेनेहारा प्रजा।
भणन० ना० पु० कथन।
भणित० गु० कथित, कहाहुआ, कविता।
भण्टिका० ना० स्त्री० भाग, बैंगन।
भण्ड० ना० पु० भाड़, भ्रष्टता।
भण्डा० ना० पु० मटका भागी, भरुई।
भण्डार० ना० पु० कोठा, खाता वखार।
भण्डारा० ना० पु० योगी, वा सन्यासी, वा उदासियों का ज्योनार वा जिमाना, भोजन।
भण्डारी० ना० पु० भण्डारे का रक्षक, रोकड़िया, रसोइया।
भण्डेरिया० ना० पु० भड़रिया।
भण्डेला० ना० पु० भाड़।
भण्डौआ० ना० पु० निन्दा, फक्कड़।
भतरा० ना० पु० भतार, पति।
भतरौड़० ना० पु० मथुरा वृन्दावन के मध्य स्थान विशेष।
भतार० ना० पु० भर्तार, पति, स्वामी, कर्ता।
भतीजा० ना० पु० भाई का बेटा।
भतीजी० ना० स्त्री० भाई की कन्या।
भत्त० ना० पु० भात।
भद० ना० स्त्री० धप्पा, धड़ाका, कुदशा।
भदभद० ना० पु० वृक्षके फल गिरने का वा मनुष्य के चलनेका शब्द।
भदभदाना० स० क्रि० मारने से जो शब्द निकलता है, बारबार मारना।
भदभदाहट० ना० स्त्री० भदभद।
भदाक० ना० पु० धड़ाक, फगाक।
भदाका० ना० पु० धड़ाका शब्द।
भदेस०
भदेसल० } गु० जो अच्छा नहो कुढाल, भोंडा, अनाड़ी रामायणे यथा, भणित भदेसवस्तु भलिवरणी।
भद्दा० गु० निर्बुद्धि, उल्लू, भोंडा।
भद्र० ना० पु० भागमारी, मूँछ सहित सिरका

मुण्डन, कल्याण, बढ़ती, नवलक्षणों में से एक का नाम गु० भला, श्रेष्ठ, भाग्यवान्।
भद्रक० ना० स्त्री० प्राप्त, लाभ, स्वभाव, सुन्दरता, भलाई।
भद्रकाली० ना० स्त्री० दुर्गादेवी।
भद्रकाष्ठ० ना० पु० देवदारु।
भद्रचन्दन० ना० पु० जवासा।
भद्रजयव० ना० पु० इन्द्रजौ।
भद्रपर्णिका० ना० स्त्री० कम्भारी, गन्धपसारं।
भद्रपर्णी० ना० स्त्री० गन्धपसारन।
भद्रमस्त० ना० पु० नागरमोथा।
भद्रवती० ना० स्त्री० कायफल।
भद्रवृक्ष० ना० पु० गोखुरू।
भद्रश्रिय० ना० पु० चन्दन।
भद्रहोना० श्र० क्रि० मूंछसहित शिरमुंडाना।
भद्रा० ना० स्त्री० अशकुन समय, पक्षकी दूसरी सातवीं बारहवीं तिथि, कम्भारी, गन्धपसारन, कुघड़ी, कल्याणकारिणी, ना० पु० पक्षी विशेष।
भद्राक्ष० ना० पु० कृत्रिमरुद्राक्ष।
भद्रिका० ना० स्त्री० दशाविशेष, कल्याणी।
भद्री० ना० पु० ककोर्त, सामुद्रिकी, कायफल।
भद्रोदनी० ना० स्त्री० खिरहटी।
भभकना० श्र० क्रि० क्रोधित होके दौड़ना, आग लगना, लोटे आदि से पानी गिरने का शब्द।
भभका० ना० पु० बड़े मुखका पात्र विशेष।
भभकाना० स० क्रि० सुलगाना, जलाना, उकसाना, सिजाना, एडमारना।
भभकी० ना० स्त्री० धमकी।
भभ्भड़० ना० पु० डर, खटका, भभरा।
भभक० ना० स्त्री० अचानक जो आंच आदि की वुबास आजावे।
भभकना० अ० क्रि० सनसनाना, बुलबुला उठना, सलबलाना।
भभर० ना० पु० डर, खटका।
भभराना० श्र० क्रि० खटका होना, सूजना।
भभरि० क्रि० डरकर, घबड़ाकर।
भभूका० ना० पु० ज्योति, आंच, एकाएक आग जलउठना, गु० लाल, सुन्दर, भड़कीला।
भभूत० ना० स्त्री० भस्म, विभूति।
भय० ना० पु० डर, शङ्का, खौफ।
भयकार० } गु० भयानक, डरौनी मूर्त्ति।
भयंकर० }
भयचक० गु० भयकरके जो व्याकुल हो।
भयद० } गु० भयानक, भयंकर।
भयदायक० }
भयभीत० गु० शंकित, डराक, डराहुआ।
भयमान० गु० डरपोक, शंकित।
भया० ना० पु० भाई, क्रि० हुआ।
भयातुर० गु० भयचक, भयग्रस्त।
भयानक० गु० भयंकर, जिसको देखकर डर लगे, डरौना, रस विशेष।
भयापा० ना० पु० अपनाहत, भाईपन।
भयावना० } गु० भयंकर, भयानक।
भयावहा० }
भर० गु० पूर्ण, पूरा, सब।
भरका० ना० पु० जब वरीपर पानी दिया उस का नाम।
भरकाना० स० क्रि० वरीपर पानी डालना।
भरण० ना० पु० पोषण, पालन, धारण।
भरणी० ना० स्त्री० दूसरा नक्षत्र, सांपभक्षक, जीव विशेष।
भरत० ना० पु० अनेक धातु का मेल, राजा विशेष, जिसके नाम से हिन्दुस्तान भरतखण्ड प्रसिद्ध है, रामचन्द्रजी के भाई।
भरतखण्ड० ना० पु० हिन्दुस्तान।
भरतपुर० ना० पु० शूरसेन देशका एक नगर विशेष।
भरद्वाज० ना० पु० मुनि विशेष, खंजनपक्षी
भरद्वाजसुत० ना० पु० द्रोणाचार्य।
भरन० अव्य० तक, तलक।

भरना० स० क्रि० पूर्ण करना, झोपना, लेसना, धात धगा होना, निकालना, फटे वस्त्रमें सूत डालना, ढालना।
भरनी० ना० स्त्री० बाना, मरघी।
भरिपाना० अ० क्रि० दामपाना, पलपाना।
भरिपूर्ण० गु० सराबोर।
भरभराना० अ० क्रि० सूजना, एकाएक उड़ना।
भरभरी० ना० स्त्री० सूजन, फुलाव।
भरभाड़० ना० पु० ऊटकटारा, छोटा पौधा विशेष।
भरम० ना० पु० भय, भ्रम, साख।
भरमगमाना० अ० क्रि० असाखहोना, अपयशी होजाना।
भरमाना० स० क्रि० फुसलाना, व्याकुलकरना, फिराना, घुमाना।
भरवाना० स० क्रि० पूर्णकराना।
भरा० गु० पूरा।
भराना० स० क्रि० भरवाना, घोड़ाघोड़ीलगाना।
भरावट० ना० स्त्री० वस्तु जिससे दूसरी वस्तु भराते हैं।
भरित० गु० पालाहुआ, भराहुआ।
भरिता० गु० भरीहुई।
भरी० ना० स्त्री० तोला, बारह माशेका परिमाण।
भरु० ना० पु० बोझ।
भरैत० ना० पु० भदैत।
भरोटा० ना० पु० तृणादि का बोझा।
भरोसा० ना० पु० आशा, आसरा, प्रतीत।
भर्ग०, भर्गु० ना० पु० श्रीमहादेवजी, रामचन्द्रिकाया यथा, चन्देवदेव जेयभीनरक्षमा लेलिये, अमेयतेज भर्गुभक्त भार्गवेश देखिये।
भर्जन० ना० पु० भूनने का काम।
भर्त्त० ना० पु० निजपति, भर्त्ता, स्वामी, विवाहितपति।
भर्त्ता० ना० पु० पति, स्वामी, मालिक, प्रतिपालक, तरकारी जो भाटाआदि भूनके बनाते हैं।
भर्त्तार० ना० पु० भर्त्ता, स्वामी।
भर्त्तिया० ना० पु० ठठेरा, कसेरा।
भर्त्ती० ना० स्त्री० समाप्ति, भराव, बढ़ाव।
भर्त्सना० ना० स्त्री० तिरस्कार।
भर्म० ना० पु० सुवर्ण, यथा, तपनीयशातकुम्भगाङ्गेयभर्मकर्बुरम्, इत्यमर।
भँवर० ना० पु० नदी का भँवर, भौंरा।
भल० गु० भला, ना० पु० थोर।
भलका० ना० पु० सोने की टिकली जो नथ मे लगती है।
भलमनुसाई०, भलमनसात०, भलमनसी० ना० स्त्री० सद्गुण, अच्छाई।
भला० गु० अच्छा, शीलवन्त, चंगा, धर्मी, अद्भुत, सुहला।
भलाई० ना० स्त्री० अच्छापन, चैन, कुशल, सुयश, सुकृत।
भलाचंगा० गु० अच्छा।
भलूक० ना० पु० भालु, रीछ।
भल्ल० ना० पु० भलूक, भालु।
भल्लक० ना० पु० लम्बे, पैने, तेज।
भल्लात०, भल्ली०, भल्लुक० ना० पु० भालु, रीछ।
भल्लू०, भल्लूक० ना० पु० रीछ, भालु, तरकारी।
भल्लूकप्रिय० ना० पु० स्योना वृक्ष।
भव० ना० पु० संसार, शिवजी, कल्याण, भय, जन्म होना।
भवदर्शन० ना० पु० आपका दर्शन।
भवन० ना० पु० घर, मकान।
भवा० ना० स्त्री० पार्वती।
भवानी० ना० स्त्री० पार्वती।
भवापवर्ग० ना० पु० मोक्ष, जीवन्मुक्ति।
भवार्णव० ना० पु० संसारसागर।

भवार्पण० ना० पु० शिवहेतु देना।

भविक० ना० स्त्री० कुशल, क्षेम, कल्याण।

भवितव्य० गु० होनहार, जो होवेगा।

भवितव्यता० ना० स्त्री० प्रारब्ध, होनहार।

भवर० ना० पु० पानी की गांठि, भारा।

भवावर्त्त० ना० पु० ससार का भँवर, जगत् भवर।

भविष्य०
भविष्यत्० } गु० होनहार, जो कुछ होवेगा, आनहारा समय।

भविष्यत्वक्ता०
भविष्यद्वक्ता० } ना० पु० भविष्यत् कहने हारा, आगमज्ञानी।

भवैया० ना० पु० कथक, राधा नर्तक।

भव्य० गु० भाग्यवान्, योग्य, कल्याण, होनी, ना० पु० कमरख वृक्ष।

भष०
भषण० } ना० पु० भोजन, भक्षण, खाना।

भस० ना० पु० राख, खाक।

भसकना० अ० क्रि० गिरना, पड़ना, फाकना।

भसना० अ० क्रि० तैरना, बहना।

भसभसा० गु० पिलपिला।

भसम० ना० पु० भस्म, राख।

भसाना० स० क्रि० बहाना, चलाना।

भस्म० ना० स्त्री० विभूति, राख।

भस्मी० ना० पु० शिवजी, गु० खाकी।

भस्मीभूत० गु० जलगया, भस्महोगया।

भहराना० अ० क्रि० कांपना, लड़खड़ाना, डग मगाना।

भक्त० ना० पु० भोजन, चर्वण।

भक्षक० गु० खानेहारा।

भक्षण० ना० पु० भोजन, चर्वण।

भक्षी० गु० भक्षक।

भक्ष्य० गु० जो खाने के योग्य है, खाद्य।

भा० ना० स्त्री० शोभा, कांति।

भांग० ना० स्त्री० बूटी, विजया, भंग।

भांज० ना० स्त्री० ऐंठ, बल, रस्सी बनानेका काम।

भांजना० स० क्रि० फिराना, घुमाना, ऐंठना, हिलाना, चमकाना।

भांजा० ना० पु० बहनका पुत्र।

भांजी० ना० स्त्री० बहन की कन्या, हरज, नुकसान।

भांट० ना० पु० ओषधि, पौधा विशेष।

भांटा० ना० पु० बैंगन, तरकारी विशेष।

भांड़० ना० पु० हण्डा, बहुरूपिया, स्वांगी।

भांड़ना० स० क्रि० गालीदेना, बिगाड़ना।

भांड़ा० ना० पु० माटीका बड़ा बर्तन, सामग्री, जो रुपया किसी को पृथ्वी में गड़ाहुआ मिले, परुआ, दफीनह।

भांडीर० ना० पु० अञ्जीर का वृक्ष, स्थानविशेष।

भांड़ैती० ना० स्त्री० बहुरूप्य, स्वांग।

भांति० ना० स्त्री० रीति, डौल, ढब, जाति, शोभा, प्रकार।

भांवर०
भांवरि०
भांवरी० } ना० स्त्री० फेर, घुमाना।

भाई० ना० पु० भ्राता, बिरादर।

भाईचारा० ना० पु० मयापा, आपस।

भाईबन्द० ना० पु० जाति के लोग।

भाक्त० ना० पु० परवश, पिछलगा।

भाखना० स० क्रि० बोलना, कहना।

भाग० ना० पु० अंश, प्रारब्ध, कर्म, हिस्सह।

भागजाना० अ० क्रि० टलना, पीठदेना।

भागड़० ना० स्त्री० बराव, देशत्याग, धड़्श।

भागना० अ० क्रि० भागजाना, टलना।

भागमान्० गु० भाग्यवान्।

भागमानी० ना० स्त्री० सुभाग, धनाढ्यता।

भागलपुर० ना० पु० नगरविशेष।

भागवत० ना० पु० पुराणविशेष, भगवद्धर्मी।

भागवती० ना० पु० श्रीमद्भगवान्, भागवतपाठक, ना० स्त्री० स्त्रियाविशेष, सुभागिन।

भागवन्त० } गु० भाग्यवान्।
भागवान्० }
भागाभाग० ना० पु० भागड़, बिन ठहरे चला जाना।
भागनेय० ना० पु० भाजा, बहन का पुत्र।
भागी० ना० पु० साझी, अंशी, बंटैत, गु० भाग्यवान्।
भागीरथ० ना० पु० भगीरथ।
भागीरथी० ना० स्त्री० श्रीगंगाजी।
भाग्य० ना० पु० प्रारब्ध, कर्म, तकदीर, गु० जो भाग करने के योग्य है।
भाग्यवन्त० } गु० प्रारब्धी, लक्ष्मीवान्, किस्मत
भाग्यवान्० } वर, प्रतापी, धनाढ्य।
भाग्यहीन० गु० मन्दभाग्य, दरिद्री, कम्बख्त।
भाजक० गु० जिसपर बाटाजाय, भागकारी।
भाजन० ना० पु० बासने, बर्तन।
भाजना० अ० क्रि० भागना, स० क्रि० भूनना, तलना।
भाजी० ना० स्त्री० तरकारी, शाक, बथुआ, बैना।
भाज्य० गु० जो भाग किया जावे, विभाग किया जावे।
भाट० ना० पु० बरदैत, कविविशेष, जाति विशेष।
भाटन्० ना० स्त्री० भाटकी स्त्री।
भाठा० ना० पु० धारा समुद्र का उतार, भट्ठा।
भाठियाल० ना० पु० भठियाल।
भाठी० ना० स्त्री भट्ठी, भौंकनी, भठियाल।
भाड़० ना० पु० अन्न भूनने के लिये अग्नियुक्त स्थान।
भाड़ा० ना० पु० किराया।
भाण्ड० ना० पु० बासन, बर्तन।
भाण्डार० ना० पु० भण्डार।
भाण्डारी० ना० पु० भण्डार का अधिपति।
भाण्डीर० ना० पु० मजमें बनविशेष।

भात० ना० पु० ओदन, रान्धेहुये चावल।
भाता० ना० पु० भत्ता।
भाथा० ना० पु० तूण, तरकश।
भाथे० ना० पु० बहुभाथा।
भादवा० }
भादों० }
भाद्र० } ना० पु० छठामहीना, वर्षा का
भाद्रपद० } भाग।
भाद्रमास० }
भान० ना० पु० स्मरण, सूर्य, भानु।
भानजा० ना० पु० बहनका पुत्र।
भानजी० ना० स्त्री० बहनकी पुत्री।
भानना० स० क्रि० हनना, मारना, फाड़ना, ताड़ना, भाजना।
भानमती० ना० स्त्री० नटनी।
भाना० अ० क्रि० भला लगाना, सजना।
भानु० ना० पु० सूर्य।
भानुज० ना० पु० शनैश्चर, सावर्णि और यमराज ना० स्त्री० श्रीयमुनाजी, कान्हे यथा, भानुजसरि प्रणाम करि श्याम, कृष्णस्थल विहार तट जाम्।
भानुमति० गु० सुन्दर, ना० स्त्री० राजा विक्रमादित्य वा राजा दुर्योधनकी रानी का नाम।
भानुरिपु० ना० पु० राहु, केतु।
भानुयोगेदवरी० ना० स्त्री० कश्यपकी पत्नी विशेष।
भाफ० ना० स्त्री० बाष्प, भाफ।
भाफना० स० क्रि० समझना, अटकलना।
भाभी० ना० स्त्री० भौजाई, भाईकी स्त्री।
भाम० ना० पु० श्रीमहादेवजी, यथा, दोहा, गंगाधर हर शूलधर शशिधर शङ्कर वाम। शर्व शम्भु शिव भीम भव भर्ग भाम त्रिपुवाम।
भामरि० ना० स्त्री० भावरी।
भामा० ना० स्त्री० पार्वती, सामान्य स्त्री।
भामिनि० } ना० स्त्री० प्रिय या कर्कशा स्त्री,
भामिनी० } लड़ाका।

भाय० ना० पु० भाव, स्वभाव, भाई।
भायप० ना० पु० भाईबंदी, भाइयों का परस्पर स्नेह।
भायमान्० } भायवन्त० } भायवान्० } गु० सुशोभित, अच्छा, योग्य।
भार० ना० पु० बोझ, भारी, बहंगी, जितना एक मनुष्य लेचलता है।
भारक० ना० पु० गला, उत्त, यथा भारके सुम हारस इति निघण्टु।
भारगी० ना० स्त्री० औषधि विशेष।
भारत० ना० पु० व्यासरचित इतिहास वा पुराण विशेष, कोरव पाडव का समर।
भारतवर्ष० ना० पु० जम्बूद्वीपके नवखडों में से एकका नाम, हिंदुस्तान।
भारतवर्षीय० गु० जो भारतवर्षका सम्बन्धीहो।
भारती० ना० स्त्री० वाग्देवता, सरस्वती।
भारद० गु० भारदाता, परन्तु सतसई ग्रन्थ में भावा अर्थ हुआ और रद फारसीशब्द का अर्थ तोड़ना लियाहै अर्थात् तोडागया, नाशहुआ।
भारद्वाजी० ना० स्त्री० वनकपास, नमा।
भारवाह० ना० पु० गधा, खर।
भारवाहक० गु० जो भार को ले चलताहा, यथा मालिया, कुम्हार।
भारा० ना० पु० भाग, भाड़ा, किराया।
भारी० गु० गरुआ, बड़ा, महंगा, मोटा, गभीर, पादा, टेढ़ा, न० पु० भारिया।
भार्गव० ना० पु० शुक्र, जमदग्नि।
भार्गवी० ना० स्त्री० दूब, घास।
भार्गवेश० ना० पु० परशुराम।
भार्या० ना० स्त्री० पत्नी, जोरू।
भाल० ना० पु० तीर आदिकी नोक, ललाट, टीप।
भाला० ना० पु० बर्छा विशाल।
भालु० } भालू० } ना० पु० रीछ।
भालुनाथ० } भालुपति० } ना० पु० जामवंत, भालुवाला, रीछ पालनेवाला।
भाव० ना० पु० प्रकृति, स्वभाव, सम्मति, मोल, चैतन्य, शाच, नृत्य चोचला, भेद, द्रव्य, उदय, स्वांग भावली, मनकीलहर, जन्तु।
भावक० गु० शोची, मित्र, सज्जन।
भावज० ना० स्त्री० भाई की स्त्री।
भावता० गु० प्रिय, चाहता।
भावती० ना० स्त्री० चाहती, प्रिया।
भावन० ना० पु० सुहावन, दिलनोट।
भावना० ना० स्त्री० वासना, वासना, इच्छा, चिंता, सुहावना, शंका।
भाववाचक० ना० पु० वह शब्द जिससे उसका वा शब्द का धर्म वा भाव जानाजावे।
भावह० ना० स्त्री० छोटे भाई की जोरू।
भावान्तर० ना० पु० प्रकारांतर, दूसरेप्रकार।
भावित० गु० चिंतित, शकित।
भावी० ना० स्त्री० भविष्यत्, होनहार, बदा।
भावुक० ना० पु० भव्य, कल्याण।
भाव्य० वाञ्छित, जो भाव के योग्य हैं, सुंदर।
भाषण० ना० पु० कथन।
भाषा० ना० स्त्री० बोली, वाणी, सरस्वती, जो संस्कृत नहीं है।
भाषित० गु० कथित, कहाहुआ।
भाष्य० ना० पु० व्याकरणादि सूत्र का प्रथम विवरण।
भास० ना० पु० प्रकाश, चमत्कार, दीप्ति।
भासना० अ० क्रि० प्रकट होना, सूझना।
भासित० गु० प्रकाशित, समझायागया।
भासुर० ना० पु० पतिका बड़ाभाई।
भास्कर० ना० पु० सूर्य।
भास्वान्० ना० पु० सूर्य, गु० प्रकाशित।
भास्वर० ना० पु० सूर्य।
भिखारी० ना० पु० याचक, भिक्षुक, फकीर, मंगता, मगन।

भिगाना० } भिगोना० } भिज़ाना० } स० क्रि० गीला वा थोदाकरना।

भिटनी० ना० स्त्री० कुच के ऊपर नोक पुनर्गा।

भिड़ना० अ० क्रि० मिलना, सटना, लड़ना।

भिड़ाना० स० क्रि० भिलाना, सटाना, लड़ाना।

भिण्डपाल० ना० पु० गोफना, धनवासी, जिस में ढेला रखकर घुमाय के चलाते हैं।

भिण्डी० ना० स्त्री० तरकारी विशेष।

भित्ती० ना० स्त्री० भीत, दीवार।

भिनकना० } भिनभिनाना० } स० क्रि० मक्खी उड़नेसे जो शब्द निकले।

भिनसार० ना० पु० तड़का।

भिन्न० गु० पृथक् अलग, वसर।

भिन्नता० ना० स्त्री० अलगाहट।

भिन्नाना० अ० क्रि० शिरघूमजाना, चक्राना।

भिन्सार० ना० पु० भोर, प्रात, तड़का, सवेरा।

भिरना० अ० क्रि० भिड़ना।

भिरत० ना० स्त्री० चरट, लड़ाई।

भिलावां० ना० पु० वृक्ष वा उसका फलविशेष, जो देहमें लगने से छाला पड़जाता है।

भिलौंजी० ना० स्त्री० भिलावाका बीज।

भिषक्० } भिषज० } ना० पु० वैद्य, हकीम, तबीब।

भिक्षा० ना० स्त्री० भीख, खैरात।

भिक्षाटन० ना० पु० भीखमागना वा भीख मागने के लिये फिरना।

भिक्षु० ना० पु० दण्डी, संन्यासी, म्योड़ी पौधा।

भिक्षुक० ना० पु० भिखारी।

भी० अव्य० च, हूं और।

भीख० ना० स्त्री० भिक्षा, मँगनई।

भीगना० } भीजना० } अ० क्रि० गीला वा थोदाहोना, दुःखी होना।

भीजा० गु० गीला, भीगा भरा।

भीठ० ना० स्त्री० ऊंची धरती वा जिस स्थान में पान उत्पन्न होते हैं।

भीड़० ना० स्त्री० मण्डली, ठट, बहुतात, क्लेश।

भीड़ा० ना० पु० सकीर्ण।

भीत० गु० डरा, भययुक्त, ना० स्त्री० दीवार।

भीतर० अव्य० अन्तर, बीचमें।

भीतरिया० ना० पु० भीतर रहनेवाला वा जो मनुष्य देवालयका प्रधानता से कामकरताहै अर्थात् भण्डारी, रसोइया, पुजारी।

भीतरी० ना० पु० भीतरिया, गु० भीतर का।

भीति० ना० स्त्री० भय, शंका, दीवार।

भीम० ना० पु० भय, अमलबेत वृक्ष, युधिष्ठिर का भाई, गु० भयानक, भयंकर।

भीमसेन० ना० पु० पाण्डुका दूसरा पुत्र।

भीमसेनी० ना० पु० कपूरविशेष।

भीर० ना० स्त्री० भीड़।

भीरु० } भीरुक० } गु० कायर, डरपोक।

भील० ना० पु० जातिविशेष।

भीलन० } भीलिन० } ना० स्त्री० भीलकी जोरू।

भीलुक० गु० भीरुक।

भीषण० ना० पु० भय, गु० भयानक, भयंकर।

भीष्म० ना० पु० शिवजी, कौरवों का दादा।

भीष्माष्टमी० ना० स्त्री० माघकी शुक्लाष्टमी।

भुआर० } भुआल० } ना० पु० राजा।

भुक्त० गु० भोगा, भोगी खानेहारा।

भुक्त० गु० जो भोजन किया गया है।

भुक्ति० ना० स्त्री० भोगवस्तु, भोजनादि।

भुगतना० अ० क्रि० सुख या दुःखको भोगना, पुण्य वा पाप का उठाना, व्यतीतहोना।

भुगतमान्० गु० जो भुगतने के योग्यहै।

भुगताना० स० क्रि० भोगकराना, निपटाना।

भुग्गा० गु० सीधा, भोला।

भुच० अनगढ़, मूर्ख, जो छीला नहीं गया।

भुचम्पा० ना० पु० वृक्ष विशेष ।
भुज० ना० स्त्री० बाहु, दण्ड, मेंड, भोजपत्र ।
भुजग० ना० पु० सांप ।
भुजंग०
भुजंगम० } ना० पु० कालासर्प विशेष, गुंडा ।
भुजंगपर्णिनी० ना० स्त्री० नागदौन ।
भुजंगिनि० ना० स्त्री० सर्पिणी ।
भुजा० ना० स्त्री० भुज, बाहु ।
भुजाभूषण० ना० पु० बाजूबन्द ।
भुजाली० ना० स्त्री० तलवार विशेष, बाजूबन्द ।
भुजिया० ना० स्त्री० भाजी ।
भुट्टा० ना० पु० बाली ज्वारकी, बड़ी ज्वार ।
भुण्डली० ना० पु० कीड़ा विशेष ।
भुतना० ना० पु० छोटा भूत, भोक्स ।
भुतनी० ना० स्त्री० भुतनेकी स्त्री ।
भुतवा० ना० पु० भुतना ।
भुताहा० गु० जो भूतके समानहै ।
भुतियाना० अ० क्रि० भुताहा होना ।
भुनि० अव्य० मानो, गोया, सी ।
भुना० अ० क्रि० बहकना, भुनना, पकना ।
भुरभुरा० गु० सूखी बुरबुरी ।
भुरभुराना० स० क्रि० चीनी आदि सूखी वस्तु पर छिड़कना, बुरकाना ।
भुलसना० अ० क्रि० झुलसना, जलजाना ।
भुलाना० स० क्रि० भूलजाना, गुमजाना । बहकाना ।
भुलावा० ना० पु० धोखा, ठगना ।
भुव० ना० पु० स्वर्ग, आकाश, अम्बर, धरती ।
भुवंग०
भुवंगम० } ना० पु० भुजग, सांप ।
भुवन० ना० पु० जगत्, संसार, लोक, मन्दिर, आकाश, पानी, भौन, १४ लोक ।
भुवाल०
भुवालु० } ना० पु० राजाधिराज, बादशाह, राजा, भूमिपाल ।
भुस० ना० पु० चोकर ।
भुशुण्ड० ना० पु० माथा, शिर, सींग ।
भुशुण्डी० ना० स्त्री० तोप, बन्दूक रामायण विशेष ।
भुसूंडा० ना० पु० भुशुण्ड, कमल की जड़ें ।
भुसेरा० ना० पु०
भुसैला० ना० पु०
भुसौरा० ना० पु०
भुसौरी० ना० स्त्री० } स्थान विशेष जिस में भूसा रखते हैं ।
भू० ना० स्त्री० पृथ्वी, धरती ।
भूईडोल० ना० पु० भूकम्प, हालाचाला ।
भूं०
भूई० } ना० स्त्री० भूमि ।
भूंजा० ना० पु० भड़भूना ।
भूंसना० अ० क्रि० हौं हौं करना ।
भूकम्प० ना० पु० भौंचाल, हालाडोला ।
भूख० ना० स्त्री० क्षुधा ।
भूखा० गु० क्षुधित ।
भूगोल० ना० पु० धरामण्डल ।
भूचर० ना० पु० पृथ्वीपर चलनेहारे जन्तु ।
भूजन० ना० पु० पृथ्वीपर के मनुष्य, भोगना ।
भूड़० ना० स्त्री० रेतली धरती ।
भूत० ना० पु० अतीतकाल, पृथिव्यादि पंचतत्त्व अर्थात् पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, नभ, और प्रेतविशेष, जीव ।
भूतघ्नी० ना० स्त्री० तुलसी
भूतनया० ना० स्त्री० श्रीसीताजी ।
भूतनाथ० ना० पु० श्रीमहादेवजी ।
भूतनाशन० ना० पु० हींग ।
भूतनी० ना० स्त्री० प्रेतनी ।
भूतंदुला० ना० स्त्री० सिंहण ।
भूतपति० ना० पु० भूतनाथ, शिवजी, भैरव ।
भूतमर्द्दी० ना० पु० समुद्रसोन ।
भूतल० ना० पु० पृथ्वी, धरातल ।
भूतवास० ना० पु० बहेड़ा ।
भूतवृक्ष० ना० पु० स्योना ।
भूति० ना० स्त्री० विभूति, सम्पदा, राख, सिद्धि ।

भूतिक० ना० पु० कपूर।
भूतेश० ना० पु० भूतनाथ।
भूदेव० ना० पु० ब्राह्मण।
भूधर ना० पु० पर्वत, राजा, हाथी, मेष, साप, शेष, गौ, सूर्य, कच्छप।
भूधात्री० ना० पु० भूआवला।
भूनना० स० क्रि० पकाना, सहलाना, तलना।
भूनिम्ब० ना० पु० चिरायता।
भूप० } ना० पु० राजा, महीपति।
भूपति० }
भूपपद० ना० पु० राज्य, बादशाहत।
भूपाल० ना० पु० भूपति, राजा, महीपति।
भूभल० ना० पु० गरम राख।
भूभृत्० ना० पु० पर्वत, पहाड़।
भूमण्डली० ना० स्त्री० विल्व, धरामण्डल।
भूमध्यस्थ० ना० पु० जो समुद्र पृथ्वी और अग्निराके मध्यवर्ती है।
भूमि० ना० स्त्री० धरती, पृथ्वी, जमीन।
भूमिका० ना० स्त्री० दीवाचह, सारांश।
भूमिज० ना० पु० मंगल, भौमासुर, उद्भिज, लता।
भूमिनाग० ना० पु० साधारण साप।
भूमिपति० } ना० पु० राजा, महीपति।
भूमिपाल० }
भूमिया० ना० पु० भूमिका देवता।
भूमीश० ना० पु० भूपाल, राजा।
भूय० अव्य० पुन, फेर।
भूयोभूयः० अव्य० पुन पुन, फिर फिर।
भूर० } ना० स्त्री० दक्षिणा, बाझा, दान, भीख।
भूरसी० }
भूरा० गु० रंग, कपिल, पिंगल।
भूरि० गु० बहुत अधिक।
भूर्ज० ना० प० भोजपत्र।
भूर्जकण्ठ० ना० पु० भोजपत्र वा उसका वृक्ष।
भूर्जपत्र० ना० पु० भोजपत्र।
भूल० ना० स्त्री० विसरण, चूक, धोखा।

भूलना० अ० क्रि० विसरना, चूकना, भटकना, खोजाना, लोपहोना।
भूलाविसरा० } गु० जो भटकगया।
भूलाभटका० }
भूलोक० ना० पु० मनुष्यलोक।
भूषण० ना० पु० आभरण, गहना, शोभा।
भूषित० गु० अलङ्कृत, भूषणयुत, शोभित।
भूसा० ना० पु० गेहूं और जौ आदिका सूखा तृण।
भूसिता० ना० स्त्री० अखरोट।
भूसी० ना० स्त्री० छिलका, धान आदिका चोकर, चूरा।
भूसुता० ना० स्त्री० श्रीसीताजी।
भूसुर० ना० पु० ब्राह्मण।
भूस्वामी० ना० पु० भूपति।
भृकुटी० ना० स्त्री० भौंह, भ्रू, घुड़की।
भृगु० ना० पु० मुनिविशेष, वासना।
भृगुनन्दन० } ना० पु० परशुराम।
भृगुनाथ० }
भृगुनायक० }
भृगुपति० }
भृगुबन्धु० ना० पु० कुन्दपुष्प।
भृगुसम्भवा० ना० स्त्री० भारगी औषधी।
भृंग० ना० पु० भ्रमर, भौंरा, कीटविशेष।
भृंगराज० ना० पु० झाड़ीविशेष, पक्षीविशेष, भँगरा, बूटी।
भृंगाह्व० ना० पु० भँगरा बूटी।
भृंगारि० ना० पु० झींगुर।
भृंगी० ना० स्त्री० कुम्हारी, कीट, कीडाप्रसिद्ध जो झींगुरको लाकर निजरूप करताहै, शिवगण विशेष।
भृत्य० ना० पु० दास, सेवक, गुलाम।
भृत्यगण० ना० पु० सेवकों का समूह।
भृत्या० ना० स्त्री० दासी, लौंडी।
भेउ० ना० पु० प्रकार, स्वभाव, भेद, मर्म।
भेगा० गु० स्वर्गपाताली, टेरा।

भेंट० ना० स्त्री० भट।
भेंटना० स० क्रि० भटना।
भेक० ना० पु० मेढ़क, मेघा।
भेज० ना० स्त्री० लगान, धरताका पठावा।
भेजना० स० क्रि० पठाना, पहुंचाना।
भेजा० ना० पु० गूदा मस्तकका भीतरी मास।
भेट० ना० स्त्री० दर्शन, मुलाक़ात, सौगात, अर्पण उपायन, उपहार, नज़र।
भेटना० स० क्रि० मिलना, उपायन करना।
भेटा० ना० स्त्री० } बोट, डठा, भेंटना, मि
भेटू० ना० पु० } लेना।
भेड़० ना० स्त्री० मद, मेषकी जाति विशेष।
भेडा० ना० पु० मेढ़ा।
भेड़िया० ना० पु० विक, हुण्डार।
भेड़ियाधसान० ना० पु० गचपच करके मण्डली।
भेड़ी० ना० स्त्री० मेढ़ी, मष।
भेद० ना० पु० भिन्नभाव, वाचविशेष, गुप्त बात, मर्म, छद, अन्तर, फर्क, विषम।
भेदक० गु० भेदकरनेहारा, पाराणभद।
भेदकिया० ना० पु० भेदलगानेहारा, खोजी।
भेदन० ना० पु० भेद करने का काम।
भेदिका० } ना० पु० भेदकरनेहारा, खोजी,
भेदिया० } जासूस, घातिया, मर्म जानने
भेदी० } हारा।
भेदू० ना० पु० भेदरखनेहारा।
भेद्य० गु० भेदके योग्य।
भेना० ना० स्त्री० बहन।
भेर० }
भेरि० } ना० स्त्री० बाजा विशेष, कर्णवेध।
भेरी० }
भेला० ना० पु० भिलावा।
भेली० ना० स्त्री० गुड़का ढला।
भेव० ना० पु० भाव, प्रकृति, स्वभाव, मर्म, भेद।

भेष० ना० पु० रूप, चाल, सूरत।
भेषज० ना० पु० औषधि, दवा।
भेषरज० ना० पु० भगरा।
भैंस० ना० स्त्री० माहषी।
भैंसा० ना० पु० महिष, जामूश।
भैंसिया० ना० स्त्री० छागी भैंस।
भैंसियादाद० ना० पु० दाद रोग विशेष।
भैचक० गु० भयचक।
भैमी० ना० स्त्री० माघ शुक्ल एकादशी, दमयन्ती, नलकी स्त्री।
भैया० ना० पु० भाई।
भैरव० ना० पु० रागविशेष, शिवजी वा उनका सहचर, घृणा, कराल।
भैरवी० ना० स्त्री० रागिनी विशेष, भैरवकी स्त्री, दुर्गा।
भैहू० }
भैहा० } ना० स्त्री० छोट भाई की रनी।
भोंकना० स० क्रि० टोकना, हूलना।
भोंडा० गु० कुडौल, कुरूप।
भोंदू० गु० सीधा, मान्दा।
भोंप० ना० पु० नरसिंहा।
भोई० ना० पु० कहार, क्रि० भिगाई।
भोकस० ना० पु० भ्रामक, मन्ना।
भोक्ता० गु० भोजन में जो निपुण, अच्छा खानेहारा।
भोग० ना० पु० सुख वा दुःखका उठाना वा हर्ष, सुख, खाना, नैवद्य, विहार, विलास।
भोगना० अ० क्रि० सुख दुःखका उठाना वा पाना, सुख, विलास करना।
भोगवती० ना० स्त्री० शेषका निवासस्थान।
भोगा० ना० पु० छल, ठगई, धोखा।
भोगी० गु० भोग करनेवाला, ऋगादी ना० पु० सांप।
भोग्य० गु० जो भोग करने के योग्य है।
भोज० ना० पु० ज्योनार, राजा विशेष, देशविशेष जो पटना और भागलपुर की प्रदेश है।
भोजन० ना० पु० आहार, खाना।

भोजनचार० ना० पु० चारप्रकार का आहार अर्थात् भोज्य, भक्ष्य, लेह्य, चोष्य।
भोजपत्र० ना० पु० वृक्षविशेष की छाल।
भोजपुर० ना० पु० नगर विशेष।
भोज्य० ना० पु० जो खाने के योग्य है, सीधा।
भोट० ना० पु० भोट देशके वस्त्र, देश विशेष, जो तिब्बत का एक देशहै।
भोटन्त० ना० पु० देश विशेष जो नैपाल के पूर्व है।
भोटिया० ना० पु० भोट देश के लोग।
भोडर० } ना० पु० अभ्रक, अबरक।
भोडल० }
भोता० गु० जो अस्त्र तेज नहीं है, मन्द।
भोपा० ना० पु० टोनहा, उल्लू, बाजा विशेष।
भोपाल० ना० पु० देश वा नगरविशेष।
भोर० ना० पु० प्रात काल, पौढ़।
भोरा० ना० पु० धोखा, गु० भोला, सीधा, दयालु।
भोरे० गु० धोखे, भूले, रामायणे यथा, का क्षति लाभ जीर्ण धनु तोरे। देखा राम नयेके भोरे।
भोला० गु० छलहीन, सीधा, ना० पु० शिवजी।
भोलानाथ० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
भोली० गु० स्त्री० सीधी।
भौं० ना० स्त्री० भृकुटी, भू, भूमि।
भौंकना० अ० क्रि० हौं हौं करना, मूर्खता से बोलना, कुत्तेका शब्द।
भौंचाल० ना० पु० भूमिकम्प, हालाचाला।
भौंर० ना० पु० भँवर।
भौंरा० ना० पु० भ्रमर, अलि, षट्पद।
भौंरियाना० स० क्रि० फिराना, घुमाना।
भौंरी० ना० स्त्री० घोड़े के दोष विशेष, भौंरकी स्त्री, छडी रोगी, फेरा।
भौंसना० अ० क्रि० भौंकना।
भौ० ना० पु० भय, डर।
भौचक० गु० भयचक।
भौजाई० } ना० स्त्री० बड़े भाई की स्त्री।
भौजी० }
भौनास० ना० पु० बड़ा मूगा जिसमे हाथी बाधत है।
भौतिक० गु० जो भूत करके हाव, शरीरराग।
भौतिकदेह० ना० स्त्री० पञ्चतत्त्वकृतशरीर।
भौम० ना० पु० मगल, उद्भिज, लोन, भौमासुर।
भौमवार० ना० पु० मगलवार।
भौमासुर० ना० पु० दैत्यविशेष जिसको नरकासुर भी कहते है।
भ्रंस० ना० पु० ध्वस।
भ्रम० ना० पु० भूल, चूक, सन्देह, सशय।
भ्रमण० ना० पु० पर्यटन, भावर, फिरना।
भ्रमणा० ना० स्त्री० भ्रम, भूल, सदेह, फिरना।
भ्रमभीर० ना० पु० भूलका समूह वा बोझ।
भ्रमर० ना० पु० भौंरा, अलि।
भ्रमरी० ना० स्त्री० भ्रमरकी स्त्री, भौंरी।
भ्रमरका० ना० स्त्री० बावरी, जल्फें।
भ्रष्ट० गु० पतित, स्वधर्महीन, छुटलेला।
भ्रष्टा० ना० स्त्री० व्यभिचारिणी, कुलटा।
भ्रष्टाचार० ना० पु० अधर्म, स्वधर्महीन, सर्वभक्षी।
भ्राजमान० गु० शोभित, सुशोभित, जैसा।
भ्राता० ना० पु० भाई।
भ्रातृज० ना० पु० भतीजा, भाईका लड़का।
भ्रान्त० गु० जो घुमायागया।
भ्रान्ति० ना० स्त्री० भूल, चूक, भ्रम, मतिभ्रम।
भ्रामक० गु० भ्रमदाता, ठग, धोखा देनेवाला।
भ्रुव० } ना० स्त्री० भौंह, पंक्ति, घुड़कना।
भ्रू० }

भ्रूणहत्या० ना० स्त्री० गर्भपातन वा निनाशन।

भ्रूमङ्ग० ना० पु० भूविक्षेप, घुड़की।

[ म ]

मडुआ० ना० पु० अन्न विशेष।

मकड़ा० ना० पु० कीट विशेष जो जाला बनाता है।

मकड़ना० अ० क्रि० टेढ़ाचलना, जोतुराना।

मकड़ी० ना० स्त्री० छोटा मकड़ा, सूत्रक।

मकर० ना० पु० दशवीं राशि, मगर, मृग, मच्छ।

मकरध्वज० ना० पु० कामदेव, श्रीबलदेवजी, श्रीहनूमान्जी का पुत्र।

मकरन्द० ना० पु० पुष्पका रस, कोकिला।

मकरन्दी० ना० पु० कमल।

मकराकृत० गु० मछली के डौल।

मकराक्ष० ना० पु० खरासुर का पुत्र।

मकरी० ना० स्त्री० मछली, मक्कर की स्त्री, मकड़ी।

मकुष्ट०
मकुष्टक० } ना० पु० मोठ अन्न।

मकोड़ा० ना० पु० बड़ा चूंटा।

मकोय० ना० पु० फल वा पौधा वा झाड़ी विशेष।

मक्खन० ना० पु० नवनीत, माखन, नैनू, प्रसवह।

मक्खी० ना० स्त्री० माखी, बन्दूक का माखा।

मख० ना० पु० यज्ञ।

मखन० ना० पु० माखन।

मखना० ना० पु० हाथीविशेष जिसके दांत न हों, मुर्गा जिस के लाग न हों।

मखनिया० ना० पु० माखन बनानेहारा।

मखाना० ना० पु० पौधाविशेष।

मखी० ना० स्त्री० मक्खी।

मग० ना० पु० मार्ग, पन्थ, बाट, मगध देश।

मगध० ना० पु० देशविशेष, जिस में गयातीर्थ है या पटनादि नगर हैं।

मगधभाषा० ना० स्त्री० प्राकृत भाषाविशेष जो ब्रह्मा और श्याम में प्रचलित है जिसको वहां पालिक कहते हैं।

मगण० ना० पु० गणविशेष जिस में तीन अक्षर दीर्घ होते हैं।

मगन० गु० मग्न।

मगनता० ना० स्त्री० मग्नता, प्रसन्नता।

मगर०
मगरमच्छ० } मकर, ग्राह, कुम्भीर।

मगरा० गु० ढीठ, घमण्डी, हठीला, मचला।

मगराई० ना० स्त्री० } ढिठाई, घमण्ड, मच-
मगरापन० पु० } लाहट।

मगरेला० ना० पु० कालेरंग का छोटा बीज विशेष।

मगसिर० ना० पु० मगसिर, अगहन महीना।

मगही० गु० मगध देश की वस्तु।

मगहैया० ना० पु० मगध देश के वासी।

मगुरी० ना० स्त्री० मछलीविशेष।

मग्न० गु० डूबा, प्रसन्न, हर्षित, मुदित, गलित।

मग्नता० ना० स्त्री० प्रसन्नता, हर्ष, मुद।

मघवा० ना० पु० इन्द्र।

मघवास्त्र० ना० पु० वज्र।

मघा० ना० स्त्री० दशवां नक्षत्र।

मघोनी० ना० स्त्री० इन्द्राणी।

मंका० ना० पु० जपनी माला, सुमिरन, गुरी।

मंगत०
मंगता० } ना० पु० भिखारी।

मंगन० ना० पु० भिक्षुक, भिखारी, बन्दि।

मंगनी० ना० स्त्री० सगाई, उधार।

मंगरा० गु० बलवान्, ढीठ, मगरा।

मंगल० ना० पु० कुशल, आनन्द, तीसरा ग्रह, तातार देश के लोगों की तीनजाति में से एक और तीसरा वार, रागविशेष जो विवाहादि आनन्द में गायाजाता है।

मंगलकोटी० ना० स्त्री० चटाई विशेष।

मंगलघट० ना० पु० विवाहादि का कलश।

